[एम० ए० संस्कृतपरीक्षानिर्धारितम्]

# संस्कृत-व्याकरणम्

श्रीवरदराजाचार्यकृतलघुकौमुदीस्थसमासकृदन्ततद्धित-

स्त्रीप्रत्ययतिङन्तप्रक्रियाप्रकरणैः

सहितम्

श्रीभट्टोजिदीक्षितप्रणीतसिद्धान्तकौमुदीस्थकारकप्रकरणम

तच्च

गुरुपादानां नवतीर्थ-वेद व्याकरणाचार्य डाक्तरेशाधिधारिणाम्

श्रीहरिदत्तशास्त्रिणाम्

निर्देशमनुसृत्य

सांख्यवेदान्तव्याकरणतीर्थ डॉ० श्रीनिवास शास्त्री एम. ए., पी-एच. डी.

प्रो० कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी, कुरुक्षेत्र

इत्येतेन रचितया

सरलहिन्दीव्याख्यया समेतम्



भारत सरकार द्वारा उपलब्ध किये गये रियायती मूल्य के कागज पर मुद्रित



साहित्य भण्डार

शिक्षा साहित्य प्रकाशक

सुभाष बाज़ार, मेरठ-२५०००२




## प्राक्कथन

व्याकरण की यह पुस्तक एम० ए० के छात्रों के लिये लिखी गई है। इसमे वयाकरणसिद्धान्तकौमुदी तथा लघुसिद्धान्तकौमुदी का विश्वविद्यालय के पाठ्यक्रम मे निर्धारित अंश संकलित किया गया है तथा उसकी सरल हिन्दी भाषा में व्याख्या की गई है। प्रारम्भ मे संस्कृत व्याकरण का सामान्य परिचय देकर व्याकरण सम्बन्धी विशेष संज्ञा, परिभाषा तथा शास्त्रीय शब्दों का विवेचन किया गया है। हिन्दी व्याख्या का क्रम यह रक्खा गया है कि सूत्रवृत्ति का अनुवाद करके उसके उदाहरण की पूर्ण प्रक्रिया संक्षेप में दिखलाई गई है। यहाँ मूल पुस्तक के मूलानुवर्ती अनुवाद की ओर इतना ध्यान नही दिया गया जितना उसकी व्याख्या पर। प्रयोगों की सिद्धि में प्रक्रिया स्पष्टतः दिखलाई गई है। सूत्रों का उद्धरण कम दिया गया है, जहाँ आवश्यक जान पड़ा वहाँ पादटिप्पणी (फुट नोट) में सूत्र दे दिया गया है। पूर्व प्रयोगों में बार-बार दिखलाई गई प्रक्रिया को प्रायेण अग्रिम प्रयोगों मे नही दिखलाया गया। संक्षेपतः इस व्याकरण में पाणिनि व्याकरण की पद्धति को सुरक्षित रखते हुए उसे नवीन ढंग से प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। यत्र-तत्र आधुनिक विद्वानों के मत को भी दिखलाया गया है।

यह व्याकरण व्याख्यामात्र है। इसमे जो भी तथ्य है वह उन्ही गुरुजनों की कृपा का प्रसाद है जिन्होने अद्यपर्यन्त अपने विलक्षण त्याग, तपस्या एवं प्रयास से पाणिनि की अद्भुत कृति को जीवित रक्खा है। उनके द्वारा साक्षात् या उनकी कृतियों के माध्यम से ज्ञान के कुछ कणों को प्राप्त करके इसमे संचित भर कर दिया गया है। इसमें जो दोष या अशुद्धियाँ रह गई है वह लेखक का बुद्धि-दोष ही कहा जा सकता है।

इस व्याख्या में अनेक ग्रन्थों की सहायता ली गई है कही-कही पादटिप्पणी में उनका संकेत भी दे दिया गया है। विशेषतया काशिका वृत्ति, सिद्धान्तकौमुदी तथा उसकी टीका तत्त्वबोधिनी और बालमनोरमा का सहारा लिया गया है। आधुनिक ग्रन्थों में श्री वामन शिवराम आप्टेकृत The student guide to Sanskrit Composition. श्री मोरेश्वर रामचन्द्र काले की Higher Sanskrit Grammar, श्रीधरानन्द शास्त्री की लघुकौमुदी हिन्दी व्याख्या तथा डा० बाबूराम सक्सेना की संस्कृत व्याकरण प्रवेशिका आदि ग्रन्थों से भी पर्याप्त सहायता ली गई है। इनके

अतिरिक्त अन्य भी कुछ ग्रन्थों तथा विद्वानों से सहायता मिली है। गुरुवर्य श्री डा० हरिदत्त शास्त्री, अध्यक्ष संस्कृत विभाग डी० ए० वी० कालिज कानपुर के निर्देश से ही मैं इस गुरु कार्य का भार वहन कर सका हूँ। साथ ही श्री डा० शिवराज शास्त्री अध्यक्ष संस्कृत-विभाग मेरठ कालिज के सत्परामर्शों ने भी समय-समय पर मेरा मार्ग प्रदर्शन किया है। इन सभी विद्वानों का मैं अत्यन्त आभारी हूँ।

इसके प्रकाशन आदि का प्रबन्ध साहित्य भण्डार के अध्यक्ष श्री रतिराम शास्त्री ने किया है वे भी साधुवाद के भाजन हैं।

मुद्रण की शुद्धता की ओर बहुत ध्यान दिया गया है किन्तु फिर भी कुछ मुद्रण सम्बन्धी अशुद्धियाँ रह गई हैं, जिन्हें विद्वानों के निर्देश से ठीक करने का प्रयास किया जायेगा। आशा है इस पुस्तक से छात्रों का यथायोग्य उपकार हो सकेगा।

गुरुपूर्णिमा वि० सं० २०१५

ब्रह्मपुरी, मेरठ

—श्रीनिवास शा[illegible]

## षष्ठ, सप्तम संस्करण के विषय में

संस्कृत-प्रेमी छात्रों तथा विद्वानों ने प्रस्तुत पुस्तक का जो स्वागत किया है, तदर्थ यह लेखक उनका अत्यन्त कृतज्ञ है। जिन महानुभावों ने संशोधन, परिवर्धन आदि का परामर्श देकर अनुगृहीत किया है वे भी धन्यवाद के पात्र हैं। साथ ही सर्वोदय प्रेस के व्यवस्थापक प्रिय राजकिशोर शर्मा भी साधुवाद के भाजन हैं, जिन्होंने समय-समय पर पुस्तक को उत्तम बनाने के लिये आवश्यक परामर्श दिये हैं। इस संस्करण में आवश्यक संशोधनों तथा परिवर्धनों के साथ-साथ पाणिनीय व्याकरण के इतिहास का कुछ अंश भी बढ़ा दिया गया है साथ ही कई विश्वविद्यालयों के पाठ्यक्रम में निर्धारित तिङन्तप्रकरण भी रख दिया गया है। आशा है, प्रस्तुत संस्करण छात्रों के लिये अधिक उपयोगी हो सकेगा।

मकर सङ्क्रान्ति २०३७ तथा २०३९ वि०

—श्रीनिवास शास्त्री




# अथ संस्कृतव्याकरणस्थविषयाणामनुक्रमः


| विषय | पृष्ठाङ्कः |
|---|---|
| १. विषय-प्रवेश | १–१६ |
| २. कारकप्रकरणम् | १–७६ |
| १. प्रथमा विभक्तिः | १ |
| २. द्वितीया विभक्तिः | ३ |
| ३. तृतीया विभक्तिः | २५ |
| ४. चतुर्थी विभक्तिः | ३० |
| ५. पञ्चमी विभक्तिः | ४० |
| ६. षष्ठी विभक्तिः | ५२ |
| ७. सप्तमी विभक्तिः | ६७ |
| ३. समासप्रकरणम् | ७७–१२७ |
| १. केवलसमासः | ७९ |
| २. अव्ययीभावः | ८२ |
| ३. तत्पुरुषः | ९० |
| ४. बहुव्रीहिः | १११ |
| ५. द्वन्द्वः | १२० |
| ६. समासान्ताः | १२५ |
| ४. कृदन्तप्रकरणम् | १२८–१८० |
| १. कृत्यप्रक्रिया | १२८ |
| २. पूर्वकृदन्तम् | १३४ |
| ३. उणादयः | १५६ |
| ४. उत्तरकृदन्तम् | १६० |
| ५. तद्धितप्रकरणम् | १८१–२७० |
| १. साधारणप्रत्ययाः | १८१ |
| २. अपत्याधिकारः | १८४ |
| ३. रक्ताद्यर्थकाः | १९५ |
| ४. चातुरर्थिकाः | २०३ |
| ५. शैषिकाः | २०७ |
| ६. विकारार्थकाः | २२१ |
| ७. ठगधिकारः | २२४ |
| ८. यदधिकारः | २२७ |
| ९. छयतोरधिकारः | २३० |

१० ठञधिकार २३२
११ त्वतलोरधिकार २३५
१२ भवनाद्यर्थका २४०
१३ मत्वर्थीया २४६
१४. प्राग्दिशीया २५१
१५ प्रागिवीया २५८
१६ स्वार्थिका २६५

स्त्रीप्रत्यया २७१–२९१

७ तिङन्तप्रकरणम् २९२–३७९

१ भ्वादिगण २९२
२ अदादिगण ३४५
३ जुहोत्यादिगण ३५७
४ दिवादिगण ३६४
५ स्वादिगण ३६५
६ तुदादिगण ३६७
७ रुधादय ३६९
८ तनादय ३७२
९ क्र्यादय ३७६
१० चुरादय ३७८

८ ण्यन्तादिप्रकरणम् ३८०–४३१

१ ण्यन्तप्रक्रिया ३८०
२ सन्नन्तप्रक्रिया ३८४
३ यङन्तप्रक्रिया ३८८
४. यङ्लुक्प्रक्रिया ३९३
५ नामधातव ३९७
६. कण्ड्वादय ४०४
७ आत्मनेपदप्रक्रिया ४०५
८. परस्मैपदप्रक्रिया ४१२
९. भावकर्मप्रक्रिया ४१३
१०. कर्मकर्तृप्रक्रिया ४२५
११. लकारार्थप्रक्रिया ४२७

९. सूत्राणाम् अकारादिवर्णानुक्रम ४३३–४४६

# विषय-प्रवेश

**१. संस्कृत भाषा तथा व्याकरण—**

संस्कृत भाषा के अध्ययन के लिये व्याकरण-शास्त्र का ज्ञान अनिवार्य है, यह सर्वविदित ही है। अन्य भाषाओं की अपेक्षा संस्कृत भाषा में व्याकरण को अधिक महत्त्व भी दिया गया है। इसी हेतु संस्कृत में विविध पद्धतियों में अनेक व्याकरण-ग्रन्थों की रचना हुई थी। तैत्तिरीय संहिता के अनुसार संस्कृत भाषा का सर्वप्रथम व्याकरण ऐन्द्र-व्याकरण था। डाक्टर बर्नेल ने भी इस मत की पुष्टि की है।[1] इसके अतिरिक्त पाणिनि से पूर्व आपिशलि काशकृत्स्न, शाकल्य तथा शाकटायन आदि आचार्यों के भी व्याकरण थे। पाणिनि ने अष्टाध्यायी मे इन आचार्यों का यत्र-तत्र उल्लेख किया है। पाणिनि-व्याकरण का उदय होने पर उस समय तक के प्रायः सभी व्याकरणों की स्मृति-मात्र शेष रह गई। आगे चलकर पाणिनि-व्याकरण का व्यापक साम्राज्य होने पर भी कुछ नवीन व्याकरण पद्धतियाँ प्रचलित हुई। वे पाणिनि-व्याकरण की जटिलता तथा विस्तार के विरुद्ध प्रतिक्रिया मात्र थीं। उनमें शर्ववर्मा का ऐन्द्र-व्याकरण के आधार पर रचा हुआ 'कातन्त्रव्याकरण' (प्रथम शताब्दी) तथा बौद्धपण्डित चन्द्रगोमी का 'चान्द्रव्याकरण' (४८० ई०) प्राचीन हैं। इनके पश्चात्, जैनव्याकरण का समय है किन्तु इन व्याकरणों का पठन-पाठन में विशेष स्थान न रहा। मध्ययुग (१२, १३वीं शताब्दी) की केवल दो व्याकरण पद्धतियाँ ही ऐसी हैं जिन्होंने पाणिनि व्याकरण के संशोधन का प्रयास किया, इसे अत्यन्त सरल और संक्षिप्त करने में कोई प्रयत्न उठा न रक्खा। उनमें से एक 'सारस्वत व्याकरण' है जिसमें ७०० सूत्र हैं और दूसरा बोपदेव का 'मुग्धबोध व्याकरण' है जिसमें १२०० सूत्र हैं। सारस्वत व्याकरण की सारस्वत-चन्द्रिका टीका विशेष महत्त्व की है। इन दोनों पद्धतियों का प्रचलन बहुत से प्रदेशों में रहा और अब भी जहाँ-तहाँ इनका पठन-पाठन प्रचलित है।

**२. पाणिनि व्याकरण का सामान्य परिचय—**

संस्कृत व्याकरण की समस्त पद्धतियों में पाणिनि व्याकरण का सर्वोपरि स्थान है। विकास क्रम की दृष्टि से इसके तीन युग माने जा सकते हैं—

(१) प्रथम युग—(लगभग ५०० ई० पू० से ईसा की प्रथम शताब्दी तक) मौलिक रचना तथा विवेचन का समय।

(२) द्वितीय युग—(१३०० ई० तक) टीकाओं का समय।

---

१. बाबूराम सक्सेना, प्राक्कथन, संस्कृत व्याकरण-प्रवेशिका।

(३) तृतीय युग—(१३०० ई० से आगे) प्रक्रिया तथा शास्त्रार्थ का समय ।

प्रथम युग पाणिनि, कात्यायन तथा पतञ्जलि का समय है। इन तीनो के द्वारा ही पाणिनि व्याकरण का ढांचा तैयार हुआ था। इन तीनो को ही व्याकरण शास्त्र मे 'मुनित्रय' कहा जाता है।[1]

## प्रथम युग मुनित्रय

**आचार्य पाणिनि (७०० ई० पू० तथा ३५० ई० पू० के मध्य)**—पाणिनि के समय के विषय मे विद्वानो का मतभेद है। वेबर तथा मैक्समुलर के अनुसार पाणिनि का समय ३५० ई० पू० है। डा० गोल्डस्टुकर तथा भण्डारकर ने उनका समय ५०० ई० पू० माना है। प० सत्यव्रत सामश्रमी ने २४०० ई० पू० बतलाया है तो प० युधिष्ठिर मीमासक २८०० वि० पू० बतलाते हैं। सभी विद्वानो ने अपने मत की पुष्टि के लिये युक्ति तथा प्रमाण प्रस्तुत किये हैं। फिर भी यह निश्चित रूप मे कहना कठिन है कि पाणिनि का समय क्या है।

त्रिकाण्डशेष कोश मे पाणिनि के ६ नामो का उल्लेख किया गया है ? पाणिनि पाणिन, दाक्षीपुत्र, शालङ्कि, शालातुरीय तथा आहिक। इनमे से पाणिनि नाम ही अधिक प्रसिद्ध है। दाक्षीपुत्र (दाक्षीपुत्रस्य पाणिने) तथा शालातुरीय शब्दो का भी प्रयोग मिलता है। दाक्षीपुत्र, शब्द से विदित होता है कि उनकी माता का नाम दाक्षी था। शालातुरीय शब्द से पता चलता है कि पाणिनि या उनके पूर्वज शालातुर नामक ग्राम के रहने वाले थे। विद्वानो का कथन है कि पश्चिमी पञ्जाब के अटक जिले मे विद्यमान 'लाहुर' नामक ग्राम ही प्राचीनकाल मे शालातुर कहलाता था। पाणिनि के जीवन वृत्त के विषय मे अधिक ज्ञात नही है। पञ्चतन्त्र के एक श्लोक के आधार पर यह कल्पना की जाती है कि उनकी मृत्यु सिंह के द्वारा हुई थी। परम्परा के आधार पर यह भी माना जाता है कि उनकी निधन तिथि त्रयोदशी है।

पाणिनि की प्रतिभा अनूठी थी। वे संस्कृत भाषा के अद्वितीय विद्वान् थे। वैदिक तथा लौकिक संस्कृत भाषा पर उनका अनुपम अधिकार था। वे तात्कालिक भूगोल तथा इतिहास आदि के भी पण्डित थे। मुनियो तथा विद्वानो ने उनके प्रति श्रद्धा का भाव व्यक्त किया है। महाभाष्यकार का कथन है कि उनके सूत्रो मे एक वर्ण भी अनर्थक नहीं। काशिकाकार कहते हैं कि सूत्रकार की दृष्टि बड़ी सूक्ष्म है—सूक्ष्मेक्षिका सूत्रकारस्य।

पाणिनि की रचनाओं मे अष्टाध्यायी या पाणिनीयाष्टक का प्रमुख स्थान है। यह ग्रन्थ संस्कृत भाषा का अनुपम रत्न है। विश्व की किसी भाषा मे इसके जोड़ का व्याकरण नही बना। इसमे आठ अध्याय हैं प्रत्येक अध्याय का विभाजन चार-चार पादों मे किया गया है तथा समस्त ग्रन्थ मे ३९९५ सूत्र हैं। पाणिनि ने इस लघुकाय ग्रन्थ मे संस्कृत जैसी विस्तृत भाषा का पूर्णतया विश्लेषण करने का प्रयास किया है। उनकी विवेचना वैज्ञानिक है, शैली संक्षिप्त, सांकेतिक तथा संयत है। इस

---

1. मुनित्रय नमस्कृत्य। सिद्धान्तकौमुदी पृ० १



ग्रन्य का क्रम भी अनूठा है। प्रथम अध्याय में विशेष रूप से संज्ञा और परिभाषा प्रकरण हैं। द्वितीय अध्याय में समास तथा विभक्तिप्रकरण, तृतीय में कृदन्तप्रकरण, चतुर्थ तथा पञ्चम में स्त्रीप्रत्यय और तद्धितप्रकरण हैं। षष्ठ, सप्तम और अष्टम अध्यायों में सन्धि, आदेश तथा स्वरप्रक्रिया आदि के विविध प्रकरण हैं। अष्टाध्यायी के अतिरिक्त धातुपाठ तथा गणपाठ भी आचार्य पाणिनि की कृतियाँ हैं। यास्काचार्य ने पाणिनि से पूर्व सभी शब्दों को धातुज मानकर उनके निर्वचन का जो प्रयास किया था, उसी मत का अनुसरण करते हुए पाणिनि ने लगभग २००० मूल शब्दांशों (Verbal root) की उद्भावना की थी जो धातु कहलाती हैं। धातुपाठ में इन्हीं का संग्रह है जिन्हें भ्वादिगण आदि १० गणों में विभक्त किया गया है। संक्षिप्त सूत्रों से काम चलाने के लिए गणपाठ की रचना की गई है। जब अनेक शब्दों के विषय में एक ही बात, संज्ञा, प्रत्यय विधान आदि कहनी हुई तो एक गण या समूह गणपाठ में दे दिया गया तथा गण के प्रथम शब्द से 'आदि' जोड़कर सूत्र बना दिया, जैसे—सर्वादीनि सर्वनामानि १/१/२७, यहाँ 'सर्व' से लेकर 'किम्' तक सर्वादिगण प्रस्तुत किया गया है। (देखिये गणपाठ)

उणादिसूत्र को भी पाणिनिकृत बतलाया जाता है। वस्तुत. यह पाणिनि की रचना नहीं है। हाँ, पाणिनि ने उणादयो बहुलम् ३/३/१' सूत्र द्वारा उणादि सूत्रों की प्रामाणिकता अवश्य स्वीकार की है। इसी प्रकार पाणिनीय शिक्षा तथा लिङ्गानुशासन नामक लघुग्रन्थों को भी पाणिनि की रचना मानना विवादास्पद ही है। इनके अतिरिक्त यह भी कहा जाता है कि पाणिनि ने पाताल-विजय या जाम्बवती-विजय नामक एक महाकाव्य की रचना की थी, जो आज उपलब्ध नहीं है।

वस्तुतः भगवान् पाणिनि ने शब्दानुशासन द्वारा संस्कृत भाषा को परिमार्जित एवं परिष्कृत करने का प्रयास किया है। उन्होंने अपने पूर्ववर्ती वैयाकरणों के मतों की समीक्षा करके एक ऐसे व्यवस्थित व्याकरण की रचना की है जिसमें संस्कृत भाषा के टकसाली रूप का विश्लेषण किया गया है। पाणिनि ने व्याकरण के सर्वसम्मत नियमों के साथ-साथ पूर्ववर्ती वैयाकरणों के विशिष्ट मतों का भी उल्लेख किया है जैसे 'लोपः शाकल्यस्य ८/३/१९, अवङ् स्फोटायनस्य ६/१/१२३' इत्यादि। पाणिनि-व्याकरण संस्कृत भाषा की अमूल्य निधि है। इस विचित्र रचना का उदय होने पर प्राचीन व्याकरण लुप्तप्राय हो गये। कोई उत्तरवर्ती व्याकरण भी पाणिनि व्याकरण के समक्ष ठहर न सका।

## कात्यायन (५०० ई० पू० से ३०० ई० पू० के मध्य)

कात्यायन मुनि व्याकरण शास्त्र में वार्त्तिककार के नाम से प्रसिद्ध हैं। उन्हें वररुचि नाम से भी जाना जाता है। उनके समय का निर्धारण भी विद्वानों की चर्चा का विषय रहा है। प्रायः आधुनिक विद्वानों ने उनका समय ५०० ई० पू० तथा ३०० ई० पू० के मध्य माना है। पं० युधिष्ठिर मीमांसक का मत है कि उनका समय

विक्रम पूर्व २७०० वर्ष है। एक वार्तिक की व्याख्या करते हुए महाभाष्यकार कहते हैं। 'प्रियतद्धिता. दाक्षिणात्या'। इस कथन से यह अनुमान किया जाता है कि वार्तिककार कात्यायन दाक्षिणात्य थे।

कात्यायन का भाषाविषयक ज्ञान अगाध था। उनकी दृष्टि एक समीक्षक की दृष्टि थी। उन्होंने पाणिनि के सूत्रों की सूक्ष्म दृष्टि से आलोचना करके उनकी कमियों को दूर करने का प्रयास किया है तथा अष्टाध्यायी के लगभग १५०० सूत्रों पर लगभग ४००० वार्तिक लिखे हैं। इस आलोचना में कहीं दृष्टि भेद मात्र है कहीं केवल प्रौढिवाद है और कहीं भूल भी सम्भव है जिसकी ओर महाभाष्य पतञ्जलि ने संकेत भी किया है। उदाहरणार्थ, वार्त्तिककार ने 'ऋलृक्' प्रत्याहार सूत्र में लृकार (लृवर्ण) का रखना अनावश्यक बतलाया है—लृकारोपदेश का प्रत्याख्यान किया है; किन्तु महाभाष्यकार ने वार्त्तिककार की युक्तियों की समीक्षा करके यह निर्णय किया है कि लृकार का प्रत्याख्यान अनेक प्रकार की कल्पना करके ही किया जा सकता है। फलत महाभाष्यकार ने वार्त्तिककार का उपहास करते हुए उनकी भूल की ओर संकेत किया है।

पाणिनि व्याकरण के विकास और परिष्कार में कात्यायन का महत्त्वपूर्ण योगदान है। उन्होंने पाणिनीय व्याकरण को अधिक तथ्यानुकूल एवं समयानुकूल बनाने का प्रयास किया है तथा इसकी अपूर्णता को दूर किया है। वार्त्तिककार के वचनों में भाषा के विकास की झलक देखी जा सकती है। उनकी आलोचना में अनुसन्धान की प्रवृत्ति दृष्टिगोचर होती है। वार्त्तिककार की इस प्रवृत्ति में किसी दुर्भावना की खोज करना उचित नहीं प्रतीत होता। डा० बेलवल्कर का यह मन्तव्य नितान्त सत्य है कि 'कात्यायन के वार्तिकों का लक्ष्य पाणिनि के सूत्रों में संशोधन और परिवर्धन है।'

**पतञ्जलि (२०० ई० पू० तथा प्रथम ई० शती के मध्य)**

पतञ्जलि ने महाभाष्य नामक ग्रन्थ की रचना की है अत वे महाभाष्यकार के नाम से प्रसिद्ध हैं। उनका समय भी विद्वानों के विवाद का विषय रहा है। कुछ विद्वानों के अनुसार उनका समय ईसा की प्रथम शती है। डा० बेलवल्कर ने उनका समय १५० ई० पू० माना जाता है। इस मत का आधार यह है—महाभाष्यकार ने एक सूत्र की व्याख्या में लिखा है 'इह पुष्यमित्र याजयाम' (यहाँ पुष्यमित्र को यज्ञ कराते हैं)। इस प्रयोग से विदित होता है कि पतञ्जलि ने पुष्यमित्र को यज्ञ कराया था। फलत वे पुष्यमित्र के समकालीन थे। इतिहासकारों ने पुष्यमित्र का समय १५० ई० पू० माना है। अत पतञ्जलि का समय भी यही है। इसके अतिरिक्त अन्य प्रमाणों से भी इस मत की पुष्टि की गई है। किन्तु युधिष्ठिर मीमांसक इस मत को स्वीकार नहीं करते। उनका विचार है कि भारतीय गणना के अनुसार पुष्यमित्र का समय १२०० ई० पू० के लगभग होना चाहिये। इसलिये पतञ्जलि का समय भी यही होगा।




विषय-प्रवेश

पतञ्जलि को शेषनाग का अवतार माना जाता है। अतः कहीं-कहीं उनके लिये फणिभृत्, अहिपति इत्यादि शब्दों का भी प्रयोग किया गया है। उन्होंने अपने मत प्रकट करते हुए 'गोनर्दीय' शब्द का प्रयोग किया है—'गोनर्दीयस्त्वाह'। इससे विदित होता है वे गोनर्द प्रदेश के रहने वाले थे। व्याख्याकारों का अनुमान है कि जहाँ गाय-बैल अधिक हृष्ट-पुष्ट होते हैं अतः विशेष रूप से नाद करते हैं (आधुनिक पञ्जाब तथा हरयाणा आदि) सम्भवतः यही प्रदेश पतञ्जलि का निवास स्थान रहा होगा।

पतञ्जलि ने पाणिनि के मुख्य-मुख्य सूत्रों तथा कात्ययन के वार्त्तिकों की सोदाहरण व्याख्या की है। पाणिनि के प्रति उनकी अत्यधिक श्रद्धा प्रकट होती है। उन्होंने पाणिनि के कतिपय सूत्रों का प्रत्याख्यान भी किया है, किन्तु वहाँ लाघव एवं तथ्य-निरूपण की दृष्टि ही रही है। पतञ्जलि के मतानुसार जिस भगवान् पाणिनि का एक वर्ण भी निरर्थक नहीं हो सकता, भला उसके दोष-दर्शन का दुस्साहस कैसे किया जा सकता है? वार्त्तिककार के वार्त्तिकों की भी महाभाष्यकार ने व्याख्या की है उनकी उपयोगिता पर विचार भी किया है। साथ ही सूत्रकार एवं वार्त्तिककार के वचनों की समीक्षा करते हुये अपना निर्णय भी दिया है। पाणिनीय व्याकरण में महाभाष्य के मन्तव्य सबसे अधिक प्रामाणिक माने जाते हैं। 'यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्' इस न्याय के अनुसार पाणिनि के वचनों से भी अधिक पतञ्जलि के वचन प्रामाणिक हैं। वस्तुतः पाणिनीय व्याकरण के परिनिष्ठित रूप का निर्धारण करना पतञ्जलि का ही कार्य है।

व्याकरण शास्त्र की दृष्टि से ही पतञ्जलि का कार्य महत्त्वपूर्ण नहीं है। प्रत्युत शैली की दृष्टि से भी उनका महत्त्व सर्वोपरि है। उन्होंने रोचक शैली तथा प्रवाहमयी भाषा में व्याकरण के सूक्ष्म तत्त्वों का विश्लेषण किया है। व्याकरण जैसे नीरस माने गये विषय को इतनी सरल एवं सरस शैली में स्पष्ट रूप से समझाना पतञ्जलि की अद्वितीय विशेषता है। इनकी शैली में नाटकीयता है, यत्र-तत्र रोचक सम्वादों के दर्शन होते हैं। बोलचाल की मुहावरेदार भाषा का लालित्य उपलब्ध होता है। हाँ, शैली की सरसता एवं रोचकता में कभी-कभी यह निश्चय करना भी कठिन हो जाता है कि महाभाष्यकार का स्वमन्तव्य वस्तुतः क्या है।

व्याकरण के अतिरिक्त महाभाष्य में अन्य अनेक विषयों के संकेत भी उपलब्ध होते हैं। उससे भारतीय इतिहास के कितने ही विवादास्पद सन्दर्भों पर नवीन प्रकाश पड़ता है, तत्कालीन भारतीय समाज की सांस्कृतिक विशेषताओं का परिचय मिलता है। किञ्च, व्याकरण-दर्शन के विशिष्ट मन्तव्यों का बीज भी महाभाष्य में विद्यमान है। इसी के आधार पर आगे चलकर भर्तृहरि ने व्याकरण-दर्शन का विशद विवेचन किया है। महाभाष्य व्याकरण का आकर ग्रन्थ है।

यह ग्रन्थ अत्यन्त विस्तृत है। यहाँ सरल भाषा में सूक्ष्म एवं गहन अर्थ को प्रकट किया गया है। अतः चिरकाल से गुरुशिष्य-परम्परा द्वारा महाभाष्य के मर्म

को समझने का प्रयास किया जाता रहा है। इसके अभिप्राय को स्पष्ट करने के लिये अनेक टीकायें भी लिखी गई हैं। उनमें से कतिपय टीकाएँ अधिक प्रसिद्ध रही हैं। भर्तृहरि ने 'महाभाष्य दीपिका' नामक एक टीका लिखी थी जिसका कुछ अंश ही उपलब्ध हो सका है। आज तो महाभाष्य के मर्म को समझने के लिये कैयटकृत 'प्रदीप' तथा नागेशकृत 'प्रदीपोद्योत' नामक टीकाएँ ही विशेष सहायक समझी जाती हैं।

## द्वितीय युग

महाभाष्य के साथ-साथ पाणिनि व्याकरण का प्रथम युग समाप्त हो गया। ईसा की सातवीं शताब्दी में फिर अष्टाध्यायी तथा महाभाष्य पर कुछ सरल टीका-ग्रन्थ लिखे जाने लगे। यहीं से द्वितीय युग का प्रारम्भ हुआ समझना चाहिये। इस युग में पाणिनि व्याकरण पर अनेक टीका ग्रन्थ लिखे गये। भर्तृहरि ने महाभाष्य पर टीका लिखी। वामन तथा जयादित्य (६६० ई०) ने अष्टाध्यायी पर 'काशिका' नामक वृत्ति लिखी। 'काशिका' पर जिनेन्द्रबुद्धि ने 'न्यास' नामक ग्रन्थ लिखा तथा हरदत्त ने 'पदमञ्जरी' नामक व्याख्या की। इस युग में ही पाणिनि व्याकरण का दार्शनिक विवेचन भी प्रारम्भ हो गया। भर्तृहरि (६५० ई०) ने 'वाक्यपदीय' नाम का ग्रन्थ लिखकर इस विवेचना का श्रीगणेश किया। इस युग की अन्तिम रचना कैयट की प्रदीप नामक टीका कही जा सकती है जो महाभाष्य पर लिखी गई सुन्दर टीका है।

**भर्तृहरि—(सप्तम शताब्दी)**

भर्तृहरि का संस्कृत-व्याकरण में अत्यन्त उच्च स्थान है। व्याकरण के मुनि-त्रय के पश्चात् उनकी ओर ही दृष्टि जाती है। फिर भी उनके विषय में हमारी जानकारी बहुत ही कम है।

भर्तृहरि का समय भी अनिश्चित सा ही है। अनेक विद्वान् इत्सिंग नामक चीनी-यात्री के लेख का अनुसरण करके भर्तृहरि का समय सप्तमी शती ई० का उत्तरार्ध मानते हैं। भारतीय परम्परा के अनुसार भर्तृहरि महाराज विक्रमादित्य के भाई थे। युधिष्ठिर मीमांसक ने इत्सिंग के लेख की भूल की ओर संकेत करते हुए युक्ति एवं प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि भर्तृहरि का समय ईसा से कई शताब्दी पूर्व होना चाहिये।

भर्तृहरि के जीवनवृत्त के विषय में कुछ किंवदन्तियाँ प्रचलित हैं। कुछ प्रामाणिक विवरण भी मिलता है। वाक्यपदीय पर लिखी हुई पुण्यराज की टीका से विदित होता है कि भर्तृहरि के गुरु वसुरात थे। 'प्रणीतो गुरुणाऽस्माकमयमागम-सग्रह' इस श्लोक की अवतरणिका में पुण्यराज ने लिखा है—'तत्र भगवता वसुरात-गुरुणा ममायमागम सज्ञाय वात्सल्यात् प्रणीत।' इत्सिंग के विवरण के अनुसार वाक्यपदीय का रचयिता भर्तृहरि बौद्ध था उसने सात बार प्रव्रज्या ग्रहण की थी। किन्तु वाक्यपदीय के अनुशीलन से यह स्पष्ट है कि भर्तृहरि वैदिक मत के अनुयायी थे।

एक स्थान पर उन्होंने लिखा है—वेदशास्त्राविरोधी च तर्कश्चक्षुरपश्यताम्' इसी प्रकार अन्य सन्दर्भों में भी उनकी वेद के प्रति आस्था दिखलायी देती है।

भर्तृहरि की रचनाएँ—संस्कृत वाङ्मय में भर्तृहरि के नाम से अनेक ग्रन्थ मिलते हैं जैसे महाभाष्यदीपिका, वाक्यपदीय, नीतिशतक आदि शतकत्रय, भट्टिकाव्य तथा भागवृत्ति नामक अष्टाध्यायी की एक प्राचीन वृत्ति। इनके अतिरिक्त 'वेदान्तसूत्रवृत्ति' आदि कतिपय अन्य ग्रन्थों का भी भर्तृहरि से सम्बन्ध जोड़ा जाता है।

युधिष्ठिर मीमांसक ने यह सिद्ध किया है कि वाक्यपदीय तथा महाभाष्यदीपिका के रचयिता एक ही भर्तृहरि हैं, भट्टिकाव्य तथा भागवृत्ति के कर्त्ता उससे भिन्न हैं, किञ्च भट्टिकाव्य एवं भागवृत्ति के रचयिता भी परस्पर भिन्न ही हैं। इस प्रकार तीन भर्तृहरि हुए हैं, यह परिणाम निकलता है। जहाँ तक शतकत्रय का प्रश्न है, उसके विषय में यह निश्चित नहीं किया जा सका है कि यह किस भर्तृहरि की रचना है।

महाभाष्यदीपिका—महाभाष्य पर लिखी गई एक विस्तृत व्याख्या थी। इत्सिंग के अनुसार इसका परिमाण २५००० श्लोक के बराबर था। यह व्याख्या अभी तक पूर्ण रूप से उपलब्ध नहीं हो सकी है। इसके उद्धरण अनेक ग्रन्थों में मिलते हैं। भर्तृहरि ने वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड की स्वोपज्ञ टीका में भी इसकी ओर संकेत किया है—'संहितसूत्र-भाष्यविवरणे बहुधा विचारितम्'। आधुनिक युग में डा० कीलहार्न ने महाभाष्यदीपिका का प्रथमतः परिचय दिया है। जर्मनी में बर्लिन के पुस्तकालय में महाभाष्यदीपिका के एक अंश की हस्तलिपि विद्यमान है। इसकी फोटो कापी लाहौर तथा मद्रास के पुस्तकालयों में भी है। पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु ने इसका सम्पादन प्रारम्भ किया था।

वाक्यपदीय—यह व्याकरण दर्शन का ग्रन्थ है इसके तीन काण्ड हैं—ब्रह्मकाण्ड, वाक्यकाण्ड, प्रकीर्णकाण्ड। इसमें समस्त विश्व को शब्दब्रह्म का विवर्त्त माना गया है, स्फोट रूप शब्द का विशद वर्णन किया गया है तथा व्याकरण के विविध विषयों का प्रक्रिया एवं अर्थ की दृष्टि से विवेचन किया गया है [वाक्यपदीय के ब्रह्मकाण्ड के कई संस्करण प्रकाशित हुए हैं शेष वाक्यपदीय भी प्रकाशित हुआ है अभी कुछ समय पूर्व वाक्यपदीय का टिप्पणी सहित अंग्रेजी अनुवाद भी प्रकाशित हुआ है।]

इस प्रकार भर्तृहरि केवल महाभाष्य के व्याख्याकार ही नहीं हैं। उनका विशिष्ट महत्त्व तो इसमें है कि उन्होंने व्याकरण-दर्शन के स्वरूप को व्यवस्थित किया है। महाभाष्य में जो व्याकरण-दर्शन के मन्तव्य यत्र-तत्र कहीं संकेत रूप में तथा कहीं स्पष्ट रूप में विद्यमान थे, उनका क्रमबद्ध वैज्ञानिक विश्लेषण प्रथमतः भर्तृहरि ने ही किया है। अपने इस मौलिक कार्य के कारण भर्तृहरि का सदा आदरपूर्वक स्मरण किया जाता रहेगा।

## तृतीय युग

तृतीय युग मे पाणिनि व्याकरण के अध्ययन की दृष्टि बदल गई। विषय-विभाग के अनुसार अष्टाध्यायी के सूत्रो की व्यवस्था की जाने लगी। वास्तव मे इस युग मे शब्द-सिद्धि की प्रक्रिया पर अधिक बल दिया जाने लगा और सूत्रो के विवेचन पर कम। इस दिशा मे सर्वप्रथम प्रयास विमल सरस्वती (१३५० ई०) का था जिन्होंने 'रूपमाला' लिखी। इसी दृष्टि से रामचन्द्र (१५ वी शती) ने प्रक्रिया-कौमुदी लिखी। प्रक्रिया-युग मे सब से महत्त्वपूर्ण स्थान भट्टोजिदीक्षित का है। इस समय के व्याकरण के दार्शनिक विवेचन सम्बन्धी ग्रन्थो मे 'वैयाकरण भूषण' उल्लेखनीय है जिसे भट्टोजिदीक्षित के भतीजे कौण्डभट्ट ने लिखा था।

**भट्टोजिदीक्षित—(१६ वी शताब्दी ई० के लगभग)**

भट्टोजिदीक्षित महाराष्ट्रीय ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम लक्ष्मीधर था। वैयाकरण भूषण के लेखक कौण्डभट्ट इनके छोटे भाई रङ्गोजिभट्ट के पुत्र थे। प्रौढ-मनोरमा की टीका 'शब्दरत्न' के लेखक हरिदीक्षित इनके पौत्र थे।

पण्डितराज जगन्नाथ कृत 'प्रौढमनोरमा-खण्डन' नामक ग्रन्थ से विदित होता है कि भट्टोजिदीक्षित ने नृसिंह के पुत्र शेषकृष्ण से व्याकरण शास्त्र का अध्ययन किया था। भट्टोजिदीक्षित ने 'शब्दकौस्तुभ' मे शेषकृष्ण के लिये गुरु शब्द का प्रयोग भी किया है। एक अन्य स्थल पर इन्होने अप्पय्य दीक्षित को भी नमस्कार किया है। (व्या० शा० का इतिहास पृ० ४४७)।

वेलवल्कर ने भट्टोजिदीक्षित का समय १६००–१६५० ई० माना है। कुछ विद्वान् इनका समय १५८० ई० (१६३७ वि० स०) के लगभग मानते हैं। प० युधिष्ठिर मीमासक ने कतिपय प्रमाणो के आधार पर यह निर्धारित किया है कि इनका जन्म-काल वि० स० की सोलहवी शताब्दी का प्रथम दशक मानना चाहिये।

**भट्टोजिदीक्षित की कृतियाँ—**

भट्टोजिदीक्षित ने अनेक ग्रन्थ लिखे थे। इन्होंने अष्टाध्यायी पर 'शब्दकौस्तुभ' नामक एक वृत्ति लिखी थी। आज इस वृत्ति के प्रारम्भ के ढाई अध्याय तथा चतुर्थ अध्यायी ही उपलब्ध हैं। यह ग्रन्थ किसी समय अत्यन्त महत्त्वपूर्ण समझा जाता रहा होगा। इसीलिये इस पर अनेक टीकाएँ भी लिखी गई थीं। सम्भवत पण्डितराज जगन्नाथ ने 'कौस्तुभ-खण्डन' नामक ग्रन्थ भी लिखा था।

सिद्धान्तकौमुदी या वैयाकरण सिद्धान्तकौमुदी—भट्टोजिदीक्षित की कीर्ति का प्रसार करने वाला मुख्य ग्रन्थ है। यह 'शब्द कौस्तुभ' के पश्चात् लिखा गया था। भट्टोजिदीक्षित ने स्वय ही इस पर प्रौढमनोरमा नाम की टीका लिखी है। सिद्धान्त-कौमुदी को प्रक्रिया-पद्धति का सर्वोत्तम ग्रन्थ समझा जाता है। इससे पूर्व जो प्रक्रिया

ग्रन्थ लिखे गये थे उनमें अष्टाध्यायी के सभी सूत्रों का समावेश नहीं था। भट्टोजि दीक्षित ने सिद्धान्तकौमुदी में अष्टाध्यायी के सभी सूत्रों को विविध प्रकरणों में व्यवस्थित किया है, इसी के अन्तर्गत समस्त धातुओं के रूपों का विवरण दे दिया है तथा लौकिक संस्कृत के व्याकरण का विश्लेषण करके वैदिक-प्रक्रिया एवं स्वर-प्रक्रिया को अन्त में रख दिया है। भट्टोजिदीक्षित ने काशिका, न्यास एवं पदमञ्जरी आदि सूत्रक्रमानुसारिणी व्याख्याओं तथा प्रक्रियाकौमुदी और उसकी टीकाओं के मतों की समीक्षा करते हुए प्रक्रिया-पद्धति के अनुसार पाणिनीय व्याकरण का सर्वाङ्गीण रूप प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। उन्होंने आवश्यकतानुसार परिभाषाओं, वार्तिकों तथा भाष्येष्टियों का भी उल्लेख किया है। उन्होंने मुनित्रय के मन्तव्यों का सामञ्जस्य दिखाया है तथा महाभाष्य का आधार लेकर कुछ स्वकीय मत भी स्थापित किये हैं। साथ ही प्रसिद्ध कवियों द्वारा प्रयुक्त किन्हीं विवादास्पद प्रयोगों की साधुता पर भी विचार किया है। मध्ययुग में सिद्धान्तकौमुदी का इतना प्रचार एवं प्रसार हुआ कि पाणिनि व्याकरण की प्राचीन पद्धति एवं मुग्धबोध आदि व्याकरण पद्धतियाँ विलीन होती चली गई। कालान्तर में प्रक्रिया-पद्धति तथा सिद्धान्तकौमुदी के दोषों की ओर भी विद्वानों की दृष्टि गई किन्तु वे इसे न छोड़ सके।

इनके अतिरिक्त भट्टोजिदीक्षित का 'वेदभाष्यसार' नामक ग्रन्थ भी प्रकाशित हुआ है (भारतीय विद्याभवन, बम्बई)। यह ऋग्वेद सायणभाष्य का सार है। इसकी भूमिका में भट्टोजिदीक्षित की ३४ कृतियों का उल्लेख किया गया है। इनमें 'धातुपाठनिर्णय" नामक ग्रन्थ भी है। हस्तलिपियों में इनकी 'अमरटीका' नामक कृति उपलब्ध हुई है।

पाणिनीय व्याकरण में भट्टोजिदीक्षित का महत्त्वपूर्ण स्थान है। पाणिनि-व्याकरण पर उनका ऐसा अनूठा प्रभाव पड़ा है कि महाभाष्य का महत्त्व भी भुला दिया गया है। यह समझा जाने लगा है कि सिद्धान्तकौमुदी महाभाष्य का द्वार ही नहीं है अपितु महाभाष्य का संक्षिप्त किन्तु विशद सार है। इसी हेतु यह उक्ति प्रचलित है :—

कौमुदी यदि कण्ठस्था वृथा भाष्ये परिश्रमः।
कौमुदी यद्यकण्ठस्था वृथा भाष्ये परिश्रमः॥

प्रक्रिया के युग को शास्त्रार्थ के क्षेत्र में प्रविष्ट कराने वालों में नागेश भट्ट का नाम अग्रगण्य है। इनकी प्रतिभा अनूठी थी। इनका विविध शास्त्रों पर समान अधिकार था। उन्होंने व्याकरण के क्षेत्र में नव्य-न्याय की शैली का प्रवेश किया तथा अनेक मौलिक एवं व्याख्या-ग्रन्थों की रचना की।

**नागेश भट्ट**—(१७ वीं तथा १८ वीं शती ई०)

नागेश भट्ट या नागोजि भट्ट के जीवन वृत्त के विषय में बहुत कम ज्ञात हो सका है। जनश्रुति के अनुसार वे महाराष्ट्र के एक ऋग्वेदी ब्राह्मण थे। शब्देन्दुशेखर के मङ्गल से विदित होता है कि उनके पिता का नाम शिवभट्ट तथा माता का नाम सती देवी था— शिवभट्टसुतो धीमान् सतीदेव्यास्तु गर्भज'। नागेश भट्ट के पूर्वज 'उपाध्याय' कहलाते थे। मङ्गल श्लोक में बतलाया गया है कि नागेशभट्ट शृङ्गवेरपुर के राजा राम के आश्रित थे—शृङ्गवेरपुराधीशाद् रामतो लब्धजीविक.। विद्वानों का विचार है कि शृङ्गवेरपुर को आजकल सिंगरौरा कहा जाता है, यह प्रयाग से कुछ मील पर स्थित है। (परमलघुमञ्जूषा बड़ौदा १९६१ भूमिका)। लघुशब्देन्दुशेखर के अन्तिम श्लोक से पता चलता है कि उनके कोई सन्तान न थी, शब्देन्दुशेखर को पुत्र और मञ्जूषा को कन्या मानकर उन्होंने शिव को अर्पित किया था—

शब्देन्दुशेखर पुत्रो मञ्जूषा चैव कन्यका।
स्वमतौ सम्यगुत्पाद्य शिवयोरर्पितौ मया॥

जनश्रुति है कि वे षोडश वर्ष की आयु तक अशिक्षित रहे। एक बार अपनी अशिष्टता के कारण उन्हे पण्डितो की भर्त्सना सहन करनी पड़ी, जिससे उनके जीवन की दिशा बदल गई। तभी वे सरस्वती देवी की भक्ति म लग गये और सरस्वती के वरदान से विद्वान् हो गय। उन्होंने हरिदीक्षित (भट्टोजि के पौत्र) से व्याकरण महाभाष्य का अध्ययन किया था और 'राम-राम' नामक विद्वान् से—जो वादी रूपी राक्षसो के संहार म राम के समान थे—न्यायशास्त्र का अध्ययन किया था—

अधीत्य फणिभाष्याब्धि सुधीन्द्रहरिदीक्षितात्।
न्यायतन्त्र रामरामाद् वादिरक्षोघ्नरामत॥

वैयाकरणो मे किंवदन्ती है कि नागेश भट्ट ने महाभाष्य का १८ बार गुरमुख से अध्ययन किया था (स० व्या० का इतिहास)। नागेश विविध विषयो के विद्वान् थे—व्याकरण, दर्शन, अलङ्कारशास्त्र, साहित्यशास्त्र, धर्मशास्त्र सभी के प्रकाण्ड पण्डित थे।

**समय**—आश्चर्य की बात है कि आज से लगभग २५० वर्ष पूर्व विद्यमान नागेश भट्ट का समय भी निश्चित नहीं है। उनके समय का निम्न आधारों पर अनुमान किया जाता है—(i) जनश्रुति है कि जयपुर के महाराज जयसिंह ने एक अश्वमेघ यज्ञ किया था और उसम नागेश भट्ट को (१७१४ ई० मे) निमन्त्रित किया था, किन्तु नागेश भट्ट न उस निमन्त्रण को स्वीकार नहीं किया क्योंकि वे इस समय तक सन्यास ग्रहण कर चुके थे। (ii) भानुदत्तकृत रसमञ्जरी पर नागेश भट्ट की एक

टीका है, जिसकी हस्तलिपि इण्डिया आफिस लन्दन के पुस्तकालय में विद्यमान है। उसका लेखन काल सं० १७६६ (१७१२ ई०) है। (iii) वैद्यनाथ पायगुण्ड का पुत्र बाल शर्मा जो नागेश भट्ट का शिष्य था उसने हेनरी टामस कोलब्रूक की प्रेरणा से 'धर्मशास्त्रसंग्रह' नामक एक ग्रन्थ लिखा था। कोलब्रूक १७८३–१८१५ ई० तक भारत में रहा। फलतः नागेश भट्ट का समय १७वीं शताब्दी ई० के अन्त तथा १८वी शताब्दी ई० के आरम्भ में है। (विशेष द्रष्टव्य सं० व्या० का इतिहास)।

**नागेश भट्ट की कृतियाँ—**

नागेश भट्ट की व्याकरण-सम्बन्धी रचनायें हैं—महाभाष्यप्रदीपोद्योत, लघुशब्देन्दुशेखर, बृहच्छब्देन्दुशेखर, परिभाषेन्दुशेखर, लघुमञ्जूषा, परमलघुमञ्जूषा और स्फोटवाद।

डा० वेलवल्कर का विचार है कि प्रौढ़मनोरमा की टीका शब्दरत्न जो हरिदीक्षित के नाम से प्रसिद्ध है वह भी नागेश भट्ट की ही कृति है। इनके अतिरिक्त अन्य विषयों पर भी नागेश भट्ट के ग्रन्थ हैं, जैसे काव्यप्रकाश की प्रदीप टीका पर उद्योत नाम की टीका है, रसगङ्गाधर तथा योगसूत्र पर भी व्याख्यायें हैं।

वस्तुतः संस्कृत वाङ्मय विशेषकर व्याकरण शास्त्र नागेश भट्ट के द्वारा गौरवान्वित हुआ है। नागेश भट्ट ने महाभाष्य के मर्म को स्पष्ट करने का प्रयास किया है। व्याकरण दर्शन के क्षेत्र में उनका अद्वितीय स्थान है, उन्होंने मञ्जूषा ग्रन्थ में व्याकरण दर्शन का विशद विवेचन किया है। इस विवेचन में वेदान्त की हृदयग्राह्यता है और न्याय की तर्कप्रवणता।

सिद्धान्तकौमुदी पर अन्य भी अनेक टीकायें लिखी गईं। उनमें परिव्राजकाचार्य ज्ञानेन्द्र सरस्वतीकृत 'तत्त्वबोधिनी' विशेष महत्त्वपूर्ण है। किन्तु छात्रों की दृष्टि से 'बालमनोरमा' नामक टीका अधिक उपयोगी है। पाणिनि-व्याकरण में बालकों का प्रवेश कराने के लिये भट्टोजि के शिष्य वरदराजाचार्य के लघुकौमुदी तथा मध्यकौमुदी का निर्माण किया। लघुकौमुदी में व्याकरण-प्रक्रिया का सभी अपेक्षणीय विवरण वरदराज ने दिया है यह सिद्धान्तकौमुदी का संक्षिप्त संस्करण होते हुए भी एक विलक्षण कृति है।

**३—पाणिनि व्याकरण के अध्ययनार्थ ज्ञातव्य बातें—**

पाणिनि व्याकरण के सामान्य परिचय के साथ-साथ यह भी जानना आवश्यक है कि संक्षेप की ओर पाणिनि का विशेष ध्यान रहा। इसके लिये उन्हें अनेक उपायों को काम में लाना पड़ा। जिनमें से कुछ का संक्षिप्त परिचय नीचे दिया जाता है—

(१) प्रत्याहार—जब आदि के अक्षर का अन्त के इत्संज्ञक के साथ ग्रहण

किया जाता है उसके द्वारा आदि तथा मध्य के समस्त अक्षरों का बोध होता है तो उसे प्रत्याहार कहते हैं।[1] ये प्रत्याहार विशेषकर वर्णमाला के वर्णों का बोध कराने के लिये माहेश्वरसूत्रों के आधार पर बनाये गये हैं, जैसे—

अइउण् ।१। ऋलृक् ।२। एओङ् ।३। ऐऔच् ।४। हयवरट् ।५। लण् ।६। ञमङणनम् ।७। झभञ् ।८। घढधष् ।९। जबगडदश् ।१०। खफछठथचटतव् ।११। कपय् ।१२। शषसर् ।१३। हल् ।१४। ।

ये १४ माहेश्वरसूत्र माने जाते हैं। इन सूत्रों के आधार पर अण् आदि-४२ प्रत्याहार बनते हैं। इन सूत्रों में अन्तिम हल् (व्यञ्जन) की इत्संज्ञा होती है।[2] आदि अक्षर को इत्संज्ञक के साथ मिलाकर प्रत्याहार बनता है, जैसे 'अइउण्' में अण् प्रत्याहार बनता है जो अ, इ, उ, का बोध कराता है। इसी प्रकार अन्य प्रत्याहारों के विषय में भी जानना चाहिये, जैसे तिङ् प्रत्याहार है, यहाँ आदि 'ति'[3] को अन्तिम इत् संज्ञक ङ् के साथ मिला कर तिङ्' बनता है और इससे क्रिया में लगने वाले १८ (९ परस्मैपद + ९ आत्मनेपद) प्रत्ययों का बोध होता है। वर्णमाला के ४२ प्रत्याहार ये हैं—(अकारादि क्रम से)।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ अक् | ८ अश् | १५ ऐच् | २२ जश् | २९ भष् | ३६ रल् |
| २ अच् | ९ इक् | १६ खय् | २३ झय् | ३० मय् | ३७ वल् |
| ३ अट् | १० इच् | १७ खर् | २४ झर् | ३१ यञ् | ३८ वश् |
| ४ अण् | ११ इण् | १८ ङम् | २५ झल् | ३२ यण् | ३९ शर् |
| ५ अण् | १२ उक् | १९ चय् | २६ झश् | ३३ यम् | ४० शल् |
| ६ अम् | १३ एङ् | २० चर् | २७ झष् | ३४ यय् | ४१ हल् |
| ७ अल् | १४ एच् | २१ छव् | २८ बश् | ३५ यर् | ४२ हश् |

(२) इत्संज्ञक—अष्टाध्यायी में निम्न वर्णों की इत्संज्ञा की गई है—(I) अन्त का हल्[4], (II) उपदेश[5] में अनुनासिक अच् (स्वर)[6], (III) प्रत्यय के आदि में आने वाले चवर्ग, टवर्ग[7], तथा षकार[8] (IV) तद्धितभिन्न प्रत्ययों के आदि में आने वाला

१. आदिरन्त्येन सहेता १।१।७१।

२. हलन्त्यम् १।३।३, ३. तिप्तस्झिसिप्थस्थमिब्वस्मस्तातांझथासाथां-ध्वमिड्वहिमहिङ् ३।४।७८, ४ हलन्त्यम् १।३।३

५ धातुसूत्रगणोणादिवाक्यलिङ्गानुशासनम्।
आगमप्रत्यादेशा उपदेशाः प्रकीर्तिताः॥

६. उपदेशेऽजनुनासिक इत् १।३।२, ७. चुटू १।३।७; ८. षःप्रत्ययस्य १।३।६

लकार, शकार तथा क वर्ग ।[1] (V) धातु के आदि ञि, टु, डु ।[2] इत्संज्ञक का लोप हो जाता है ।[3] किन्तु लोप हो जाने पर भी उसको उपलक्षण मानकर कुछ कार्य हो जाया करता है । जैसे 'गर्गादिभ्यो यञ् ४।१।१०५' से यञ् प्रत्यय होता है जिसमें ञ् इत् संज्ञक है अतः यञ् प्रत्यय ञित् है, इसके ञित् होने से आदि को वृद्धि होती है और 'गार्ग्यः' रूप बनता है । ये इत्सञ्ज्ञक 'अनुबन्ध' कहलाते हैं और इनके कारण व्याकरण में बड़ा लाघव हो गया है ।

(३) अधिकार—कुछ सूत्र ऐसे बनाये गये हैं जो यह बतलाते है कि अमुक सूत्र से अमुक सूत्र तक यह प्रत्यय होगा या यह कार्य होगा । ये अधिकार सूत्र कहे जाते हैं । जैसे—'कारके ३' अथवा 'प्राग्दिशो विभक्तिः ५२८' इत्यादि ।

(४) अनुवृत्ति - लाघव के लिये पाणिनि ने ऐसा किया है कि एक (पूर्व) सूत्र में कोई एक पद रख दिया, अग्रिम सूत्रों में जहाँ उस पद की आवश्यकता हुई पूर्वसूत्र से लेकर अन्वय कर लिया गया । पूर्व सूत्रों से अग्रिम सूत्रों में पद के इस अनुवर्तन को ही अनुवृत्ति कहते हैं । सामान्यतः यह अनुवृत्ति एक सूत्र से निकट वाले अग्रिम सूत्र में जाती है और फिर क्रमशः आगे के सूत्रों में की जाती है किन्तु कभी-कभी बीच के सूत्रों में किसी पद की अनुवृत्ति नहीं होती तथा एकदम आगे के (व्यवहित) सूत्र में हो जाती है । उसे मण्डूकप्लुति या मण्डूकप्लुत्या अनुवृत्ति कहते हैं । (देखिये सूत्र १२) ।

(५) अपकर्ष—जहाँ आगे के सूत्र से पूर्व सूत्र में किसी पद को खींच लिया जाता है अर्थात् अन्वित किया जाता है, वहाँ अपकर्ष कहा जाता है (देखिये सूत्र २८४) ।

(६) सन्धिविषयक शब्द—(i) एकादेश—जहाँ दो वर्णों को मिलाकर एक रूप हो जाता है वह एकादेश कहलाता है जैसे अ + इ = ए एकादेश होता है । (ii) पररूप—जहाँ पूर्व तथा पर अक्षर को मिलाकर परवर्ण हो जाता है वहाँ पररूप कहलाता है, जैसे—प्र + एजते = प्रेजते, यहाँ अ ए = ए होता है । (iii) पूर्वरूप—जहाँ पूर्व तथा पर वर्ण के मिलने पर पूर्ववर्ण हो जाता है वह पूर्वरूप कहलाता है; जैसे—हरे + अव = हरेऽव, यहाँ ए + अ = ए होता है । (iv) प्रकृतिभाव—जहाँ वर्णों को प्राप्त होने वाला कोई विकार नहीं होता, वह प्रकृतिभाव (जैसा का तैसा रहना) कहलाता है; जैसे—गो + अग्रम् = गो अग्रम्; यहाँ विकल्प से ओ + अ = ओ + अ ही रहता है; पूर्वरूप आदि नहीं होता ।

---

१. लशक्वतद्धिते १।३।८ २. आदिर्ञिटुडवः १।३।५

३. तस्य लोपः १।३।९

(७) कुछ ज्ञातव्य संज्ञाएँ (i) अङ्ग—जिस धातु या प्रातिपदिक से प्रत्यय का विधान किया जाता है उसे अङ्ग कहते हैं।[1] जैसे—कर्ता, यहाँ कृ (प्रकृति) से तृच् प्रत्यय कहा गया है। कृ अङ्ग है।

(ii) प्रातिपदिक—धातु और प्रत्यय (प्रत्ययान्तों) को छोडकर सभी अर्थयुक्त शब्दों की प्रातिपदिक संज्ञा होती है।[2] प्रत्ययान्तों में भी कृदन्त, तद्धितान्त तथा समस्त पदों की प्रातिपदिक संज्ञा होती है।[3] प्रातिपदिक संज्ञक शब्द से सु आदि (सुप्) प्रत्यय लगते हैं।

(iii) पद—(क) सुबन्त तथा तिङन्त की पद संज्ञा होती है,[4] जैसे—राम+सु=राम यह सुबन्त है और पठ्+अ+ति=पठति यह तिङन्त पद है। सु से लेकर सुप् तक के सातो विभक्तियों के २१ प्रत्यय सुप् कहलाते हैं तथा ति से लेकर महिङ् तक धातु से लगने वाले १८ प्रत्यय तिङ् कहे जाते हैं। ये सुप् और तिङ् प्रत्याहार हैं। (ख) सित् (जिसमे स् की इत्संज्ञा हो) प्रत्यय परे होने पर पूर्व की पदसंज्ञा होती है।[5] (ग) सर्वनाम स्थान[6] को छोडकर सु से लेकर कप् तक के प्रत्यय परे होने पर पूर्व की पद संज्ञा होती है।[7] पद संज्ञा हो जाने से राजत्वम्=(राजन्+त्व) मे न लोप होता है।

(iv) भ संज्ञा—(क) जिस प्रत्यय के आरम्भ मे यकार या अच् (स्वर) होता है उसके परे होने पर पूर्व की भ संज्ञा होती है, पद संज्ञा नहीं[8]। (ख) तकारान्त और सकारान्त शब्द की मत्वर्थ प्रत्यय परे होने पर भ संज्ञा होती है।[9]

(v) विभाषा—प्रतिषेध तथा विकल्प की विभाषा संज्ञा होती है (नवेति विभाषा १।१।४४) विभाषा का अर्थ है किसी कार्य का विकल्प से होना। 'वा' तथा 'अन्यतरस्याम्' शब्दों का भी विभाषा शब्द के अर्थ मे प्रयोग किया जाता है। वह विभाषा कई प्रकार की होती है, जैसे १ प्राप्तविभाषा—किसी नियम से प्राप्त हुए कार्य का विकल्प, २ अप्राप्तविभाषा—किसी नियम से अप्राप्त कार्य का विकल्प से

---

१. यस्मात्प्रत्ययविधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गम् १।४।१३

२ अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् १।२।४५

३. कृत्तद्धितसमासाश्च १।२।४६

४ सुप्तिङन्तं पदम् १।४।१४ ५ सिति च १।४।१६

६. नपुंसक-भिन्न प्रथमा विभक्ति के तीन प्रत्यय सु, औ, जस् तथा द्वितीया के दो प्रत्यय (अम्, औट्) सर्वनामस्थान कहलाते हैं (सुडनपुंसकस्य १।१।४३)।

७. स्वादिष्वसर्वनामस्थाने १।४।१७

८. यचि भम् १।४।१८

९ तसौ मत्वर्थे १।४।१९

विधान, ३. उभयत्र विभाषा (प्राप्ताप्राप्त विभाषा)—कहीं प्राप्त तथा कहीं अप्राप्त विधि का विकल्प, ४. व्यवस्थित विभाशा—व्यवस्था से विकल्प अर्थात् कहीं कार्य होना कहीं न होना (देखिये सूत्र १२)

(Vi) उपधा—अन्तिम वर्ण से पहले वाले वर्ण की उपधा संज्ञा होती है। (अलोऽन्त्यात् पूर्व उपधा १।१।६५)। जैसे—पठ् में पकार से अगले अकार की उपधा संज्ञा है।

(Vii) टि—किसी शब्द का अन्तिम स्वर-सहित आगे वाला अंश टि कहलाता है (अचोऽन्त्यादि टि १।१।४) जैसे पठ् में अठ् टि संज्ञक है।

(Viii) संयोग—जब व्यञ्जनों (हल्) के बीच में स्वर नहीं होते तो यह व्यञ्जनों का संयोग कहलाता है (हलोऽनन्तराः संयोगः १।१।७)। जैसे अल्प में ल् और प् का संयोग है।

(iX) सम्प्रसारण—य् व् र् ल्, के स्थान पर होने वाले इ, उ, ऋ तथा लृ की सम्प्रसारण संज्ञा होती है (इग्यणः सम्प्रसारणम् १।१।४५)।

(X) गुण—अ, ए तथा ओ की गुण संज्ञा होती है (अदेङ् गुणः १।१।२)।

(Xi) वृद्धि—आ, ऐ तथा औ की वृद्धि संज्ञा होती है (वृद्धिरादैज् १।१।१)।

(Xii) लोप—प्राप्त हुए प्रत्ययादि का अपने स्थान पर दृष्टिगोचर न होना लोप कहलाता है (अदर्शनं लोपः १।१।६०)। प्रत्यय के लोप की विविध स्थलों पर लुक् श्लु तथा लुप् संज्ञा होती है। (प्रत्ययस्य लुक्श्लुलुपः १ १।६१) अर्थात् जिस संज्ञा से प्रत्यय का लोप कहा जाता है उसकी वही संज्ञा होती है।

(Xiii) आदेश—किसी वर्ण आदि के स्थान पर दूसरा वर्ण आदि होना आदेश कहलाता है, जैसे समास में क्त्वा के स्थान पर ल्यप् हो जाता है।

(Xiv) आगम—किसी वर्ण आदि का प्रकृति या प्रत्यय के साथ आ मिलना आगम कहलाता है। ये आगम प्रायः तीन प्रकार के होते हैं—टित्, कित् तथा मित्। जो टित् आगम होता है, वह जिसे कहा जाता है उसके आदि में होता है, कित् अन्त में होता है।[1] मित् अन्त्य के अच् से परे होता है।[2]

टिप्पणी—आदेश तथा आगम प्राचीन संज्ञाएँ हैं, पाणिनि ने इनके लिये कोई सूत्र नहीं बनाया।

(८) शब्द-सिद्धि में सहायक कुछ अन्य उपाय—(i) योग-विभाग—कभी-कभी कुछ प्रयोगों में किसी प्रत्यय आदि का विधान यथोपलब्ध नियमों से नहीं होता

---

१. आद्यन्तौ टकितौ १।१।४६

२. मिदचोऽन्त्यात्परः १।१।४७

ऐसी दशा मे महाभाष्यकार आदि ने सूत्र के दो अश (योग विभाग) करके शब्दो की सिद्धि दिखलाई है यही योग विभाग कहलाता है। (देखिये सूत्र ६८) आदि)।

(ii) ज्ञापक—कभी-कभी किसी नियम के अनुसार कोई शब्द सिद्ध नही होता किन्तु पाणिनि आदि आचार्यों के द्वारा किये हुए प्रयोग स उसकी साधुता सिद्ध होती है यह ज्ञापक सिद्ध प्रयोग होते हैं। इसी प्रकार कुछ अन्य प्रकार के भी ज्ञापक होते हैं (देखिये सूत्र ६४)।

(iii) इष्टि—महाभाष्यकार ने कुछ सूत्रादि द्वारा प्रकट न होने वाली बातों को अभीष्ट माना है वे भाष्येष्टि या इष्टि नाम स प्रसिद्ध हैं।

(६) इसके अतिरिक्त विविध प्रकरणा मे यत्र तत्र कुछ पारिभाषिक शब्दा का प्रसङ्ग भी आ गया है। जैसे—निपातन [सूत्र ३७८] आकृतिगण आदि। इनकी व्याख्या यथास्थान करने का प्रयास किया गया है। इन सब बातो का ध्यान रखना सस्कृत व्याकरण के अध्ययन म विशेष सहायक है।






# अथ कारकप्रकरणम्

१। प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा २।३।४६॥

नियतोपस्थितिकः प्रातिपदिकार्थः। मात्रशब्दस्य प्रत्येकं योगः। प्रातिपदिकार्थमात्रे लिङ्गमात्राद्याधिक्ये सङ्ख्यामात्रे च प्रथमा स्यात्। उच्चैः। नीचैः। कृष्णः। श्रीः। ज्ञानम्। अलिङ्गा नियतलिङ्गाश्च प्रातिपदिकार्थमात्र इत्यस्योदा-

---

अथ कारकप्रकरणम्—'कारक' शब्द का अर्थ है क्रिया से सम्बन्ध रखने वाला[1]। किसी वाक्य में जिस संज्ञा, सर्वनाम आदि का क्रिया से सम्बन्ध होता है, वही कारक कहलाता है। जिन शब्दों का क्रिया से सीधा सम्बन्ध नहीं, वे कारक नहीं कहलाते, जैसे—"देवदत्तः यज्ञदत्तस्य पुस्तकं पठति" (देवदत्त यज्ञदत्त की पुस्तक पढ़ता है) यहाँ देवदत्त पठन क्रिया का करने वाला है और पुस्तक पढ़ी जाती है अतः ये दोनों कारक हुए, किन्तु 'यज्ञदत्त' का पठन क्रिया से कोई सम्बन्ध नहीं, उसका सम्बन्ध है पुस्तक से; इसलिये 'यज्ञदत्त' यहाँ कारक नहीं। इस प्रकार सम्बन्ध को कारक नहीं कह सकते। संस्कृत व्याकरण के अनुसार केवल ६ कारक हैं—कर्त्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान, अधिकरण; जैसा कि कहा भी है—

कर्त्ता कर्म च करणं च सम्प्रदानं तथैव च।
अपादानाधिकरणे इत्याहुः कारकाणि षट्॥

वस्तुतः सिद्धान्तकौमुदी का यह प्रकरण विभक्ति-प्रकरण है सुप् प्रत्ययों में तीन-तीन (सु औ जस्) आदि की विभक्ति संज्ञा है। ये विभक्तियाँ प्रथमा इत्यादि सात हैं किस विभक्ति का प्रयोग किस अर्थ का बोध कराने के लिये किया जाता है, इसका वर्णन यहाँ किया गया है।

प्रथमा विभक्ति। १. प्रातिपदिकेति—शब्द से जिस अर्थ की नियमपूर्वक उपस्थिति होती है वह प्रातिपदिकार्थ है। सूत्र में 'मात्र' शब्द का प्रत्येक के साथ सम्बन्ध है, अतः केवल प्रातिपदिकार्थ लिङ्गमात्र एवं परिमाणमात्र अधिक होने पर तथा संख्यामात्र को प्रकट करने के लिये प्रथमा विभक्ति होती है।

इस प्रकार प्रथमा विभक्ति निम्न चार अर्थों में होती है—

(१) प्रातिपदिकार्थ मात्र, (२) लिङ्गमात्र से युक्त प्रातिपदिकार्थ,
(३) परिमाणमात्र से युक्त प्रातिपदिकार्थ, (४) वचनमात्र।

प्रातिपदिकार्थमात्रे—सार्थक शब्द को प्रातिपदिक कहते हैं। अंग्रेजी में जो शब्द की Crude form कहलाती है वही प्रातिपदिक समझना चाहिये। जिस शब्द के बोलने पर जो अर्थ नियम से उपस्थित होता है, उसे प्रातिपदिकार्थ कहते हैं। शब्द

---

१. क्रियान्वयित्वं कारकत्वम्।

हरणम् अनियतलिङ्गास्तु लिङ्गमात्राधिक्यस्य । तटः । तटी । तटम् । परिमाण-मात्रे, द्रोणो व्रीहिः । द्रोणरूपं यत्परिमाणं तत्परिच्छिन्नो व्रीहिरित्यर्थः । प्रत्ययार्थे परिमाणे प्रकृत्यर्थोऽभेदेन संसर्गेण विशेषणम् प्रत्ययार्थस्तु परिच्छेद्यपरि-

---

के इस नियत अर्थ को प्रकट करने के लिये भी विभक्ति लगानी पड़ती है, क्योंकि संस्कृत मे पद का ही प्रयोग किया जाता है (नापदं प्रयुञ्जीत तथा न केवला प्रकृतिः प्रयोक्तव्या न केवलः प्रत्ययः) और सुबन्त या तिङन्त को ही पद कहते हैं (सुप्तिङन्तं पदम्)। प्रातिपदिकार्थ मे प्रथमा विभक्ति होती है। जो शब्द अलिङ्ग हैं अर्थात् किसी लिङ्ग का बोध नही कराते अथवा जो नियत लिङ्ग वाले हैं अर्थात् जिनके अर्थ के साथ-साथ लिङ्ग का बोध भी नियत रूप से हो जाता है, वे ही इसके उदाहरण हैं। जैसे—उच्चैस्, नीचैस् ये अलिङ्ग अव्यय शब्द हैं। इनमे प्रथमा विभक्ति होकर उच्चैस् + सु→सु लोप (अव्ययो मे सुप् का लोप हो जाता है) और पद हो जाने से स् को विसर्ग उच्चैः आदि रूप होते हैं।* कृष्ण शब्द से पुंलिङ्ग की 'श्री' शब्द से स्त्रीलिङ्ग की तथा 'ज्ञान' शब्द से नपुंसक लिङ्ग की नियम से प्रतीति होती है। अतः ये नियतलिङ्ग के उदाहरण हैं। इनसे प्रथमा विभक्ति होकर कृष्णः, श्रीः तथा ज्ञानम् रूप होते हैं।

**लिङ्गमात्राधिक्ये**—प्रातिपदिकार्थ के बिना केवल लिङ्ग आदि की प्रतीति तो होती नही अतः लिङ्गमात्र का अधिक बोध कराने के लिये प्रथमा होती है, यह अर्थ समझना चाहिये। अनियत लिङ्ग वाले शब्द इस के उदाहरण हैं। जैसे—तट, तटी, तटम् ये शब्द 'किनारा' अर्थ के साथ-साथ क्रमशः पुंलिङ्ग आदि का भी बोध कराते हैं, जो इनका नियत अर्थ नही। तट शब्द अनियत लिङ्ग वाला है, इसका नियत लिङ्ग एक नही। कभी पुंलिङ्ग कभी स्त्रीलिङ्ग, कभी नपुंसकलिङ्ग हो जाता है। इस प्रकार 'तट' आदि शब्द का नियत अर्थ तटत्व (किनारा) है। उससे अधिक पुंस्त्व आदि का ज्ञान भी यहाँ होता है। अतः ये लिङ्गमात्राधिक्य के उदाहरण हैं। यहाँ प्रातिपदिकार्थ से लिङ्गमात्र अधिक होने पर प्रथमा विभक्ति होती है।

**परिमाणमात्राधिक्ये**—(उपर्युक्त रीति से) परिमाणमात्र अधिक होने पर प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे द्रोणो व्रीहिः—द्रोणरूप जो परिमाण उससे मापा गया व्रीहि, यह अर्थ है। 'द्रोण' एक परिमाण (माप) का नाम है। यदि यहाँ 'द्रोण' शब्द मे प्रातिपदिकार्थ मे प्रथमा विभक्ति होती तो 'द्रोण रूप जो परिमाण उससे अभिन्न व्रीहि' यह अर्थ प्रतीत होता। क्योंकि यहाँ जो परिमाण है वह नाम (प्रातिपदिक) का अर्थ होता, और नियम यह है कि समान विभक्ति वाले नाम पदो के अर्थों का

---

*व्याकरण के अनुसार अव्यय शब्दो से भी प्रथमा विभक्ति आती है किन्तु उसका लोप हो जाता है। विभक्ति लगने पर ही अव्यय शब्द पद (सुबन्त) कहलाते हैं और प्रयोग के योग्य होते हैं। अव्ययादाप्सुपः २।४।८२॥

च्छेदकभावेन व्रीहौ विशेषणमिति विवेकः। वचनं संख्या। एकः द्वौ। बहवः। इहोक्तार्थत्वाद्विभक्तेरप्राप्तौ वचनम् ॥

२। संबोधने च।२।३।४७॥

इह प्रथमा स्यात्। हे राम ॥ इति प्रथमा ॥

३। कारके।१।४।२३॥

इत्यधिकृत्य ॥

४। कर्तुरीप्सिततमं कर्म।१।४।४९॥

---

अभेदान्वय हुआ करता है। (नामार्थयोरभेदान्वय)। किन्तु यहाँ 'द्रोण परिमाण से मापा हुआ व्रीहि' यह अर्थ अभीष्ट है। अत. परिमाणमात्राधिक्य में प्रथमा विभक्ति का विधान किया गया है। फलतः—यहाँ द्रोण शब्द से होने वाली प्रथमा सामान्य-परिमाण अर्थ को प्रकट करती है। द्रोण शब्द का अर्थ है—द्रोणनामक परिमाण-विशेष। इसलिये द्रोण (प्रकृति) का अर्थ (परिमाण-विशेष) प्रथमा के अर्थ परिमाण-सामान्य में अभेद सम्बन्ध से अन्वित हो जाता है और "द्रोण रूप परिमाण" यह अर्थ हो जाता है। अब परिमाण प्रत्यय का अर्थ है अतः इस अर्थ का परिच्छेद्य-परिच्छेदक-भाव सम्बन्ध से व्रीहि के साथ अन्वय होता है[1] और "द्रोण रूप परिमाण से मापा हुआ व्रीहि" यह अर्थ हो जाता है।

**वचनमात्रे**--वचन कहते हैं संख्या को। केवल संख्या को प्रकट करने के लिये प्रथमा विभक्ति होती है, जैसे एकः, द्वौ, बहवः। यहाँ एकत्व, द्वित्व तथा बहुत्व आदि अर्थ शब्दों से ही प्रकट है। किन्च प्रथमा विभक्ति के जो प्रत्यय सु, औ, जस् हैं उनका भी क्रमशः एकत्व, द्वित्व, बहुत्व अर्थ होता है। अतः 'उक्तार्थानामप्रयोगः' (उक्त अर्थों का पुनः प्रयोग नहीं होता) इस न्याय से प्रथमा विभक्ति नहीं होनी चाहिये थी, इसीलिये सूत्र में 'वचन' ग्रहण किया गया है।

**२ सम्बोधन इति**—सम्बोधन में अर्थात् प्रातिपदिकार्थ की अपेक्षा सम्बोधन मात्र अर्थ अधिक होने पर भी प्रथमा विभक्ति का प्रयोग होता है। इस प्रकार संस्कृत भाषा में सम्बोधन के लिये पृथक् विभक्ति नहीं है। जैसे—हे राम! यहाँ राम शब्द से प्रथमा विभक्ति होकर (राम + सु), सम्बोधन में सु का लोप हो जाता है।

इति प्रथमा।

**द्वितीया विभक्ति।** ३ कारके—इस सूत्र से कारक का अधिकार करके कर्म आदि कारकों की संज्ञा की गई है। यह अधिकार सूत्र है। इसके आगे जो कर्म आदि संज्ञाविधायक सूत्र हैं उन सब में 'कारक' पद का अन्वय होता है।

४ कर्तुरिति—कर्ता अपनी क्रिया से जिस पदार्थ को प्राप्त करने की अधिक इच्छा रखता है वह कारक कर्मसंज्ञक होता है।

---

१. जिससे कोई चीज नापी या तोली जाती है वह परिच्छेदक कहलाता है और जो चीज नापी या तोली जाती है वह परिच्छेद्य।

कर्तुः क्रियया आप्तुमिष्टतमं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्। कर्तुः किम्? माषेष्वश्वं बध्नाति। कर्मणा ईप्सिता माषा न तु कर्तुः। [तमब्ग्रहणं किम्? पयसा ओदनं भुङ्क्ते। कर्मेत्यनुवृत्तौ पुनः कर्मग्रहणमाधारनिवृत्त्यर्थम्, अन्यथा गेहं प्रविशतीत्यत्रैव स्यात्।

५। अनभिहिते ।२।३।१॥

इत्यधिकृत्य॥

---

कर्तुः क्रियेति—जो कर्ता की क्रिया द्वारा उसे सबसे अधिक अभीष्ट होता है वह कर्मसंज्ञक होता है। ऐसा क्यों कहा? इसलिये कि यदि कोई पदार्थ कर्म आदि को अभीष्ट हो और कर्ता को अभीष्ट न हो तो उसकी कर्म संज्ञा नहीं होगी, जैसे 'माषेष्वश्वं बध्नाति'—उड़दों (माष) में घोड़े को बांधता है।' यहाँ उड़द कर्म (अश्व) को अभीष्ट हैं वही उन्हें खाना चाहता है। कर्ता के उड़द अभीष्ट नहीं, उसका अभीष्ट तो अश्व को बांधना ही है। इस हेतु अश्व की कर्म संज्ञा होगी माष की नहीं। 'माष' बन्धन क्रिया का अधिकरण है अतः माषेषु में सप्तमी विभक्ति है।

तमब् इति—ईप्सित शब्द से तमप् प्रत्यय क्यों लगाया? इसलिये कि जो वस्तु कर्ता को अपनी क्रिया द्वारा सबसे अधिक अभीष्ट हो, उसकी कर्म संज्ञा होनी चाहिये, अन्य की नहीं। जैसे 'पयसा ओदनं भुङ्क्ते (दूध से भात खाता है)। यहाँ कर्ता को अपनी भोजन क्रिया से ओदन अभीष्टतम है। यद्यपि वह दूध भी प्राप्त करना चाहता है तथापि दूध भोजन क्रिया में साधन ही है, वह भोजन का उद्देश्य नहीं है। इससे ओदन की कर्म संज्ञा होती है पयः की नहीं।

कर्म इति—यहाँ पाणिनि के सूत्रों का क्रम है—आधारोऽधिकरणम् १।४।४५, अधिशीङ्स्थासां कर्म १।४।४६, अभिनिविशश्च १।४।४७, उपान्वध्याङ्वसः १।४।४८, कर्तुरीप्सिततमं कर्म १।४।४९। इस प्रकार 'अधिशीङ्स्थासां कर्म' १।४।४६ सूत्र से आ ही रहा था (अनुवृत्ति हो रही थी) फिर 'कर्म' का ग्रहण आधार-निवृत्ति के लिये किया गया है। नहीं तो कर्म के साथ आधार भी चला आता तब 'गेहं प्रविशति' आदि में अभीष्टतम आधार 'गेह' की ही कर्म संज्ञा होती, 'हरिं भजति' आदि में हरि की नहीं। 'कर्म' ग्रहण करने पर तो वहाँ से किसी शब्द की भी अनुवृत्ति नहीं होती और 'हरिं भजति' आदि में भी कर्म संज्ञा होकर द्वितीया विभक्ति होती है।

५ अनभिहित इति—'अनभिहित अर्थ में' इसका अधिकार करके। अनभिहित शब्द का अर्थ है—अनुक्त। जिस अर्थ में कोई प्रत्यय आदि होता है वह अर्थ उक्त हो जाता है, जैसे—'सेव्यते' में कर्म में (तिङ्) प्रत्यय हुआ है, वहाँ कर्म उक्त हो जाता है। उक्त के अर्थ से भिन्न अनुक्त या अनभिहित होता है। यह अधिकार सूत्र है। आगे के द्वितीया आदि विभक्ति के विधायक सभी सूत्रों में 'अनभिहिते' पद का अन्वय होता है।

६ । कर्मणि द्वितीया ।२।३।२।।

अनुक्ते कर्मणि द्वितीया स्यात् । हरिं भजति । अभिहिते तु कर्मणि प्रातिपदिकार्थमात्र इति प्रथमैव । अभिधानं तु प्रायेण तिङ्कृत्तद्धितसमासैः । तिङ्, हरिः सेव्यते । कृत्, लक्ष्म्या सेवितः । तद्धितः, शतेन क्रीतः शत्यः । समासः, प्राप्त आनन्दो यं स प्राप्तानन्दः । क्वचिन्निपातेनाभिधानं यथा 'विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम् । साम्प्रतमित्यस्य हि युज्यत इत्यर्थः ।

---

६. कर्मणीति—अनुक्त कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है ।

हरिं भजति—(हरि को भजता है) इस वाक्य में कर्ता (भक्त) का ईप्सिततम हरि' है । हरि की ४ कर्तुरीप्सिततमं कर्म' सूत्र से कर्म संज्ञा हो जाती है । 'भजति' क्रिया कर्तृवाच्य की है यहाँ लकार (ति) कर्ता में हुआ है[1] इसलिये कर्म अनुक्त है—किसी प्रत्यय आदि से कहा नहीं गया । अनुक्त कर्म होने से 'हरिम्' में प्रस्तुत सूत्र से द्वितीया विभक्ति होती है ।

अभिहित इति—उक्त कर्म में तो प्रातिपदिकार्थ इत्यादि नियम से प्रथमा ही होती है ।

संक्षेप में यह समझना चाहिये कि कर्तृवाच्य के कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है । कर्मवाच्य में लकार कर्म में होता है अतः कर्म उक्त हो जाता है । वहाँ (उक्त) कर्म में प्रातिपदिकार्थ मात्र को प्रकट करने के लिये प्रथमा विभक्ति होती है, जैसे—'हरिः सेव्यते' यहाँ 'हरिः' प्रथमा विभक्ति में है ।

अभिधानमिति—प्रायः तिङ्, कृत्, तद्धित और समास से कर्म आदि कारक उक्त होते हैं ।

हरिः सेव्यते—यहाँ कर्म तिङ् से उक्त है, क्योंकि यहाँ कर्म में लकार होता है, कर्मवाच्य की क्रिया है । अतः 'हरिः' में प्रातिपदिकार्थ मात्र में प्रथमा विभक्ति है ।

लक्ष्म्या सेवितः—में 'सेवित' शब्द 'सेव्' धातु से 'क्त' प्रत्यय (कृत्) होकर बना है । 'क्त' प्रत्यय कर्म में हुआ है[2] अतः कर्म कृत्प्रत्यय 'क्त' से उक्त हो गया । इसी से 'लक्ष्म्या सेवितः हरिः' यहाँ 'हरि' में द्वितीया विभक्ति नहीं हुई, अपितु कर्म उक्त होने से प्रातिपदिकार्थ मात्र में प्रथमा होती है ।

शत्यः—शतेन क्रीतः (सौ से खरीदा हुआ) । यहाँ शत शब्द से कर्म अर्थ में 'यत्' तद्धित प्रत्यय (शताच्च ठन्यतावशते ५।१।२१) होकर 'शत्य' शब्द बनता है । कर्म तद्धित से उक्त है अतः 'शत्यः' में द्वितीया विभक्ति न होकर प्रथमा ही होती है ।

प्राप्तानन्दः—प्राप्तः आनन्दो यं सः (देवदत्तादिः) प्राप्तानन्दः । यहाँ प्राप्त और आनन्द दोनों शब्दों का द्वितीयार्थ में बहुव्रीहि समास हुआ है । अन्य पदार्थ

---

१. लः कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्यः ।३।४।६९।।

२. तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः ।३।४।७०।।

*आचार्यादणत्वं च ॥

आचार्यस्य स्त्री-आचार्यानी ।

*अर्यक्षत्रियाभ्यां वा स्वार्थे ॥

अर्याणी, अर्या । क्षत्रियाणी, क्षत्रिया ।

५६५ । क्रीतात् करणपूर्वात् ।४।१।५०॥

क्रीतान्ताददन्तात् करणादेः स्त्रियां ङीप् स्यात् । वस्त्रक्रीती । क्वचिन्न-धनक्रीता ।

---

टिप्पणी—जो स्वयं ही अध्यापिका होती है । उसके लिये तो 'उपाध्यायी' या उपाध्याया शब्द का प्रयोग होता है । क्योंकि वार्तिक है—'या तु स्वयमेवाध्यापिका तत्र वा ङीप्वाच्यः' ।

आचार्येति—ङीप् प्रत्यय और आनुक् का आगम होने पर आचार्य शब्द से परे नकार को णकार (णत्व) नहीं होता है ।

आचार्यानी—आचार्यस्य (आचार्य की स्त्री)—इस विग्रह में आचार्य शब्द से पुंयोग में ङीप् प्रत्यय तथा आनुक का आगम होकर आचार्य + आन् + ई → आचार्यानी—इस अवस्था में नकार को णकार होना प्राप्त होता है उसका प्रस्तुत वार्तिक से निषेध हो जाता है तथा आचार्यानी रूप बनता है । जो स्त्री स्वयं ही आचार्य हो उसको 'आचार्या' कहा जाता है ।

अर्येति—अर्य और क्षत्रिय शब्द से स्वार्थ में ङीप् प्रत्यय तथा आनुक् का आगम होता है विकल्प से ।

अर्याणी-अर्या—(वैश्य-वर्ण की नारी)—अर्य (वैश्य) शब्द से स्त्रीलिङ्ग में विकल्प से ङीप् प्रत्यय तथा आनुक् का आगम होने पर अर्य + आन् + ई → नकार को णकार अर्याणी । पक्ष में टाप् प्रत्यय (अजाद्यतष्टाप्) होकर अर्य + आ → अर्या रूप बनता है ।

इसी प्रकार क्षत्रियाणी-क्षत्रिया—(क्षत्रिय वर्ण की स्त्री) ।

पुंयोग में तो (अर्यस्य स्त्री) अर्यी तथा (क्षत्रियस्य स्त्री) क्षत्रियी रूप बनते हैं ।

५६५. क्रीतादिति—'क्रीत' शब्द है अन्त में जिसके तथा करण कारक है आदि में जिसके ऐसे अकारान्त प्रातिपदिक से स्त्रीलिङ्ग में ङीप् प्रत्यय होता है ।

वस्त्रक्रीती (वस्त्र से खरीदी हुई)—'वस्त्रेण क्रीता' इस विग्रह में गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः, इस परिभाषा के अनुसार 'क्रीत' से परे सुप् आने से पहले ही समास[1] हो जाता है तब 'वस्त्रक्रीत' शब्द से 'क्रीतात् करणपूर्वात्' सूत्र से ङीप् प्रत्यय होकर वस्त्रक्रीत + ई → अकार लोप वस्त्रक्रीती शब्द बनता है ।

---

१. कर्तृकरणे कृता बहुलम् २।१।३२।

५६६ । स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसयोगोपधात् ।४।१।५४॥

असयोगोपधमुपसर्जन यत् स्वाङ्ग तदन्ताददन्तात् ङीप् वा स्यात् । केशान् अतिक्रान्ता अतिकेशी, अतिकेशा । चन्द्रमुखी, चन्द्रमुखा । असयोगोपधात्

---

क्वचिदिति—कही यह ङीप् नही होता, जैसे—धनक्रीता धनेन क्रीता धनक्रीता—'कर्तृकरणे कृता बहुलम्' मे बहुल शब्द के ग्रहण से कही-कही 'गतिकारक०' इत्यादि परिभाषा की प्रवृत्ति नही होती, अतएव क्रीत शब्द से पहले सुप् होकर तब सुबन्त के साथ समास होता है और सुप् से पूर्व लिङ्गबोधक प्रत्यय टाप् हो जाता है।

५६६. स्वाङ्गाच्चेति—सयोग नही है उपधा मे जिसकी ऐसा, उपसर्जन (गौण) जो स्वाङ्गवाची शब्द, वह जिसके अन्त म हो उस अकारान्त प्रातिपदिक से ङीप् प्रत्यय होता है विकल्प से ।

टिप्पणी—स्वाङ्ग शब्द का यौगिक अर्थ 'अपना अङ्ग' (शरीर का अवयव) होता है किन्तु इसका पारिभाषिक अर्थ है जैसा कि काशिका म बताया गया है—

(१) अद्रव मूर्तिमत् स्वाङ्ग प्राणिस्थमविकारजम् ।

(२) अतत्स्थ तत्र दृष्ट च । (३) तेन चेत्तत्तथायुतम् ।

अर्थात् स्वाङ्ग तीन प्रकार का होता है—(१) जो द्रव (तरल) रूप न हो साकार (मूर्तिमान्) हो, प्राणधारी मे विद्यमान हो और किसी रोग आदि (विकार) से उत्पन्न न हुआ हो, (२) जो इस समय प्राणी मे स्थित न हो किन्तु प्राणी मे देखा गया हो, जैसे यदि प्राणी के सुन्दर केश किसी गली मे पडे हो तो वहाँ भी उपर्युक्त सूत्र से ङीप् होकर 'सुकेशी सुकेशा वा रथ्या' यह प्रयोग हो जायेगा । (३) यदि कोई अप्राणी भी प्राणी मे स्थित किसी अङ्ग (स्तन आदि) से उसी प्रकार युक्त हो जैसे प्राणी होता है तो वह अप्राणी का भी स्वाङ्ग कहलायेगा । अत सुस्तनी सुस्तना वा प्रतिमा—यहाँ भी उपर्युक्त सूत्र के अनुसार विकल्प से ङीप् होता है ।

अतिकेशी, अतिकेशा—केशान् अतिक्रान्ता (केशो का अतिक्रमण करने वाली) यहाँ 'अतिकेश' शब्द से 'स्वाङ्गाच्चोपसर्जनाद् असयोगोपधात्' सूत्र से विकल्प से ङीप् होकर अतिकेश + ई → अकारलोप अतिकेशी । ङीप् न होने पर (अजाद्यतष्टाप्) टाप् प्रत्यय होकर अतिकेशा शब्द बनता है ।

विशेष—'केशान् अतिक्रान्ता' इस विग्रह मे 'अत्यादय क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया' इस वार्त्तिक से समास होता है । अतिकेश शब्द म केश शब्द प्रथम प्रकार का स्वाङ्गवाची है यह अद्रव है, मूर्तिमत् है तथा प्राणी मे स्थित है । यह उपसर्जन भी है, क्योंकि 'अतिकेश' शब्द मे पूर्वपद का अर्थ प्रधान है तथा उत्तरपद का गौण । इस प्रकार अन्यत्र भी समझना चाहिये ।

चन्द्रमुखी चन्द्रमुखा—चन्द्र इव मुख य या (चन्द्र के समान है मुख जिसका)—इस विग्रह मे बहुव्रीहि समास होकर चन्द्रमुख शब्द बनता है । उससे 'स्वाङ्गाच्च'

किम् ? सुगुल्फा । उपसर्जनात् किम् ? शिखा ।

५९७ । न क्रोडादिबह्वचः ।४।१।५६॥

क्रोडादेर्बह्वचश्च स्वाङ्गान्न ङीप् । कल्याणक्रोडा । आकृतिगणोऽयम् । सुजघना ।

५९८ । नखमुखात् संज्ञायाम् ।४।१।५८॥

न ङीष् ।

---

इत्यादि सूत्र से विकल्प से ङीष् होकर चन्द्रमुखी । पक्ष में टाप् (अजाद्यतष्टाप्) प्रत्यय होकर चन्द्रमुखा शब्द बनता है ।

असंयोगोपधात् किमिति—जिसकी उपधा में संयोग न हो ऐसा क्यों कहा गया है ? इसलिये कि सुगुल्फा (शोभनौ गुल्फौ यस्याः) यहाँ ङीष् नहीं होता क्योंकि यहाँ उपधा में (फकार के साथ लकार का) संयोग है ।

उपसर्जनात् किमिति—उपसर्जन जो स्वाङ्गवाची—ऐसा क्यों कहा गया है । इसलिये कि 'शिखा' शब्द में ङीष् नहीं होता । यहाँ 'शिखा' शब्द किसी के प्रति उपसर्जन नहीं है ।

५९७. न क्रोडादीति—क्रोड आदि गण के तथा बह्वच् (जिसमें बहुत से अच अर्थात् स्वर हों) स्वाङ्गवाची प्रातिपदिक से ङीष् प्रत्यय नहीं होता ।

कल्याणक्रोडा—कल्याणी क्रोडा यस्याः (कल्याणकारी है क्रोडा[1] अर्थात् वक्ष-स्थल जिसका ऐसी घोड़ी)—इस विग्रह में बहुव्रीहि समास होकर बने हुए 'कल्याण-क्रोड' शब्द से 'स्वाङ्गाच्च०' से प्राप्त ङीष् नहीं होता अपितु टाप् (अजाद्यतष्टाप्) होकर 'कल्याणक्रोडा' शब्द बनता है ।

आकृतिगण इति—यह (क्रोडादि) आकृतिगण है अर्थात् गणपठित शब्दों के अतिरिक्त अन्य भी ऐसे शब्द हो सकते हैं । जैसे—

सुजघना—शोभनं जघनं यस्याः (सुन्दर हैं जघन जिसके)—इस विग्रह में 'सुजघन' बहुव्रीहि समास बनता है । यहाँ 'स्वाङ्गाच्च०' से ङीष् प्राप्त होता है किन्तु 'जघन' शब्द में बहुत से अच् हैं अतः न क्रोडादिबह्वचः से ङीष् का निषेध हो जाता है और टाप् प्रत्यय होकर सुजघना शब्द बनता है ।

५९८. नखेति—नख और मुख—इन स्वाङ्गवाचक शब्दों से संज्ञा में ङीष् प्रत्यय नहीं होता ।

---

१. अश्वानामुरः क्रोडा—सिद्धान्तकौमुदी ।

५९९ । पूर्वपदात्संज्ञायामगः ।८।४।३॥

पूर्वपदस्थान्निमित्तात् परस्य नस्य णः स्यात् संज्ञायां न तु गकारव्यवधाने । शूर्पणखा । गौरमुखा । संज्ञायां किम् ? ताम्रमुखी कन्या ।

६०० । जातेरस्त्रीविषयादयोपधात् ।४।१।६३॥

जातिवाचि यन्न च स्त्रियां नियतमयोपधं ततः स्त्रियां ङीष् स्यात् । तटी । वृषली । कठी । बह्वृची । जातेः किम् ? मुण्डा । अस्त्रीविषयात् किम् ? बलाका । अयोपधात् किम् ? क्षत्रिया ।

---

५९९ पूर्वपदादिति—पूर्वपद में स्थित निमित्त से पर वाले नकार को णकार हो जाता है संज्ञा में, किन्तु यदि गकार बीच में हो तो नहीं होता ।

शूर्पणखा—शूर्पाणि इव नखानि यस्याः (छाज के समान हैं नख जिसके) यह एक राक्षसी का नाम (संज्ञा) है अतः 'स्वाङ्गाच्च०' से जो ङीष् प्राप्त होता है उसका 'नखमुखात् संज्ञायाम्' इस सूत्र से निषेध हो जाता है और टाप् प्रत्यय होकर तथा 'पूर्वपदात्संज्ञायाम्' के अनुसार नकार को णकार होकर शूर्पणखा' शब्द बनता है ।

गौरमुखा—गौरं मुखं यस्याः (गौर है मुख जिसका)—यहाँ 'स्वाङ्गाच्च०' से ङीष् प्राप्त होता है, किन्तु यह किसी का नाम है अतः ङीष् का उपर्युक्त सूत्र से निषेध हो जाता है और टाप् प्रत्यय होकर 'गौरमुखा' रूप बनता है ।

*संज्ञायां किमिति—संज्ञा में ङीष् नहीं होता ऐसा क्यों कहा गया है ?* इसलिये कि 'ताम्रमुखी कन्या' यहाँ (स्वाङ्गाच्च) ङीष् होता ही है क्योंकि 'ताम्रं मुखं यस्याः सा' इस विग्रह से बना हुआ 'ताम्रमुखी' शब्द यौगिक है, किसी की संज्ञा नहीं ।

६००. जातेरिति—जो जातिवाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग में नियत न हो तथा जिसकी उपधा में यकार न हो, ऐसे अकारान्त शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ङीष् प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—यहाँ जाति शब्द पारिभाषिक है । जैसा कि कहा है—

(१) आकृतिग्रहणा जातिः (२) लिङ्गानां च न सर्वभाक् ।
सकृदाख्यातनिर्ग्राह्या (३) गोत्रं च चरणैः सह ॥

अर्थात् यहाँ जाति तीन प्रकार की है—(१) जो आकृतिविशेष से व्यक्त हो जाती है, जैसे तट आदि, आकृतिविशेषयुक्त जलसमीप का प्रदेश तट कहलाता है । (२) जो सब लिङ्गों में न हो तथा एक व्यक्ति में बतला देने पर अन्यों में उसका सुगमता से ग्रहण हो जाये, जैसे वृषल आदि । (३) गोत्र अर्थात् अपत्य-प्रत्ययान्त शब्द

*योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकयमनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः ॥
हयी । गवयी । मुकयी । हलस्तद्धितस्येति यलोपः । मनुषी ।
*मत्स्यस्य ङ्याम् ॥
यलोपः । मत्सी ।

---

औपगव इत्यादि, चरण अर्थात् शाखा के पढ़ने वाले के वाचक शब्द 'कठ' आदि। इनके उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

**तटी**—तट जातिवाचक शब्द है, यह स्त्रीलिङ्ग में नियत भी नहीं है, इसकी उपधा में यकार भी नहीं है अतः इससे उपर्युक्त सूत्र के अनुसार ङीप् प्रत्यय होकर तट + ई → अकार लोप तटी शब्द बनता है।

**वृषली**—(वृषल जाति की स्त्री)—वृषल + ङीप् → वृषल + ई → वृषली।

**कठी**—(कठ शाखा को पढ़ने वाली)—कठेन प्रोक्तमधीयाना। कठ द्वारा जिसका प्रवचन किया गया है (कठेन प्रोक्तम्) वह कठ शाखा है। उसको पढ़ने वाले भी कठ कहलाते हैं। कठ शब्द को जातिवाचक मानकर उससे 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' सूत्र से ङीप् प्रत्यय हो जाता है।

इसी प्रकार 'बह्वृची' बह्वृचशाखामधीयाना—बह्वृचशाखा को पढ़ने वाली। अपत्यप्रत्ययान्त का उदाहरण है—उपगोरपत्यं स्त्री 'औपगवी'—यहाँ औपगव शब्द से ङीप् प्रत्यय होता है (सिद्धान्तकौमुदी)।

**जातेः किमिति**—जातिवाची से हो, ऐसा क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'मुण्डा' (मुंडी हुई) यहाँ ङीप् नही होता क्योकि इसमें उपर्युक्त जाति का लक्षण घटित नहीं होता।

**अस्त्रीविषयात् किमिति**—जो स्त्रीलिङ्ग में नियत न हो ऐसा क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'बलाका' यहाँ ङीप् नहीं होता; क्योंकि बलाका शब्द स्त्रीलिङ्ग मे नियत है।

**अयोपधात् किमिति**—जिसकी उपधा में यकार न हो—ऐसा क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'क्षत्रिया'—यहाँ ङीप् नहीं होता।

**योपधेति (वा)**—योपध के निषेध में हय, गवय, मुकय, मनुष्य तथा मत्स्य—इन शब्दों का प्रतिषेध नहीं होता अर्थात् इनसे ङीप् होता ही है।

**हयी** (घोड़ी)—'हय' शब्द की उपधा में यकार है अतः 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' से स्त्रीलिङ्ग में ङीष् प्राप्त नहीं था। इस वार्त्तिक के अनुसार ङीप् हो जाता है तथा हय + ङीप् → हय + ई → अकारलोप हयी शब्द बनता है। इसी प्रकार गवय (गाय जैसा एक पशु) से 'गवयी' और मुकय (पशुविशेष) से 'मुकयी'।

**मनुषी** (नारी)—मनुष्य शब्द की उपधा में यकार है फिर भी उपर्युक्त वार्त्तिक

६०१। इतो मनुष्यजातेः ।४।१।६५॥

ङीप्। दाक्षी।

६०२। ऊङुत ।४।१।६६॥

उदन्तादयोपधान्मनुष्यजातिवाचिन स्त्रियामूङ् स्यात्। कुरूः।

---

के द्वारा ङीप् प्रत्यय होता है। मनुष्य + ई→ इस अवस्था मे अकार लोप (यस्येति च) तथा 'हलस्तद्धितस्य' से यकार का लोप होकर 'मनुषी' शब्द बनता है।

मत्स्यस्येति— मत्स्य के यकार का लोप होता है ङी परे होने पर।

मत्सी (मछली)— मत्स्य शब्द की उपधा मे यकार है तथापि उपर्युक्त वार्तिक के अनुसार ङीप् प्रत्यय हो जाता है। मत्स्य + ई→ इस अवस्था मे अकार लोप (यस्येति च) तथा मत्स्यस्य ङ्याम् इस वार्तिक से यकार का लोप मत्स् + ई→ मत्सी रूप बनता है।

६०१ इत इति—मनुष्य जातिवाची इकारान्त शब्द से ङीप प्रत्यय होता है।

टिप्पणी— जातेरस्त्रीविषयादयोपधात् सूत्र के अनुसार अकारान्त प्रातिपदिक से ङीप् होता है अतः प्रस्तुत सूत्र द्वारा इकारान्त शब्द से ङीप् का विधान किया गया है।

दाक्षी—दक्षस्यापत्यं स्त्री—दक्ष की सन्तान स्त्री इस विग्रह मे दक्ष शब्द से 'अत इञ्' प्रत्यय होकर 'दाक्षि' शब्द बनता है जो अपत्य प्रत्ययान्त होने से जाति-वाचक है। इससे (इतो मनुष्यजातेः) ङीप् प्रत्यय होकर दाक्षि + ई→ इकार लोप (यस्येति च) दाक्षी रूप बनता है।

६०२ ऊङुत इति—उकार है अन्त मे जिसके तथा यकार नही है उपधा मे जिसके ऐसे मनुष्य जातिवाचक प्रातिपदिक से स्त्रीलिङ्ग मे ऊङ प्रत्यय होता है।

कुरूः—कुरोः अपत्यं स्त्री कुरुप्रदेश का राजा कुरु उसकी सन्तान स्त्री। यहाँ 'कुरु' शब्द से अपत्य अर्थ मे ण्य[1] प्रत्यय होकर उसका लुक् हो जाता है। अपत्य-प्रत्ययान्त होने से यह मनुष्यजातिवाचक है अतएव इससे ऊङुतः से ऊङ् प्रत्यय होकर कुरु + ऊ→ सवर्णदीर्घ कुरू रूप बनता है।[2] कुरू + सु = कुरूः।

---

१ कुरुनादिभ्यो ण्यः ।४।१।१७२।

२ अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् १।२।४५। सूत्र से धातु तथा प्रत्ययान्त को छोडकर अर्थयुक्त शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा होती है अतः 'कुरू' आदि ऊङन्त शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा न होगी फिर सु आदि (सुप्) प्रत्यय कैसे होंगे ? क्योकि वे (ङ्याप् प्रातिपदिकात्) ङी, आप् प्रत्ययान्त तथा प्रातिपदिक संज्ञक से ही होते हैं; तथापि 'प्रातिपदिकग्रहणे लिङ्गविशिष्टस्यापि ग्रहणम्' (प्रातिपदिक के ग्रहण से लिङ्गबोधकप्रत्ययविशिष्ट का भी ग्रहण होता है) इस परिभाषा के अनुसार ऊङ् प्रत्ययान्त से भी 'सु' आदि हो जाते हैं और कुरू + सु→ कुरूः आदि रूप बनते हैं।

अयोपधात् किम् ? अध्वर्युर्ब्राह्मणी ।

६०३ । पङ्गोश्च ।४।१।६८॥

पङ्गूः ।

*श्वशुरस्योकाराकारलोपश्च ॥

श्वश्रूः ।

६०४ । ऊरूत्तरपदादौपम्ये ।४।१।६९॥

उपमानवाचि पूर्वपदमूरूत्तरपदं यत्प्रातिपदिकं तस्मादूङ् स्यात् । करभोरूः ।

---

अयोपधात् किमिति—जिसकी उपधा में यकार न हो—ऐसा क्यों कहा गया है ? इसलिये कि अध्वर्युः ब्राह्मणी यहाँ अध्वर्यु शब्द से ऊङ् प्रत्यय नहीं होता; क्योंकि इसकी उपधा में यकार है । 'अध्वर्यु' शब्द 'गोत्रं च चरणैः सह' के अनुसार जातिवाचक है ।

६०३. पङ्गोश्चेति—'पङ्गु' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—पङ्गु शब्द जातिवाचक नहीं, अतः ऊङतः से ऊङ् प्राप्त नहीं था । इसलिये इस सूत्र द्वारा ऊङ् प्रत्यय कहा गया है ।

पङ्गूः—(लँगड़ी)—पङ्गु शब्द से 'पङ्गोश्च' सूत्र के अनुसार स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होकर पङ्गु + ऊ → पङ्गूः रूप बनता है ।

श्वशुरस्येति—'श्वशुर' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है तथा शकार से परे वाले उकार का और रेफ (र्) से परे वाले अकार का लोप हो जाता है ।

श्वश्रूः (सास)—'श्वशुर' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होकर श्वशुर + ऊ—इस अवस्था में शकार से पर उकार का तथा रेफ से पर अकार का लोप हो जाता है, श्वशुर् + ऊ → श्वश्रू + सु → श्वश्रूः ।

६०४. ऊरूत्तरेति—उपमानवाची हो पूर्वपद जिसका और 'ऊङ्' शब्द हो उत्तरपद जिसका ऐसे प्रातिपदिक से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

करभोरूः—करभौ इव ऊरू यस्याः (करभ के समान हैं ऊरु जिसके)—यहाँ पूर्वपद 'करभ' शब्द है जो उपमानवाची है तथा उत्तरपद 'ऊरु' शब्द है अतः प्रस्तुत सूत्र से ऊङ् प्रत्यय होकर करभोरु + ऊ + सवर्णदीर्घ होकर करभोरूः शब्द बनता है ।

६०५ । संहितशफलक्षणवामादेश्च ।४।१।७०॥

अनौपम्यार्थं सूत्रम् । संहितोरू । शफोरू । लक्षणोरू । वामोरू ।

६०६ । शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन् ।४।१।७३॥

शार्ङ्गरवादेरञो योऽकारस्तदन्ताच्च जातिवाचिनो ङीन् स्यात् ।

---

टिप्पणी—हाथ की कलाई (मणिबन्ध) से लेकर कनिष्ठका तक के हथेली के निचले भाग को करभ[1] कहते हैं । ऊरु की आकृति इस (करभ) के सदृश है यही दोनों में समानता है अथवा स्निग्धता या कोमलता दोनों का समान धर्म है ।

६०५ संहितेति—संहित शफ लक्षण और वाम शब्द हो पूर्वपद (आदि) जिसका और ऊरु शब्द हो उत्तरपद जिसका ऐसे प्रातिपदिक से भी स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

अनौपम्यार्थमिति—यह सूत्र अनौपम्य के लिये है अर्थात् जहाँ पूर्वपद उपमान वाची नहीं है वहाँ ऊङ् प्रत्यय के विधान के लिये है ।

संहितोरू—संहितौ (संश्लिष्टौ) ऊरू यस्याः—मिले हुए हैं ऊरु जिसके, इस विग्रह में निष्पन्न 'संहितोरु' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होकर संहितोरु+ ऊ→सवर्णदीर्घ संहितोरू ।

इसी प्रकार 'शफौ ऊरू यस्याः' (संश्लिष्ट[2] हैं ऊरु जिसके) शफोरू । लक्षणौ ऊरू यस्याः (शुभ लक्षणयुक्त[3] हैं ऊरू जिसके) 'लक्षणोरू' । वामौ ऊरू यस्याः (सुन्दर हैं ऊरू जिसके) 'वामोरू' शब्द बनते हैं ।

६०६. शार्ङ्गरवेति—शार्ङ्गरव आदि शब्दों से तथा अञ् का जो अकार वह है अन्त में जिसके ऐसे जातिवाचक शब्दों से ङीन् प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—शार्ङ्गरव तथा 'बैद' शब्द अपत्य प्रत्ययान्त हैं । इनसे जातिलक्षण ङीष् प्राप्त होने पर ङीन् प्रत्यय का विधान किया गया है । ङीप् और ङीन् में स्वर का भेद है । ङीन् प्रत्ययान्त शब्द आद्युदात्त होता है ।[4]

शार्ङ्गरवी—शृङ्गरोः अपत्यं स्त्री (शृङ्गरु की सन्तान स्त्री) शृङ्गरु शब्द से अण् प्रत्यय होकर शार्ङ्गरव शब्द बनता है । उससे प्रस्तुत सूत्र के अनुसार ङीन् प्रत्यय होकर शार्ङ्गरव+ई→अकार लोप (यस्येति च) शार्ङ्गरवी ।

बैदी—बिदस्य अपत्यं स्त्री बैदी । (बिद की सन्तान स्त्री) बिद+अञ्→ बैद ।[5] अजन्त बैद शब्द से ङीन् प्रत्यय होकर बैद+ई→अकार लोप बैदी ।

---

१. मणिबन्धादाकनिष्ठं करस्य करभो बहिः, अमरकोश ।

२. शफ शब्द का अर्थ खुर होता है, किन्तु यहाँ शफ शब्द से 'शफ के सदृश संश्लिष्ट' यह अर्थ लक्षणा द्वारा प्रकट होता है ।

३. यहाँ 'लक्षण' शब्द अर्शआद्यच् प्रत्ययान्त है जो लक्षणयुक्त के अर्थ में है ।

४. ञ्नित्यादिर्नित्यम् ।६।१।१९७॥

५. अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ् ४।१।१०४॥

शार्ङ्गरवी। वैदी। ब्राह्मणी। नृनरयोर्वृद्धिश्च। नारी।

६०७। यूनस्तिः।४।१।७७।। ८

युवन् शब्दात् स्त्रियां ति प्रत्ययः स्यात्। युवतिः।

। इति स्त्रीप्रत्ययाः।

---

ब्राह्मणी—ब्राह्मण शब्द शार्ङ्गरव आदि गण में है। इससे जाति लक्षण ङीप् प्राप्त था। उसे बाध कर प्रस्तुत सूत्र से ङीन् होता है। ब्राह्मण+ई→ब्राह्मणी।

नृनरयोरिति (गणसूत्र)—नृ और नर शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ङीन् प्रत्यय होता है और इन शब्दों को वृद्धि भी होती है।

टिप्पणी—(१) नृ के ऋकार को वृद्धि (आर्) होती है तथा नर शब्द में नकार से पर अकार को वृद्धि (आ) होती है। (२) नृ शब्द से 'ऋन्नेभ्यो ङीप्' से ङीप् प्रत्यय प्राप्त था और 'नर' शब्द से जाति लक्षण ङीप् प्राप्त था। उनको बाधकर इससे ङीन् प्रत्यय होता है।

नारी—'नृ' शब्द से ङीन् होकर ऋकार को वृद्धि (आर्) होकर नार+ई→नारी तथा 'नर' शब्द से ङीन् होकर नर+ई→अन्त्य अकार का लोप तथा पूर्व अकार को वृद्धि होकर नारी शब्द बनता है।

६०७. यून इति—'युवन' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ति प्रत्यय होता है।

युवतिः—युवन् शब्द से 'यूनस्तिः' सूत्र के अनुसार ति प्रत्यय होकर युवन्+ति→नकार[1] लोप होकर युवतिः शब्द बनता है।

टिप्पणी—यह ति प्रत्यय तद्धितसंज्ञक है, अतः 'कृत्तद्धितसमासाश्च' से 'युवति' शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा होकर सु आदि प्रत्यय होते हैं।

* इति स्त्रीप्रत्यय *

---

१. नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८।२।७॥

# अथ तिङन्तम्

## १. भ्वादिगण

लट्, लिट्, लुट्, लृट्, लेट् लोट्, लङ्, लिङ्, लुङ्, लृङ्, । एषु पञ्चमो लकारश्छन्दोमात्रगोचर ।

---

*तिङन्त*—धातुओ से क्रियापद बनाने के लिये जो तिप् आदि (तिप् से लेकर महिङ् पर्यन्त) प्रत्यय लगाये जाते हैं उन्हे तिङ कहते हैं । तिङ् प्रत्यय जिसके अन्त मे होते है ऐसे पदो को तिङन्त कहते हैं, जैसे 'भवति' आदि ।

**धातु**—धातु पाठ मे पठित जो भू आदि हैं तथा सन् आदि प्रत्यय जोडकर जो 'चिकीर्ष' आदि बनते हैं उन्ह धातु कहते हैं । (भूवादयो धातव ।१।३।१।, सनाद्यन्ता धातव ।३।१।३२।) ।

धातुओं से दो प्रकार के प्रत्यय जोडे जाते हैं—(१) कृत् प्रत्यय, (२) तिङ् प्रत्यय । कृत् प्रत्ययो की प्रक्रिया ऊपर दिखलाई जा चुकी है । यहाँ 'तिङन्त' प्रक्रिया दिखलाई जा रही है ।

टिप्पणी—'चिकीर्ष' आदि प्रत्ययान्त धातुएँ कृ आदि मूल धातु मे 'सन्' आदि प्रत्यय जोडकर बनती हैं । उनसे भी कृत् तथा तिङ् दोनो प्रकार के प्रत्यय जोडे जाते हैं ।

**भ्वादिगण इति**—'गण का अर्थ है समुदाय या समूह । संस्कृत-व्याकरण में सभी धातुओ को दस गणो मे विभक्त कर दिया गया है । प्रथम गण भ्वादिगण है । जिस धातु-समुदाय के आदि मे भू धातु है वह भ्वादिगण कहलाता है । सभी गणो की धातुओ के रूपो म परस्पर कुछ अन्तर होता है, यह आगे स्पष्ट हो जायेगा ।

**लट् इति**—लट् आदि दश लकार कहलाते हैं । 'लकार' शब्द का अर्थ है—लवर्ण । इन दसो में ही लवर्ण होता है । लवर्ण (लकार) मे भिन्न भिन्न मात्रा और 'ट्' आदि अनुबन्ध जोडकर ही ये बनाये गये हैं । व्याकरण मे 'लकार' एक विशेष अर्थ का बोधक है । काल आदि को प्रकट करने वाली क्रिया की अवस्था को लकार कहा जाता है । कौन-सा लकार किस काल अथवा किस विशेष अवस्था को प्रकट करता है ? इत्यादि का निरूपण लकारार्थ प्रक्रिया मे किया जायेगा ।

**एषुइति**—इन (दस लकारो) मे पाँचवा लकार (लेट्) केवल वेद मे होता है (लौकिक संस्कृत भाषा मे नहीं) । यहाँ 'छन्दस्' शब्द का अर्थ है—वेद ।

६०८। लः कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्यः ।३।४।६९॥

लकाराः सकर्मकेभ्यः कर्मणि कर्तरि च स्युरकर्मकेभ्यो भावे कर्तरि च ।

६०९। वर्तमाने लट् ।३।२।१२३॥

वर्तमानक्रियावृत्तेर्धातोर्लट् स्यात् ।

अटावितौ । उच्चारणसामर्थ्याद् लस्य नेत्त्वम् ।

---

६०८. लः इति—लकार सकर्मक धातुओं से कर्म और कर्त्ता में तथा अकर्मक धातुओं से भाव और कर्ता में होते हैं ।

टिप्पणी—(१) लट् आदि जो दस लकार हैं वे किन अर्थों को प्रकट करते हैं ? यही यहाँ बतलाया गया है । धातु दो प्रकार की है एक सकर्मक तथा दूसरी अकर्मक। सकर्मक धातु से जोड़े गये लकार कर्त्ता या कर्म अर्थ को प्रकट करते हैं और अकर्मक धातु से जोड़े गये कर्त्ता या भाव अर्थ को। (२) धातु के अर्थ में दो अंश होते हैं—फल और व्यापार, जैसे 'देवदत्तः ओदनं पचति' (देवदत्तः भात पकाता है) यहाँ पकना या गलना (विक्लित्ति) फल है और पकाने के लिये की गई क्रियाएँ (चावल चढ़ाने से लेकर उतारने तक) सभी व्यापार हैं, जिसे 'पाकानुकूल व्यापार' कहा जाता है। फल का आश्रय जो ओदन है वह कर्म है और व्यापार का आश्रय होने वाला देवदत्त कर्ता है। भाव का अर्थ है—भावना, क्रिया, उत्पत्त्यनुकूल व्यापार। यह सामान्यतः प्रत्येक धातु का वाच्यार्थ होता है और लकार द्वारा इसका बोध हुआ करता है। (३) इसी आधार पर क्रियाओं में तीन वाच्य होते हैं कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य और भाववाच्य (द्र० आगे भावकर्म प्रक्रिया)। (४) वे धातु सकर्मक कही जाती हैं जिनके फल और व्यापार का आश्रय पृथक्-पृथक् होता है, जैसे 'पच्' धातु सकर्मक है; इसके फल (विक्लित्ति) का आश्रय ओदन आदि है और व्यापार (पाकानुकूल-व्यापार) का आश्रय देवदत्त आदि है। वे धातु अकर्मक हैं जिनके फल और व्यापार का आश्रय एक ही होता है, जैसे 'भू' धातु है।

६०९. वर्तमाने इति—वर्तमान काल की क्रिया का बोध कराने वाली धातु से लट् लकार होता है।

[क्रिया के तीन काल होते हैं—वर्तमान, भूत और भविष्यत्। व्याकरण में दिखलाया गया है कि तीनों कालों का विविध लकारों द्वारा बोध हुआ करता है।]

अटाविति—'लट्' के अकार (ल्+अ) तथा टकार (ट्) की इत् संज्ञा होती है। 'ल्' का उच्चारण (लट् में) किया गया है (उच्चारणसामर्थ्य) इसलिये 'ल्' की

'भू' सत्तायाम् । कर्तृविवक्षायां 'भू ल्' इति स्थिते—

**६१०। तिप्तस्झि सिप्थस्थ- मिब्वस्मस् तातांझ-थासाथांध्वम् -इड्वहिमहिङ् ।३।४।७८॥**

एतेऽष्टादश लादेशाः स्युः ।

**६११। लः परस्मैपदम् ।१।४।९९॥**

लादेशाः परस्मैपदसंज्ञाः स्युः ।

**६१२। तङानावात्मनेपदम् ।१।४।१००॥**

तङ्प्रत्याहारः शानच्कानचौ चैतत्संज्ञाः स्युः । पूर्वसंज्ञापवादः ।

---

इत् संज्ञा नहीं होती।[1] [यदि ल् की भी इत्संज्ञा हो जाय तो कुछ भी शेष न रहे और लट् का विधान ही व्यर्थ हो जाये।]

भू इति—भू धातु सत्ता (=होना) अर्थ में है। कर्त्ता की क्रिया बतलाने की इच्छा (=विवक्षा) होने पर (भू धातु से लकार करने पर) भू+ल् यह स्थिति हुई।

['कर्तृविवक्षायाम्' में विवक्षा (बतलाने की इच्छा) शब्द से यह प्रकट होता है कि कर्त्ता, कर्म आदि विवक्षा के अधीन होते हैं। वक्ता अपनी इच्छा के अनुसार किसी को भी कर्त्ता रूप में कह देता है।]

६१०. तिप्तस् इति—तिप्—तस्—झि, सिप्—थस्—थ, मिप्—वस्—मस्, त—आताम्—झ, थास्—आथाम्-ध्वम्, इड् वहि—महिङ्—ये अठारह लकार के (स्थान में) आदेश होते हैं (यहां लस्य ३।४।७७। का अधिकार है)।

[इन १८ प्रत्ययों को तिङ् कहते हैं। सूत्र में आदि के 'ति' से लेकर अन्त के इत्संज्ञक 'ङ्' तक तिङ् प्रत्याहार बनता है। इसी प्रकार 'त' से लेकर 'ङ्' तक तङ् प्रत्याहार बनता है।]

६११. ल इति—लकार के (स्थान में होने वाले) आदेश परस्मैपदसंज्ञक होते हैं। (सूत्र में 'ल' यह षष्ठी है जिससे 'ल के आदेश' यह अर्थ हो जाता है)।

६१२ तङ् इति—तङ् प्रत्याहार (त से लेकर महिङ् तक) के प्रत्यय और शानच् तथा कानच् आत्मनेपदसंज्ञक होते हैं। यह पूर्वसंज्ञा का अपवाद है।

भाव यह है धातु से लट् आदि होते है जिन्हें लकार कहा जाता है। लकारों के स्थान में कुछ आदेश हो जाते हैं जो लादेश कहलाते हैं जैसे तिङ् प्रत्यय, कानच् (लिटः कानज् वा ३।२।१०६), क्वसु (क्वसुश्च ३।२।१०७) और शतृ—शानच् (लटः शतृशानचौ० ३।२।१२४। और लृटः सद्वा ३।३।१४)—ये लादेश हैं। 'लः परस्मैपदम्'

---

[1] १. यहां अकार की इत्संज्ञा 'उपदेशेऽजनुनासिक इत् १।३।२' से, टकार की 'हलन्त्यम् १।३।३' से होती है। लकार की इत्संज्ञा 'लशक्वतद्धिते १।३।८' से प्राप्त है जो नहीं होती।

६१३। अनुदात्तङित आत्मनेपदम् ।१।३।१२॥

अनुदात्तेतो ङितश्च धातोरात्मनेपदं स्यात् ।

7. ६१४। स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले ।१।३।७२।

स्वरितेतो ञितश्च धातोरात्मनेपद स्यात् कर्तृगामिनि क्रियाफले ।

8. ६१५। शेषात्कर्तरि परस्मैपदम् ।१।३।७८॥

आत्मनेपदनिमित्तहीनाद् धातोः कर्तरि परस्मैपदं स्यात् ।

---

से इन सभी की परस्मैपद संज्ञा प्राप्त होती है। किन्तु वह सामान्य नियम (उत्सर्ग) है और कोई भी सामान्य नियम किसी विशेष नियम (अपवाद) के विषय को छोड़कर ही लागू हुआ करता है। 'तङानावात्मनेपदम्' यह विशेष नियम है। यह अपने विषय में सामान्य नियम का बाधक है। अतः तङ्, शानच् और कानच् की आत्मनेपद संज्ञा ही होती है, परस्मैपद संज्ञा नहीं।

६१३. अनुदात्तेति—अनुदात्तेत् (जिसका अनुदात्त अच् इत् होता है) और ङित् (जिसका ङकार इत् होता है) धातुओं से आत्मनेपद होता है।

एध आदि धातु अनुदात्तेत् है। 'एध' में धकार से परे जो अकार है (एध्+अ=एध) वह अनुदात्त है और उसकी इत् संज्ञा होती है। इसी प्रकार अन्य कुछ धातुएँ भी अनुदात्तेत् हैं। कौन धातु अनुदात्तेत्? इसका बोध धातुपाठ से हो जाता है। 'शीङ्' आदि धातु ङित् हैं; यह स्पष्ट ही है। इस प्रकार की धातुओं से आत्मनेपद= तङ्, शानच् तथा कानच् होते हैं।

६१४. स्वरितेति—स्वरितेत् (जिसका स्वरित अच् इत् होता है) और ञित् (जिसका ञकार इत् होता है) धातुओं से आत्मनेपद होता है, यदि क्रिया का फल कर्त्ता को प्राप्त (कर्तृगामी) हो।

पच आदि धातु स्वरितेत् है। 'पच' में चकार से परे जो अकार है (पच्+अ=पच्) वह स्वरित है और उसकी इत् संज्ञा होती है। इसी प्रकार अन्य कुछ धातुएँ भी स्वरितेत् हैं। कौन धातु स्वरितेत् है? इसका बोध धातुपाठ से हो जाता है। कृञ् आदि धातु ञित् हैं, यह स्पष्ट ही है। इस प्रकार की धातुओं से क्रियाफल के कर्तृगामी होने पर आत्मनेपद और परगामी होने पर (शेषात्०) परस्मैपद होता है। जैसे कृञ् धातु से।

६१५. शेषादिति—आत्मनेपद के निमित्त से रहित धातु से कर्त्ता में परस्मैपद होता है।

भू धातु में आत्मनेपद होने का निमित्त नहीं? न यह अनुदात्तेत् या ङित् है और न ही स्वरितेत् या ञित्। अतः इसके कर्त्ता (कर्तृवाच्य) में परस्मैपद ही होता है। सूत्र में 'कर्त्तरि' (कर्तृवाच्य में) पद रखने से यह व्यवस्था कर्तृवाच्य में ही है।

६१६ । तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रथममध्यमोत्तमाः ।१।४।१०१॥
तिङ उभयोः पदयोस्त्रयस्त्रिकाः क्रमाद् एतत्सञ्ज्ञाः स्युः ।

६१७ । तान्येकवचनद्विवचनबहुवचनान्येकशः ।१।४।१०२॥
लब्धप्रथमादिसञ्ज्ञानि तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रत्येकमेकवचनादिसञ्ज्ञानि स्युः ।

६१८ । युष्मद्युपपदे समानाधिकरणे स्थानिन्यपि मध्यमः ।१।४।१०५॥
तिङ्वाच्यकारकवाचिनि युष्मदि प्रयुज्यमानेऽप्रयुज्यमाने च मध्यमः ।

---

कर्मवाच्य और भाववाच्य आदि में तो सदा आत्मनेपद ही हुआ करता है। सामान्यतः व्यवस्था यह है—कर्तृवाच्य में अनुदात्तेत् तथा ङित् से सर्वत्र, स्वरितेत् और ञित् से कर्तृगामी क्रियाफल में आत्मनेपद होता है अन्यत्र परस्मैपद । कर्मवाच्य, भाववाच्य आदि में सर्वत्र आत्मनेपद ।

इस प्रकार भू धातु से कर्त्ता की विवक्षा में परस्मैपद के प्रत्यय आते हैं। ये प्रत्यय तिप् से लेकर मस् तक नौ हैं । इनमें से प्रथम पुरुष आदि के एकवचन आदि में एक एक प्रत्यय हुआ करता है । कैसे ?

६१६ तिङ इति—तिङ् के दोनों पदों (परस्मैपद और आत्मनेपद) के जो तीन-तीन त्रिक (=तीन प्रत्ययों के समूह) हैं उनकी क्रम से प्रथम, मध्यम तथा उत्तम (पुरुष) सञ्ज्ञा होती है ।

६१७ तानीति—प्रथम आदि सञ्ज्ञा वाले तिङ् के तीन-तीन (प्रत्ययों) में से प्रत्येक की एकवचन आदि सञ्ज्ञा होती है ।

संक्षेप में प्रथम पुरुष आदि के एकवचन आदि इस प्रकार हैं—

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
| प्रथम पु० | तिप् | तस् | झि | त | आताम् | झ |
| मध्यम पु० | सिप् | थस् | थ | थास् | आथाम् | ध्वम् |
| उत्तम पु० | मिप् | वस् | मस् | इट् (इड्) | वहि | महिङ् |

६१८ युष्मदीति—तिङ् का वाच्य जो कारक (कर्त्ता आदि), उसके वाचक युष्मद् शब्द के उपपद होने पर, उस (युष्मद्) का प्रयोग हुआ हो या न हुआ हो, मध्यम सञ्ज्ञा वाले (तिङ् प्रत्यय) होते हैं ।

६१९। अस्मद्युत्तमः ।१।४।१०७।

तथाभूतेऽस्मदि उत्तमः ।

६२०। शेषे प्रथमः ।१।४।१०८।

मध्यमोत्तमयोरविषये प्रथमः स्यात् ।

६२१। तिङ्शित् सार्वधातुकम् ।३।४।११३।

तिङ्शितश्च धात्वधिकारोक्ता एतत्सञ्ज्ञाः स्युः ।

६२२। कर्तरि शप् ।३।१।६८।।

कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे धातोः शप् ।

---

टिप्पणी—उपपद का अर्थ है समीप उच्चारित पद । समान अर्थात् एक है वाच्य (अर्थ) जिनका वे समानाधिकरण कहलाते हैं । तिङ् लकार के स्थान में होता है और लकार कर्ता-कर्म आदि में । अतः जिस कर्ता आदि कारक का वोधक तिङ् है जव उसी के लिये 'युष्मद्' शब्द का प्रयोग होता है तो तिङ् तथा युष्मद् दोनों समानाधिकरण कहलाते हैं । स्थानिनि=स्थान वाला होने पर (=अप्रयुज्यमाने)।

६१९. अस्मदीति—उस प्रकार के अस्मद् के रहते उत्तम संज्ञा वाले (तिङ् प्रत्यय) होते हैं ।

[तथाभूते=वैसा होने पर, तिङ्वाच्यकारकवाचिनि+प्रयुज्यमाने अप्रयुज्यमाने च अर्थात् 'अस्मत्' तिङ्वाच्य कारक का वाचक हो, उसका प्रयोग हो या न हो।]

६२०. शेष इति—मध्यम और उत्तम का विषय न होने पर प्रथम संज्ञा वाले (तिङ् प्रत्यय) होते हैं ।

संक्षेप में—युष्मद् का प्रयोग हो या प्रयोग के विना ही उसका अर्थ बोध होता हो तो धातु से मध्यम पुरुष के प्रत्यय होते हैं, इसी प्रकार अस्मद् के साथ उत्तम पुरुष के प्रत्यय होते हैं और शेप स्थलों पर प्रथम पुरुष के । उपर्युक्त सूत्रों के अनुसार भू धातु से कर्तृवाच्य परस्मैपद लट् लकार प्रथमपुरुष के एकवचन में 'तिप्' प्रत्यय होता है । तिप् में पकार की 'हलन्त्यम्' (१।३।३) से इत् संज्ञा होकर लोप हो जाता है ।

६२१. तिङ् इति—धातोः (३।१।९१) के अधिकार में कहे गये तिङ् और शित् (जिसका शकार इत्संज्ञक होता है) की सार्वधातुक संज्ञा होती है ।

६२२. कर्तरीति—कर्त्रर्थक सार्वधातुक परे होने पर धातु से शप् होता है ।

[शप् प्रत्यय धातु और तिङ् के मध्य में होता है । इसे 'विकरण' कहा जाता है । शप् के शकार की (लशक्वतद्धिते १।३।८।) तथा पकार की (हलन्त्यम् १।३।३।) इत्संज्ञा होकर लोप (तस्य लोपः १।३।९।) हो जाता है और अकार शेप रहता है। इसी प्रकार तिप् के पकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है]

६२३। सार्वधातुकार्धधातुकयोः ।७।३।८४॥
अनयोः परयोरिगन्ताङ्गस्य गुणः ।
अवादेशः । भवति । भवतः ।

६२४। झोऽन्तः ।७।१।३॥
प्रत्ययावयवस्य झस्यान्तादेशः स्यात् । अतो गुणे—भवन्ति ।

---

६२३ सार्वधातुकेति—सार्वधातुक तथा आर्धधातुक प्रत्यय परे होने पर इगन्त अङ्ग को गुण होता है ।

टिप्पणी—(१) यस्मात्प्रत्ययविधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गम् १।४।१३॥—जिस (शब्द) से कोई प्रत्यय किया जाता है वह जिस समुदाय के आदि में हो उस शब्दस्वरूप की उस प्रत्यय के परे होने पर अङ्ग संज्ञा होती है । यहाँ ति (तिङ्) सार्वधातुक प्रत्यय पर होने पर 'भू अ' की अङ्ग संज्ञा है । (२) तथा शप् (सार्वधातुक) प्रत्यय परे होने पर 'भू' की अङ्ग संज्ञा है । 'भू अ ति' इस अवस्था में इगन्त अङ्ग 'भू' के अन्त्य वर्ण ऊकार को (अलोऽन्त्यस्य १।१।५२।) ओ गुण (अदेङ्गुणः १।१।२) होता है । (३) आर्धधातुक के विषय में आगे बताया जायगा ।

अवादेश—इति—भो अ ति' इस अवस्था में ओ को 'अव्' हो जाता है । इस प्रकार—

भवति—भू धातु से कर्तृवाच्य के लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में 'भू+ति' इस दशा में 'ति' की सार्वधातुक संज्ञा (तिङ् शित् सार्वधातुकम्) होने से धातु से शप् (कर्तरि शप्) हो जाता है । शप् में शकार और पकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है और 'अ' शेष रहता है । भू+अ+ति इस दशा में सार्वधातुकार्धधातुकयोः से धातु के ऊ को (अलोऽन्त्यस्य) ओकार गुण (अदेङ्गुणः) होता है । 'भो+अ+ति' यहाँ 'ओ' को 'अव्' (एचोऽयवायावः) आदेश होकर भव्+अ+ति→भवति रूप होता है ।

भवतः—भू कर्तृवाच्य लट् लकार प्रथम पुरुष द्विवचन में 'भू तस्' इस अवस्था में भवति के समान सब कार्य होकर 'भव्+अ+तस्' ऐसा हो जाने पर सकार को रुत्व (ससजुषो रुः) तथा 'र्' को विसर्ग (खरवसानयोर्विसर्जनीयः) होकर 'भवतः' रूप होता है ।

६२४. झोऽन्त इति—प्रत्यय के अवयव 'झ्' (झकार) को 'अन्त्' आदेश होता है ।

अतो गुण इति—अतो गुणे सूत्र से भू+अ+अन्ति इस दशा में शप् के अकार को अन्ति' का अकार परे रहते पररूप (अ+अ=अ) हो जाता है । [सूत्र का अर्थ है—अपदान्त के अकार से परे गुण (अ ए ओ) होने पर पररूप एकादेश होता है] ।

भवन्ति—कर्तृवाच्य लट् लकार प्रथम पुरुष बहुवचन में भू झि इस दशा में शप्, गुण तथा अव् आदेश होने पर झि के 'झ्' को 'अन्त्' आदेश होकर 'भव्+अ+

भवसि, भवथः, भवथ ।

६२५। अतो दीर्घो यञि ।७।३।१०१॥

अतोऽङ्गस्य दीर्घो यञादौ सार्वधातुके ।

भवामि, भवावः, भवामः ।

स भवति, तौ भवतः, ते भवन्ति ।

त्वं भवसि, युवां भवथः, यूयं भवथ ।

अहं भवामि, आवां भवावः, वयं भवामः ।

६२६। परोक्षे लिट् ।३।२।११५॥

भूतानद्यतनपरोक्षार्थवृत्तेर्धातोर्लिट् स्यात् । लस्य तिवादयः ।

---

अन्त् इ' इस दशा में अतो गुणे से पररूप (अ+अन्ति=अन्ति) हो जाता है और भवन्ति रूप बनता है ।

भवसि—भवसि इत्यादि क्रमशः मध्यम पुरुष के तीनों वचनों के रूप हैं । भू +अ+सि = भवसि, भू+अ+थस् (स् को रुत्व तथा विसर्ग) = भवथः और भू+ अ थ=भवथ रूप होते हैं ।

६२५. अतो इति—अदन्त अङ्ग को दीर्घ होता है यञादि (यञ् प्रत्याहार के वर्ण हैं आदि में जिसके) सार्वधातुक परे होने पर । [य्, व्, र्, ल्, वर्गों के पञ्चम वर्ण तथा झ्, भ—इनकी ञ् संज्ञा है] ।

भवामि—कर्तृवाच्य लट्लकार उत्तम पुरुष एकवचन में भू मि यहाँ शप्, गुण अवादेश होकर भव् । अ+मि, इस अवस्था में यञादि 'मि' परे होने पर अदन्त अङ्ग 'भव' के अकार को दीर्घ (आ) हो जाता है और 'भवामि' रूप होता है । इसी प्रकार उत्तम पुरुष के द्विवचन में भू+अ+वस् (स् को रुत्व, विसर्ग) भवावः और बहुवचन में भू+अ+मस्=भवामः रूप होते हैं ।

स भवति इति—'स भवति' (वह होता है) इत्यादि के द्वारा यह दिखलाया गया है कि 'भवति' आदि तिङन्त पदों का प्रथम पुरुष, मध्यम पुरुष और उत्तम पुरुष (के एकवचन द्विवचन तथा बहुवचन) के सर्वनामों के साथ किस प्रकार प्रयोग होता है । ध्यान रखने योग्य है कि केवल 'युष्मद्' मध्यम पुरुष का सर्वनाम है 'अस्मद्' उत्तम पुरुष का । कर्तृवाच्य में इनके साथ क्रमशः मध्यम और उत्तम पुरुष की क्रियाओं का प्रयोग होता है । शेष सभी सर्वनाम तथा संज्ञाओं के साथ प्रथम पुरुष की क्रियाओं का प्रयोग किया जाता है । फलत संस्कृत में 'भवान्' (आप) शब्द के साथ भी प्रथम पुरुष की क्रिया होती है, जैसे 'भवान् पठति' इत्यादि ।

६२६. परोक्ष इति—भूत-अनद्यतन-परोक्ष अर्थ में होने वाली धातु से लिट् लकार होता है । ल (लिट्) को तिप् आदि (आदेश) होते है ।

६२७। परस्मैपदानां णलतुसुस् थलथुस-णल्वमाः ।३।४।८२॥

लिटस्तिवादीनां नवानां णलादयः स्युः ।

'भू अ' इति स्थिते—

६२८। भुवो वुग् लुङ्लिटोः ।६।४।८८॥

भुवो वुगागमः स्यात् लुङ्लिटोरचि ।

६२९। लिटि धातोरनभ्यासस्य ।६।१।८॥

लिटि परे अनभ्यासधात्ववयवस्यैकाचः प्रथमस्य द्वे स्तः । आदिभूतादचः परस्य तु द्वितीयस्य ।

'भूव भूव् अ' इति स्थिते—

६३०। पूर्वोऽभ्यासः ।६।१।४॥

अत्र ये द्वे विहिते तयोः पूर्वोऽभ्याससंज्ञः स्यात् ।

---

[लिट् में इकार और टकार की इत् संज्ञा होकर लोप हो जाता है और लकार (ल्) ही शेष रहता है] ।

६२७ परस्मै इति—लिट् के स्थान में होने वाले परस्मैपद के नौ तिप् आदि को (क्रमशः) णल् आदि (नौ) हो जाते हैं [जैसे—तिप्=णल्, तस्=अतुस्, झि=उस्, सिप्=थल्, थस्=अथुस्, थ=अ, मिप्=णल्, वस्=व, मस्=म] ।

भू अ इति—लिट् के स्थान में तिप् और उस तिप् के स्थान में णल् हो जाता है। णल् के णकार और लकार की इत् संज्ञा और लोप होकर 'भू अ' इस अवस्था में—

६२८. भुव इति—भू धातु को 'वुक्' का आगम होता है लुङ् और लिट् सम्बन्धी अच् परे होने पर। [वुक् में उकार और ककार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है। कित् (क् है इत्संज्ञक जिसका) होने से वुक् भू धातु के अन्त में आता है (आद्यन्तौ टकितौ) और इसके कित् होने से धातु को गुण नहीं होता] ।

६२९ लिटि इति—लिट् परे होने पर अभ्यास रहित धातु के अवयव प्रथम एकाच् (एक अच् वाले) को द्वित्व होता है। किन्तु आदि में होने वाले अच् (अजादि धातु) से आगे वाले द्वितीय एकाच् को द्वित्व होता है।

[यहाँ 'एकाचो द्वे प्रथमस्य ६।१।१॥' और 'अजादेर्द्वितीयस्य ६।१।२॥' दोनों सूत्रों का अधिकार है] ।

भूव् इति—भू से अ (णल्) परे होने पर वुक् (व्) का आगम होकर तथा प्रथम एकाच् (भूव्) को द्वित्व होकर 'भूव् भूव् अ' यह अवस्था हो जाती है।

६३०. पूर्व इति—यहाँ जो दो होने का विधान किया गया है इनमें पूर्व की अभ्यास संज्ञा होती है। [इससे पहिले 'भूव्' की अभ्यास संज्ञा होती है] ।

**६३१। हलादिः शेषः ।७।४।६०॥**

अभ्यासस्यादिर्हल् शिष्यते, अन्ये हलो लुप्यन्ते। इति वलोपे।

**६३२। ह्रस्वः ।७।४।५९॥**

अभ्यासस्याचो ह्रस्वः स्यात्।

**६३३। भवतेरः ।७।४।७३॥**

भवतेरभ्यासस्योकारस्य अः स्याल्लिटि।

**६३४। अभ्यासे चर्च ।८।४।५४॥**

अभ्यासे झलां चरः स्युः जशश्च। झशां जशः खयां चर इति विवेकः।

---

६३१. हलादिरिति—अभ्यास का आदि हल् शेष रहता है अन्य हल् लुप्त हो जाते हैं।

इति वलोपे—यहाँ 'हलादि शेषः' सूत्र के अनुसार ऊकार सहित भकार (=भू) शेष रहता है और वकार का लोप हो जाता है।

६३२. ह्रस्व इति—अभ्यास के अच् को ह्रस्व होता है। [भू+भूव्+अ, इस अवस्था में अभ्यास जो 'भू' है उसके ऊकार को ह्रस्व उकार होता है]।

६३३. भवतेरिति—भवतेः+अः, यह पदच्छेद है, भवतेः=भू धातोः। भू धातु के अभ्यास के उकार को अकार (अ) होता है लिट् (लकार) परे होने पर। [भु+भूव्+अ, यहाँ अभ्यास के उकार को अकार होकर भ+भूव्+अ, यह दशा हो जाती है]।

६३४. अभ्यास इति—अभ्यास में झलों (झल् प्रत्याहार के वर्णों) को चर् (चर् प्रत्याहार के वर्ण) हो जाते हैं और जश् (जश् प्रत्याहार के वर्ण) भी।

झशाम् इति—यहाँ झशों (झश् प्रत्याहार के वर्णों) को जश् और खयों (खय् प्रत्याहार के वर्णों) को चर् होते हैं, यह निर्णय है। भाव यह है—अक्षरसमाम्नाय में 'झभञ्' के झ से लेकर 'हल्' के 'ल्' तक झल् प्रत्याहार है। इसमें वर्गों के चतुर्थ, तृतीय, द्वितीय, प्रथम और श् ष् स् ह् वर्ण आते हैं। इनमें से वर्गों के चतुर्थ तथा तृतीय वर्ण 'झश्' कहलाते हैं और केवल तृतीय 'जश्'। अतः वर्गों के चतुर्थ और तृतीय वर्ण को अभ्यास में तृतीय होता है। इसी प्रकार वर्गों के द्वितीय तथा प्रथम वर्ण खय् कहलाते हैं और प्रथम वर्ण तथा श् ष् स् ह् चर्। किन्तु यहाँ 'चर्' शब्द द्वारा केवल वर्गों के प्रथम वर्णों को ही लिया जाता है अतः वर्गों के द्वितीय तथा प्रथम

बभूव, बभूवतु, बभूवु ।

६३५ । लिट् च ।३।४।११५॥

लिडादेशस्तिङ आर्धधातुकसंज्ञ स्यात् ।

६३६ । आर्धधातुकस्येड्वलादे ।७।२।३५।।

वलादेरार्धधातुकस्य 'इट आगम स्यात् ।

---

वर्णों को प्रथम वर्ण हो जाते है । व्याकरण का नियम है कि पर्जन्यवत् लक्षणं प्रवर्तते' इसी हेतु यहाँ कहा गया है कि अभ्यास म तृतीय वर्ण को तृतीय और प्रथम को प्रथम भी होता है ।

यहाँ इस सूत्र से अभ्यास के भकार (झश्) को बकार (जश्) हो जाता है ।

**बभूव**—भू धातु से भूत-अनद्यन परोक्ष मे लिट् होता है । उसने प्रथम पुरुष एकवचन म 'भू + तिप् इस अवस्था मे 'परस्मैपदानाम्' इत्यादि सूत्र से 'ति' के स्थान पर णल् होकर 'भू + अ' इस स्थिति मे भुवो वुग् लुङ्लिटोः' से वुक् का आगम और 'लिटि धातोरनभ्यासस्य' मे प्रथम एकाच् (भूव्) को द्वित्व हो जाता है । 'भूव् भूव् + अ' इस स्थिति म 'पूर्वोभ्यास' से प्रथम 'भूव् की अभ्यास संज्ञा होकर 'हलादि शेषः' से 'भु' मात्र शेष रहता है । उसके ऊकार को 'ह्रस्व' सूत्र से ह्रस्व उकार (अभ्यास कार्य) होकर भवतेर' से उकार के स्थान मे अकार हो जाता है । 'भ भू व् + अ' इस अवस्था म 'अभ्यासे चर्च' से भकार के स्थान मे बकार हो जाता है और 'बभूव' रूप होता है ।

**बभूवतु**—भू लिट् प्रथम पुरुष द्विवचन मे 'तस्' के स्थान मे 'अतुस्' होकर द्वित्व तथा अभ्यास कार्य होता है 'ब भूव् अतुस्' यहाँ सकार को रुत्व विसर्ग होकर 'बभूवतु' । इसी प्रकार लिट् प्रथम पुरुष बहुवचन मे 'भू + उस्'—बभूवुः ।

६३५ लिडिति—लिट् के स्थान मे होने वाले तिङ् की आर्धधातुक संज्ञा होती है । [तिङ्शित् सार्वधातुकम् ३।४।११३ से जो तिङ् की सार्वधातुक संज्ञा कही गई है, वह लिट् के आदेश तिङ् की नहीं होती, यह भाव है] ।

६३६ आर्धधातुकस्येति—वलादि (जिसके आदि मे 'वल्' होता है) आर्धधातुक को इट् का आगम होता है । ['भू थ' यहाँ 'थ' लिट् के स्थान मे होने वाला तिङ् है, यह वलादि है और आर्धधातुक भी अत इसे 'इट्' का आगम हो जाता है । इट् मे ट् (टकार) की इत् संज्ञा होकर लोप हो जाता है, यह 'टित्' है इसी से 'थ' के आदि मे होता है (आद्यन्तौ टकितौ) ।

वभूविथ, वभूवथुः, वभूव।
वभूव, वभूविव, वभूविम।

६३७। अनद्यतने लुट् ।३।३।१५॥
भविष्यत्यनद्यतनेऽर्थे धातोर्लुट्।

६३८। स्यतासी लृलुटोः ।३।१।३३॥
धातोः स्यतासी एतौ प्रत्ययौ स्तः लृलुटोः परतः। शवाद्यपवादः। 'लृ' इति लृङ्लृटोर्ग्रहणम्।

---

वभूविथ—भू धातु से लिट् मध्यम पुरुष एकवचन में 'भू थ' इस अवस्था में 'थ' वलादि आर्धधातुक है, अतः 'आर्धधातुकस्येड् वलादेः' से इट् आगम होता है। 'भू इ थ' इस दशा में 'भुवो वुग् लुङ्लिटोः' से 'वुक्' का आगम, उकार और ककार की इत्संज्ञा तथा लोप हो जाने पर 'लिटि धातोरनभ्यासस्य' से 'भूव्' को द्वित्व होकर 'भूव् भूव् इ थ' यहाँ अभ्यास कार्य (हलादि शेषः, ह्रस्वः) होकर 'भवतेरः' से उकार के स्थान में अकार होकर 'अभ्यासे चर्च' से अभ्यास के भकार को वकार हो जाता है तथा 'वभूविथ' रूप वनता है। इसी प्रकार—

लिट् मध्यम पुरुष द्विवचन में 'भू अथुस्'=वभूवथुः। वहुवचन में 'भू अ'= वभूव। उत्तम पुरुष एकवचन में 'भू अ'=वभूव। द्विवचन तथा वहुवचन में वलादि आर्धधातुक परे होने से 'इट्' का आगम होकर 'भू इ व'=वभूविव, 'भू इ म'= वभूविम रूप वनते हैं।

६३७. अनद्यतन इति—अनद्यतन भविष्यत् अर्थ में धातु से लुट् लकार होता है। [अद्यतन का अर्थ है आज का, जो आज का न हो वह अनद्यतन। ऐसे भविष्यत् अर्थ में धातु से लुट् लकार होता है। इस लकार को 'श्वस्तन' और इससे वोधित क्रिया को 'श्वस्तनी' भी कहते हैं]।

६३८. स्यतासीति—धातु से स्य और तास् प्रत्यय होते हैं लृ लुट् परे होने पर। [यहाँ स्य, तासि दो हैं और लृ, लु भी दो ही हैं अतः क्रमशः लृ (लृट्, लृङ्) परे होने पर 'स्य' और लुट् परे होने पर 'तासि' प्रत्यय होता है। 'तासि' में इकार उच्चारण के लिये है। तास् शेष रहता है।

शवाद्यपवाद इति=यह (स्य तासि) विधि शप् आदि का अपवाद है। 'कर्तरि शप्' आदि से भिन्न-भिन्न गणों की धातुओं से परे जो शप् (श, श्नु...) आदि का विधान किया गया है, 'स्यतासी लृलुटोः' विधि द्वारा उन सभी का अपने क्षेत्र में वाध हो जाता है। अन्य कुछ स्थलों पर भी शप् आदि का वाध हो जाता है। अतः शप् आदि विकरण लट् लोट्, लङ् और विधिलिङ् तथा शित् प्रत्ययों में होते हैं।

६३९। आर्धधातुकं शेषः ।३।४।११४॥

तिङ्शिद्भ्योऽन्यः, धातो' इति विहितः प्रत्यय एतत्संज्ञः स्यात्। इट्।

६४०। लुटः प्रथमस्य डारौरसः ।२।४।८५॥

लुट प्रथमस्य डा-रौ रस् एते क्रमात् स्यु। डित्वसामर्थ्याद् अभस्यापि टेर्लोप। भविता।

---

लृ इति—सूत्र मे 'ल' शब्द से लृङ् और लृट दोनो लकारो का ग्रहण होता है; क्योकि दोनो मे लृ रूप समान ही है।

६३९. आर्धधातुकम् इति—तिङ् और शित् से भिन्न 'धातो' (=धातु से) इस अधिकार म विहित प्रत्यय आर्धधातुक सज्ञा वाले होते हैं।

टिप्पणी—धातो कर्मण समानकर्तृकादिच्छाया वा ३।१।७ यहां से अष्टाध्यायी के तृतीय अध्याय की समाप्ति पर्यन्त 'धातो' का अधिकार है, ये सभी प्रत्यय धातु से होते हैं। इन प्रत्ययो मे जो (तिप् आदि) तिङ् प्रत्यय हैं और शित् (शप् आदि) प्रत्यय हैं उनकी सार्वधातुक सज्ञा होती है किन्तु लिट् के आदेश तिङ् भी आर्धधातुक ही होते हैं, यह ऊपर कहा गया है। 'धातो' इस अधिकार मे विहित शेष सभी प्रत्यय आर्धधातुक कहलाते हैं। फलत स्य, तासि दोनो आर्धधातुक है।

इत्—तास् को इट् का आगम (आर्धधातुकस्येड्वलादे) होता है।

६४०. लुट इति—लुट् के प्रथम पुरुष (तिप् तस् झि) को क्रमशः डा, रौ और रस् हो जाते हैं।

डित्वसामर्थ्याद् इति—डित् करने के कारण भ सज्ञा न होने पर भी टि का लोप हो जाता है।

भवितास्—डा, यहां डा मे ड् (डकार) की इत् सज्ञा (चुटू) होकर लोप हो जाता है। डा प्रत्यय डित् है। इसके पर होने पर पूर्व की भ सज्ञा नही होती। क्योकि 'यचि भम् १।४।१८। से जो भ सज्ञा होती है वह स्वादि कप् पर्यन्त प्रत्यय परे होने पर ही होती है, डा तो उन प्रत्ययो मे नही आता। और भ सज्ञा के बिना 'टे: ६।४।१४३। सूत्र से टिलोप नही होता। तथापि डा को डित् किया गया है इसलिये 'भ' सज्ञा न होने पर भी यहां टिलोप हो जाता है, अन्यथा डित् करना ही व्यर्थ हो जायेगा।

१. भविता—भू लुट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे 'भू ति' इस दशा मे 'स्यतासी लृलुटो' इस सूत्र से 'तास्' प्रत्यय होता है। 'तास्' आर्धधातुक है और वलादि भी। अत इसे इट् का आगम होकर 'भू इ तास् ति' ऊकार को गुण (सार्वधातुकार्धधातुकयो) तथा ओ को अव् आदेश होकर 'भवितास् ति' यहां 'ति' को डा आदेश होता है।

६४१। तासस्त्योर्लोपः।७।४।५०॥

तासेरस्तेश्च लोपः स्यात् सादौ प्रत्यये परे।

६४२। रि च।७।४।५१॥

रादौ प्रत्यये तथा।

—भवितारौ, भवितारः।

भवितासि, भवितास्थः, भवितास्थ।

भवितास्मि, भवितास्वः, भवितास्मः।

६४३। लृट् शेषे च।३।३।१३॥

भविष्यदर्थाद् धातोर्लृट् क्रियार्थायां क्रियायां सत्याम्, असत्यां च।

---

डकार की इत्संज्ञा (चुटू) और लोप होने पर उपर्युक्त प्रकार से तास् में टि (आस्) का लोप हो जाता है तथा भविता रूप होता है।

६४१. तासस्त्योरिति—तास् (प्रत्यय) और अस् (धातु) का लोप होता है सकारादि प्रत्यय परे होने पर [अलोऽन्त्यस्य परिभाषा से यह लोप अन्तिम अल् (स्) का होता है]।

६४२. रि चेति—रादि (जिसके आदि में र् हो) प्रत्यय परे होने पर भी वैसा ही अर्थात् तास् और अस् का लोप होता है। इस प्रकार—

भवितारौ—भू धातु से लुट् प्रथम पुरुष द्विवचन में 'भू तस्' यहाँ 'भविता' के समान कार्य होकर 'भवितास्+तस्' इस अवस्था में तास् को रौ आदेश होता है और 'रि च' से तास् के स् (सकार) का लोप होकर 'भवितारौ' रूप होता है।

इसी प्रकार प्रथम पुरुष के बहुवचन में 'भू झि' यहाँ भविता के समान कार्य होकर 'भवितास् झि' इस अवस्था में 'झि' को 'रस्' आदेश तथा 'रि च' से 'तास्' के सकार का लोप होकर रस् के सकार को रुत्व विसर्ग होते हैं।

भवितासि—भू धातु मध्यम पुरुष एकवचन में 'भू सि' यहाँ पूर्ववत् 'भवितास्+सि' हो जाता है और 'तासस्त्योर्लोपः' से 'तास्' के सकार का लोप होता है। द्विवचन में 'भवितास्+थः'=भवितास्थः; बहुवचन में 'भवितास्+थ'=भवितास्थ (यहाँ तास् के सकार का लोप नहीं होता)।

भवितास्मि—भू धातु लुट् उत्तम पुरुष एकवचन में 'भू मि' यहाँ पूर्ववत् कार्य होकर 'भवितास्+मि' रूप होता है। द्विवचन में 'भवितास्+वस्'=भवितास्वः, बहुवचन में 'भवितास्+मस्'=भवितास्मः।

६४३. लृडिति—भविष्यत् अर्थ वाली धातु से लृट् लकार होता है, क्रियार्थक अन्य क्रिया होने पर और न होने पर भी।

यहाँ "भविष्यति गम्यादयः ३।३।३। से भविष्यति (=भविष्यत् में) शब्द की अनुवृत्ति आती है। क्रियार्था क्रिया उस क्रिया को कहते हैं जो दूसरी क्रिया के लिये की जाती है जैसे 'पठितुम् आगच्छति' (पढ़ने के लिये आता है), यहाँ आगमन क्रिया

इट्। भविष्यति, भविष्यत , भविष्यन्ति ।
भविष्यसि, भविष्यथ , भविष्यथ ।
भविष्यामि, भविष्याव , भविष्याम ।

६४४। लोट् च ।३।३।१६२॥
विध्यादिष्वर्थेषु धातोर्लोट स्यात् ।

६४५। आशिषि लिङ्लोटौ ।३।३।१७३।
आशिष्यपि लिङ्लोटौ स्त·। आशीः अप्राप्तेष्टप्राप्तीच्छा।

६४६। एरु ।३।४।८६॥
लोट इकारस्य उ.। भवतु।

---

पठन क्रिया के लिये है अत यह क्रियार्था क्रिया है तुमुन्ण्वुलौ क्रियाया क्रियार्थायाम् ३।३।१० यहाँ 'क्रियार्थाया क्रियायाम्' इस प्रकार कहा था। उससे भिन्न शेप' शब्द से क्रियायक क्रिया न होने पर (क्रियार्थाया क्रियायाम् असत्याम्) यह अर्थ निकलता है और चकार (च= और) से क्रियार्थक क्रिया होने पर (क्रियार्थाया क्रियाया सत्याम्) यह अर्थ निकलता है।

इट्—आर्धधातुकस्येड्वलादे से स्य' को इट का आगम होता है।

भविष्यति—भू धातु लृट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे भू + ति' यहाँ 'स्यतासी लृलुटो' से 'स्य' होता है। 'स्य' वलादि आर्धधातुक है अत 'आर्धधातुकस्येड्वलादे' से इट् का आगम होकर 'भू इ स्य ति' इस अवस्था म 'सार्वधातुकार्धधातुकयो' से ऊकार को गुण (ओ), उसे 'अव्' आदेश होकर 'भव् इ स्य ति यह अवस्था होती है। 'आदेशप्रत्यययो' से सकार को षकार होकर 'भविष्यति' रूप होता है।

इसी प्रकार 'भविष्यत' आदि बनते हैं। 'भविष्यामि' इत्यादि उत्तम पुरुष के रूपो मे 'अतो दीर्घो यञि' से 'स्य' के अकार को दीर्घ हो जाता है।

६४४ लोट् चेति—विधि आदि अर्थों में धातु से लोट् लकार होता है। [विधि आदि पूर्व सूत्र 'विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसप्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् ।३।३।१६१। में कहे गये हैं। इनकी आगे व्याख्या की जायेगी।

६४५. आशिषति—'आशी' अर्थ मे भी धातु से लिङ् और लोट् लकार होते हैं। अप्राप्त इष्ट वस्तु की प्राप्ति की इच्छा को 'आशी' कहते हैं।

६४६ एरुरिति—लोट् (के आदेश 'ति' आदि) के इकार को उकार होता है। [सूत्र का पदच्छेद है—एः+उ, ए का अर्थ है इकार का (इकारस्य)।

भवतु—भू धातु से लोट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे लट् के समान 'भवति' रूप होता है। 'एरु' सूत्र से इकार के स्थान म उकार होकर 'भवतु' बनता है।

**६४७। तुह्योस्तातङ् आशिष्यन्यतरस्याम् ।७।१।३५॥**

आशिषि तुह्योस्तातङ् वा । परत्वात् सर्वादेशः । भवतात् ।

**६४८। लोटो लङ्वत् ।३।४।८५॥**

लोटस्तामादयः सलोपश्च ।

**६४९। तस्-थस्-थ, मिपां तां-तं-तामः ।३।४।१०१॥**

ङितश्चतुर्णां तामादयः क्रमात् स्युः ।

भवताम् । भवन्तु ।

---

६४७. **तुह्योरिति**—आशीः अर्थ में (लोट् के) तु और हि को विकल्प से तातङ् हो जाता है ।

**परत्वादिति**—पर होने से 'सम्पूर्ण (तु तथा 'हि') को यह (तातङ्) आदेश होता है ।

**भाव यह है**—अष्टाध्यायी में सूत्रक्रम है—अलोऽन्त्यस्य ङिच्च, आदेः परस्य अनेकाल्शित् सर्वस्य १।१।५१–५४ । यहाँ 'ङिच्च' यह 'अनेकाल्शित्सर्वस्य' का अपवाद है । फलतः जो आदेश ङित् हो और अनेकाल् (अनेक अल् वाला) भी हो वह 'ङिच्च' के अनुसार अन्त्य अल् को होना चाहिये, सम्पूर्ण के स्थान में नहीं । 'तातङ्' अनेकाल् तो है किन्तु ङित् है अतः अन्त्य अल् को ही होना चाहिये था । फिर भी सम्पूर्ण तु और हि के स्थान में होता है । क्यों ? तातङ् को गुण-वृद्धिनिषेध तथा सम्प्रसारण आदि कार्यों के लिये ङित् कर दिया गया है । इसका ङित् होना अन्य प्रयोजन के लिये चरितार्थ है । वस्तुतः यह 'अनेकाल्' आदेश है अतः 'अनेकाल्शित् सर्वस्य' से सम्पूर्ण तु और हि के स्थान में तातङ् होता है ।

**भवतात्**—आशीः अर्थ में 'भव+तु' के सम्पूर्ण 'तु' के स्थान में विकल्प से 'तातङ्' आदेश होता है । 'तातङ्' में ङकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है, अकार उच्चारण के लिये है । अतः 'भवतात्' रूप होता है, पक्ष में 'भवतु' ।

६४८. **लोट इति**—लोट् को लङ् लकार के समान कार्य होते हैं । अतः ताम् आदि आदेश और सकार लोप होता है ।

६४९. **तस्थस् इति**—ङित् (ङकार है इत् जिनका ऐसे लङ् आदि) लकारों के तस्-थस्-थ और मिप्-इन चारों के स्थान मे क्रम से ताम्-तम्-त और अम् हो जाते हैं ।

[भू+तस्, यहाँ तस् को ताम् आदेश हो जाता है]

**भवताम्**—भू धातु से लोट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में (भू शप् तस्) भव+तस् इस अवस्था मे लङ्वत् कार्य होने से तस् के स्थान में 'ताम्' हो जाता है और भवताम् रूप होता है ।

६५० । सेर्ह्यपिच्च ।३।४।८७।।

लोटः सेर्हिः, सोऽपिच्च ।

६५१ । अतो हे ।६।४।१०५।।

अत परस्य हेर्लुक् ।

भव, भवतात् । भवतम् । भवत ।

६५२ । मेर्निः ।३।४।८९।।

लोटो मेर्निः स्यात् ।

६५३ । आडुत्तमस्य पिच्च ।३।४।९२।।

---

भवन्तु—लोट् बहुवचन मे 'झि' के 'झ' को 'अन्त' आदेश होकर शप्, गुण, अवादेश, पररूप होता है इस प्रकार भव+अन्ति यहाँ 'एरु' से इकार को उकार होकर 'भवन्तु' रूप होता है ।

६५० सेरिति—लोट् लकार के 'सि' के स्थान मे हि होता है और वह (हि) अपित् होता है । [अपित् होने से हि 'सार्वधातुकमपित् १।२।४' से ङित् के समान (ङिद्वत्) हो जाता है और इसे ङित् के समान ही कार्य होते हैं] ।

६५१. अतो हे—अदन्त अङ्ग से परे 'हि' का लुक् (लोप) होता है ।

टिप्पणी—भव+हि, यहाँ हि अदन्त अङ्ग से परे है अतः इसका लोप हो जाता है इस प्रकार भ्वादि, दिवादि, तुदादि और चुरादि चारो गणो की धातुओं से परे हि का लोप होता है, किन्तु जहाँ 'हि' अदन्त अङ्ग से परे नही होता वहाँ इस सूत्र से लोप नही होता, जैसे देहि, स्तुहि आदि ।

भव—भू धातु से लोट् मध्यम पुरुष एकवचन मे 'भू+सिप्' यहाँ सि के स्थान मे हि' होकर शप, गुण, अवादेश होने पर भव+हि इस अवस्था मे 'अतो हेः' से हि का लोप् होता है और 'भव' रूप बनता है । पक्ष में हि के स्थान म तातङ् होकर 'भवतात्' रूप होता है ।

मध्यम पुरुष के द्विवचन मे भू थस् यहाँ थस् को 'तम्' आदेश होता है तथा शप् आदि होकर भवतम् । बहुवचन मे भवत ।

६५२. मेर्निरिति—लोट् के मि (मिप्) के स्थान मे नि होता है ।

६५२. आडिति—लोट् के उत्तमपुरुष (के प्रत्ययो) को आट् आगम होता है और वह पित् होता है ।

['आट्' मे 'आ' शेष रहता है । इसके पित् होने से 'स्तवाव' इत्यादि मे प्रत्यय को 'सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वद्भाव नही होता] ।

लोडुत्तमस्याट् स्यात्, पिच्च । भवानि ।

हिन्योरुत्वं न, इकारोच्चारणसामर्थ्यात् ।

६५४ । नित्यं ङितः ३।४।९९॥

सकारान्तस्य ङिदुत्तमस्य नित्यं लोपः । अलोन्त्यस्येति सलोपः । भवाव, भवाम ।

६५५ । अनद्यतने लङ् ।३।२।१११॥

अनद्यतनभूतार्थवृत्तेर्धातोर्लङ् स्यात् ।

लुङ्लङ् लृङ्क्ष्वडुदात्तः ६।४।७१॥

एष्वङ्गस्याट् ।

---

हिन्योरिति—हि और नि (के इकार) को 'एरुः' से 'उत्व' (उकार भाव) नहीं होता, क्योंकि हि और नि में इकार का उच्चारण किया गया है। यदि यहाँ इकार को उकार करना ही अभीष्ट होता तो हि, नि के स्थान में उकार वाला (हु आदि) ही उच्चारण करते । अतः रूप होता है—

भवानि—भू धातु से लोट् उत्तम पुरुष एकवचन में मिप् होने पर 'मि' को 'नि' आदेश होता है और उसे 'आट्' का आगम होता है । शप्, गुण, अवादेश होकर भव + आ नि → सवर्णदीर्घ होकर भवानि ।

६५४ नित्यमिति—ङित् लकारों के उत्तम पुरुष के सकारान्त (प्रत्यय) का नित्य लोप होता है । [यह सूत्र लङ् आदि में लगता है किन्तु 'लोट्' के लङ्वत् हो जाने से लोट् में भी लग जाता है ।]

अलोन्त्यस्य इति—अलोऽन्त्यस्य परिभाषा के अनुसार अन्त के सकार का लोप होता है । फलत —

भवाव—लोट् उत्तम पुरुष द्विवचन में भू + शप् + आट् + वस् → भवावस् इस दशा में 'लोटो लङ्वत्' हो जाने से सकार का लोप होकर भवाव रूप होता है। इसी प्रकार वहुवचन में 'भवाम' ।

७५५. अनद्यतने इति—अनद्यतन भूत अर्थ में होने वाली धातु से लङ् लकार होता है ।

[यहाँ भूते ३।२।८४ से भूते का अधिकार है । अनद्यतन का अर्थ है जो आज का न हो । अतः यदि क्रिया का प्रयोग आज के पहिले के भूतकाल के लिये करना हो तो लङ् लकार होता है । आज के भूत में लङ् लकार नहीं होता, यह अभिप्राय है] ।

६५६. लुङ् इति—इन (लुङ् लङ् और लृङ्) के परे होने पर अङ्ग को अट् का आगम होता है।

[अट् में टकार की इत् संज्ञा होकर लोप हो जाता है । टित् होने से यह अङ्ग के आदि में आता है ।]

६५७ इतश्च । ३।४।१००॥

ङितो लस्य परस्मैपदमिकारान्तं यत्, तदन्तस्य लोपः।

अभवत्, अभवताम् अभवन्।

अभवः, अभवतम्, अभवत।

अभवम्, अभवाव, अभवाम।

६५८। विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् ।३।३।१६१॥

एष्वर्थेषु धातोर्लिङ्।

---

टिप्पणी—लङ् आदि में अट् (आट्) का आगम कब होता है ? इस विषय में भाष्य में दो मत मिलते हैं—(१) तिप् शप् गुण, अवादेश आदि करने पर अट् का आगम होता है। (२) लावस्था में ही अट् हो जाता है।

६५७ इतश्चेति—ङित् (लङ आदि) लकार का आदेश जो परस्मैपद इकारान्त (तिप् आदि) है, उसके अन्त का लोप हो जाता है।

अभवत्—भू धातु के लङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में भू + लङ् अट् होकर अ भू लङ्। लङ् के स्थान में तिप् तथा शप् गुण, अवादेश होकर 'अभव + ति' इस अवस्था में 'ति' के इकार का 'इतश्च' से लोप हो जाता है और 'अभवत्' रूप बनता है।

अभवताम्—प्रथम पुरुष द्विवचन में 'अ भू शप् (तस्) ताम्' यहाँ गुण तथा अव् आदेश होता है।

अभवन्—भू धातु के लङ् लकार प्रथम पुरुष बहुवचन में अट् होता है तथा 'भवन्ति' के समान अन्य कार्य होकर अ भव अन्ति इस दशा में 'इतश्च' से इकार का लोप और 'संयोगान्तस्य लोपः' से तकार का लोप होकर अभवन् रूप होता है।

अभवः इत्यादि—लङ् मध्यम पुरुष एकवचन में अ भू शप् सिप्→अ भव सि होकर इकार लोप तथा स् को रुत्व विसर्ग हो जाते हैं। द्विवचन में अ भू थस् इस दशा में थस् को तम् आदेश, शप्, गुण और अव् आदेश होकर अभवतम्। बहुवचन में अ भू थ→को त आदेश शप्, गुण और अव् आदेश होकर अभवत।

अभवम् इत्यादि—लङ् उत्तम पुरुष एकवचन में अ भू मिप्→मिप् को अम् आदेश होकर शप्, गुण और अव् आदेश होने पर अ भव अम् इस दशा में 'अतो गुणे' से पररूप (अ + अ = अ) होकर अभवम्। द्विवचन में अभव वस् यहाँ 'अतो दीर्घो यञि' से वकार के पूर्ववर्ती अकार को दीर्घ होता है तथा अन्त के सकार का 'नित्यं ङितः' से लोप हो जाता है। इसी प्रकार बहुवचन में अभव मस् = अभवाम।

६५८ विधीति—इन विधि आदि अर्थों में धातु से लिङ् लकार होता है।

विधि का अर्थ है प्रेरणा, आज्ञा अपने से छोटे भृत्य आदि को किसी कार्य में

६५६। यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च ।३।४।१०३॥
लिङः परस्मैपदानां यासुड्-आगमः, उदात्तो ङिच्च ।

६६०। लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य ।७।२।७९॥
सार्वधातुकलिङोऽनन्त्यस्य सस्य लोपः। इति प्राप्ते—

६६१। अतो येयः ।७।२।८०॥
अतः परस्य सार्वधातुकावयवस्य यास् इत्यस्य इय् । गुणः ।

६६२। लोपो व्योर्वलि ।६।१।६६॥
वलि वकारयकारयोर्लोपः। भवेत्, भवेताम्,

---

करने के लिये प्रवृत्त करना । निमन्त्रण का अर्थ है आवश्यक श्राद्धभोजन आदि में दौहित्र (बेवते) आदि को बुलाना । इसमें आज्ञा का भाव नही होता किन्तु उसके अनुसार कार्य करना होता है । आमन्त्रण का अर्थ है प्रेरणा देकर यथेच्छ कार्य करने की अनुमति देना। अधीष्ट का अर्थ है किसी को आदरपूर्वक किसी कार्य में लगाना जैसे किसी अध्यापक से निवेदन करना कि आप इस बालक को पढ़ा दें । यह करना है या नही, इस प्रकार निश्चय करने के लिये प्रश्न करना संप्रश्न है, जैसे क्या मैं व्याकरण पढ़ूँ? प्रार्थना कहते हैं याचना को; जैसे आप मुझे यह पुस्तक दे दें । इन सभी में प्रवर्तना का भाव है अतः भट्टोजि दीक्षित का कथन है—प्रवर्तनायां लिङ् इत्येव सुवचम्
(सि० कौ० सूत्र १६६३)

६५६. यासुड् इति—लिङ् के परस्मैपद (प्रत्ययों) को यासुट् का आगम होता है, वह उदात्त एव ङित् होता है ।

[यासुट् में टकार की इत् संज्ञा होकर लोप हो जाता है, उकार उच्चारण के लिये है। टित् होने से यह तिप् आदि के आदि में होता है और इसे ङित् कहने से इसके परे होने पर गुण-वृद्धि आदि नही होते ।]

६६०. लिङ इति—सार्वधातुक लिङ (लकार) के अन्त में न होने वाले (अनन्त्य) सकार का लोप होता है। इस सूत्र से 'भव यास् त्' इस अवस्था में 'यास्' के सकार का लोप प्राप्त होता है । किन्तु—

६६१ लिङ इति—अदन्त अङ्ग से परे सार्वधातुक के अवयव 'यास्' को इय् होता है। इससे यास् के स्थान मे इय् हो जाता है ।

गुण इति—भव इय् 'त्' यहाँ अ + इ = ए, (आद्गुणः) गुण हो जाता है। भवेय् त् इस दशा में—

६६२. लोप इति—वल् परे होने पर वकार तथा यकार का लोप होता है। इससे य् लोप होकर—

६६३। झेर्जुस ।३।४।१०८॥

लिङो झेर्जुस् स्यात्। भवेयुः।

भवेः, भवेतम्, भवेत।

भवेयम् भवेव, भवेम।

६६४। लिङ् आशिषि ।३।४।११६॥

आशिषि लिङस्तिङ् आर्धधातुकसंज्ञः स्यात्।

६६५। किद् आशिषि ।३।४।१०४॥

---

भवेत—भू धातु के लिङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में भू + ति यहाँ इतश्च से इकार लोप होता है, शप् गुण अवादेश होकर 'भव त्' लिङ् के आदेश तिप् (त्) को यासुट् का आगम होकर लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य को बाधकर 'अतो येयः' से याम् को इय् हो जाता है। 'भव इय् त्' इस अवस्था में 'आद्गुणः' से गुण, 'लोपो व्योर्वलि' से यकार लोप होकर भवेत् रूप बनता है।

इसी प्रकार प्रथम पुरुष द्विवचन में 'भू तस्' → भू शप् 'यास् ताम्' → भव इय् ताम् → भवेताम्।

६६३. झेर्जुस् इति—लिङ् के झि को 'जुस्' होता है। (जुस् में ज् इत्संज्ञक है)।

भवेयुः—भू धातु लिङ् लकार प्रथम पुरुष बहुवचन में भू + झि', यहाँ झेर्जुस् से झि के स्थान में जुस् (उस्) होकर, शप्, गुण, अवादेश होकर 'भव उस्' यासुट् होकर 'भव यास् उस्' इस अवस्था में 'यास' अथवा या के स्थान में 'इय्' आदेश होकर गुण होकर अन्तिम सकार को रुत्व विसर्ग होते हैं।

भवेः—भू धातु के लिङ् लकार मध्यम पुरुष एकवचन में 'भू शप् यासुट् सिप् → भवेत् के समान कार्य होकर स् को रुत्व विसर्ग होते हैं। द्विवचन में भव इय् तम् — भवेतम्, बहुवचन में भव इय् त — भवेत।

भवेयम्—लिङ् लकार उत्तम पुरुष एकवचन में 'भू शप् यासुट् मिप्', मिप् को अम् (तस्थस्थमिपाम् ताम्तन्ताम) होकर भव इय् अम् — भवेयम्। द्विवचन में भव इय् वस् → भवेव, बहुवचन में भव इय् मस् → भवेम।

६६४. लिङिति—आशीर्लिङ् के स्थान में होने वाले तिङ् की आर्धधातुक संज्ञा होती है।

[यह सार्वधातुक संज्ञा का अपवाद है अतः आशिषि लिङ् में सार्वधातुक के साथ शप् आदि नहीं हुआ करते।]

६६५. किदिति—आशीर्लिङ् को होने वाला यासुट् कित् होता है।

आशिषि लिङो यासुट् कित् ।

'स्कोः संयोगाद्योः' इति सलोपः ।

६६६ । क्क्ङिति च ।१।१।५।।

गित्-कित्-ङित् निमित्ते इग्लक्षणे गुणवृद्धी न स्तः ।

भूयात्, भूयास्ताम्, भूयासुः ।

भूयाः, भूयास्तम्, भूयास्त ।

भूयासम्, भूयास्व, भूयास्म ।

---

स्कोरिति—'स्कोः संयोगाद्योरन्ते च' सूत्र से भू यास् त् इस अवस्था में सकार का लोप हो जाता है ।

६६६. क्क्ङिति चेति—गित्, किम् और ङित् प्रत्यय के निमित्त से होने वाले इग्लक्षण गुण और वृद्धि नहीं होते ।

टिप्पणी—(१) इस सूत्र में 'इको गुण वृद्धि १।१।३।। का सम्बन्ध होता है, उस सूत्र का अर्थ है—गुण, वृद्धि शब्दों से जहाँ गुण-वृद्धि का विधान किया जाता है वहाँ वे इक् के स्थान में होते हैं ।

'न धातुलोप आर्धधातुके १।१।४।। से न की अनुवृत्ति होती है । (२) सूत्र में ग्, क् और ङ् का समाहार द्वन्द्व है । क् से पूर्व गकार है जिसे चर्त्व होकर क् हो गया है ।

भूयात्—भू धातु से आशीर्लिङ् प्रथम पुरुष एकवचन में तिप् होकर 'इतश्च' से 'ति' के इकार का लोप होता है । यहाँ तिङ् के आर्धधातुक होने से शप् नहीं होता । यासुट् होकर भू यास् त् इस अवस्था में 'सुट् तिथोः से सुट् होता है जिसमें 'स्' शेष रहता है 'भू यास् स् त्' यहाँ सार्वधातुक न होने से सलोप तथा इय् आदेश नहीं होता । यासुट् के 'कित्' हो जाने से 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः से प्राप्त होने वाले गुण का 'क्क्ङिति च' से निषेध हो जाता है । 'स्कोः संयोगाद्योरन्ते च' से दोनों सकारों का लोप होकर 'भूयात, रूप होता है ।

इसी प्रकार द्विवचन में भू यास् ताम् (तस्) भूयास्ताम् और बहुवचन में भू यास् उस् (=झि) भूयासुः रूप होते हैं ।

भूयाः—भू धातु के आशिषि लिङ् मध्यम पुरुष एकवचन में 'भू यास् स् (सिप्)' स् लोप होकर अन्तिम स् को रुत्व विसर्ग हो जाते हैं । द्विवचन में भू यास् तम् (=थस्)→भूयास्तम्ः । 'बहुवचन में 'भूयास् त...(थ)→भूयास्त ।

भूयासम्—भू धातु आशिषि लिङ् उत्तम पुरुष एकवचन में 'भू यास् अम् (=मिप्)→भूयासम् । द्विवचन में 'भू यास् वस्' 'नित्यं ङितः' से वस् के सकार का लोप होकर भूयास्व । इसी प्रकार बहुवचन में भूयास्म ।

६६७। लुङ् ।३।२।११०॥

भूतार्थे धातोर्लुङ् स्यात्।

६६८। माङि लुङ् ।३।३।१७५॥

सर्वलकारापवादः।

६६९। स्मोत्तरे लङ् च ।३।३।१७६॥

स्मोत्तरे माङि लङ् स्यात् चात् लुङ्।

६७०। च्लि लुङि ।३।१।४३॥

शबाद्यपवादः।

६७१। च्लेः सिच् ।३।१।४४॥

इचावितौ।

६७२। गातिस्था घु पा भूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु ।२।४।७७॥

एभ्यः सिचो लुक् स्यात्। 'गा-पौ' इह इणादेशपिबती गृह्येते।

---

६५७ लुङ् इति—भूत अर्थ में धातु से लुङ् होता है (लुङ् सामान्यभूत में होता है)।

६६८. माङीति—माङ् (मा) के प्रयोग में धातु से लुङ् होता है। यह लुङ् सब लकारों का बाधक है। भाव यह है कि माङ (मा) के प्रयोग में सभी लकारों को बाधकर लुङ् हुआ करता है (टीका ग्रन्थों में इस कथन की विस्तृत व्याख्या की गई है)।

६६९. स्मोत्तर इति—माङ् से स्म (अव्यय) परे हो तो माङ् के प्रयोग में लङ् होता है और लुङ् भी (विशेष द्रष्टव्य टीका ग्रन्थ)।

६७०. च्लि इति—लुङ् परे होने पर धातु से च्लि प्रत्यय होता है।

शबादीति—च्लि शप् आदि का बाधक है। [आदि शब्द से श्यन् श आदि विकरणों का ग्रहण होता है]।

६७१ च्लेरिति—च्लि को सिच् हो जाता है। सिच् में इकार और चकार की इत्संज्ञा है [इन का लोप होकर 'स्' शेष रहता है]।

६७२. गातिस्थेति—गा (गाति), स्था, घु संज्ञक (दा, धा रूप), पा और भू धातुओं से परे 'सिच्' का लुक् होता है परस्मैपद प्रत्यय परे होने पर। इस सूत्र में (इह) 'गा' से इण् के स्थान में होने वाली 'गा' और 'पा' से पा पाने (पिब) का ग्रहण होता है।

६७३। भूसुवोस्तिङि ।७।३।८८॥

'भू, सू' एतयोः सार्वधातुके तिङि परे गुणो न।

अभूत्, अभूताम्, अभूवन्।

अभूः, अभूतम्, अभूत।

अभूवम्, अभूव, अभूम।

६७४। न माङ्योगे ।६।४।७४॥

अडाटौ न स्तः। मा भवान् भूत्। मा स्म भवत्। मा स्म भूत्।

---

६७३. भूसुवोरिति—भू तथा सू इन धातुओं को सार्वधातुक तिङ् परे होने पर गुण नही होता। [इस सूत्र में 'मिदेर्गुणः ७।३।८२' से 'गुण' शब्द की और नाभ्यस्तस्याचि पिति सार्वधातुके ७।३।८७ से 'सार्वधातुके' की अनुवृत्ति होती है। अ भू त् इस अवस्था में सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से जो गुण प्राप्त होता है, उसका इस सूत्र से निषेध हो जाता है]।

1) अभूत्—भू धातु से लुङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में 'भू + लुङ्' यहाँ 'लुङ्लङ्लृङ्क्ष्वडुदात्तः' से अट् होता है और लुङ् के स्थान में तिप्। 'भू + ति इस अवस्था में 'ति' के इकार का लोप होकर 'अ भूत्' यहाँ 'च्लि लुङि' 'च्लेः सिच्' हो जाता है। 'अभू स् त्' इस अवस्था में 'गातिस्था घुपाभूभ्यः' सूत्र से सिच् के सकार का लोप होकर 'सार्वधातुक०' इत्यादि सूत्र से प्राप्त गुण का 'न भूसुवोस्तिङि' से निषेध हो जाता है तथा अभूत् रूप बनता है।

2. प्रथमपुरुष के द्विवचन में अभूस् ताम् → सिच् लोप अभूताम्। बहुवचन में अ भू अन्ति (झि) यहाँ च्लि, सिच्, सिच् लुक् तथा इकार लोप (इतश्च) और तकार का संयोगान्त लोप हो जाता है। 'अ भू अन्' यहाँ 'भुवो वुग् लुङ्लिटो.' से वुक् का आगम होकर 'अभूवन्' रूप होता है।

अभूः—लुङ् मध्यमपुरुष एकवचन में 'अ भू सिप्' अभूत् के समान कार्य होकर 'अ भू स्' इस अवस्था में सकार को रुत्व विसर्ग होते हैं। मध्यमपुरुष द्विवचन में 'अ भू ताम् (थस्) = अभूताम्। और बहुवचन में 'अ भू त (थ)' = अभूत। (6)

(7) अभूवम्—लुङ् उत्तमपुरुष एकवचन में 'अ भू मिप्' मि के स्थान में अम् होकर च्लि, सिच्, सिच्-लुक् हो जाने पर 'अ भू अम्' यहाँ 'भूवो वुग् लुङ्लिटोः' से 'वुक्' का आगम होकर 'अभूवम्' रूप होता है। द्विवचन में 'अ भू वस्' = अभूव (8) पहिले के समान कार्य होकर स् का लोप (नित्यं ङितः) होता है। इसी प्रकार बहुवचन में अभूम। (9)

६७४. न माङ्योग इति—माङ् (मा) के योग में अट् और आट् नहीं होते। मा भवान् भूत्—यहाँ 'माङि लुङ् से लुङ् लकार होता है। किन्तु लुङ् के

**६७५। लिङ्‌निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ ।३।३।१३९॥**

हेतुहेतुमद्भावादि लिङ्‌निमित्तम्, तत्र भविष्यत्यर्थे लृङ् स्यात्, क्रियाया अनिष्पत्तौ गम्यमानायाम् ।

(सुवृष्टिश्चेद् अभविष्यत्, तदा सुभिक्षम् अभविष्यत् इत्यादि) ।

अभविष्यत्, अभविष्यताम्, अभविष्यन् ।

अभविष्य:, अभविष्यतम्, अभविष्यत ।

अभविष्यम्, अभविष्याव, अभविष्याम ।

गद व्यक्तायां वाचि ॥२॥ गदति ।

---

रूपों में अट् का आगम नहीं होता, अतः 'मा भूत्' यह रूप होता है। इसी प्रकार 'मा स्म भवत्' इत्यादि में लङ् लकार में अट् नहीं होता।

६७५. **लिङ्‌निमित्त इति**—लिङ् का निमित्त (=हेतुहेतुमद् भाव आदि) होने पर भविष्यत् अर्थ में धातु से लृङ् लकार होता है, यदि क्रिया की असिद्धि (अनिष्पत्ति) प्रतीत होती हो। जैसे—

**सुवृष्टिश्चेद् इति**—यदि (भविष्य में) अच्छी वर्षा हो जाती तो सुकाल (सुभिक्ष) हो जाता। यहाँ यदि केवल 'हेतुहेतुमद्भाव' प्रकट करना होता तो इस प्रकार का प्रयोग किया जाता 'सुवृष्टिश्चेद् भवेत्, तदा सुभिक्षं भवेत्'। इसमें 'सुवृष्टि' हेतु है और 'सुभिक्ष' उससे होने वाला कार्य (=हेतुमत्) है। अतः यहाँ हेतुहेतुमद्भाव है और 'हेतुहेतुमतोर्लिङ्' ३।३।१५६। से लिङ् लकार होता है। किन्तु जब ज्योतिष विद्या या ऋतुविज्ञान आदि के द्वारा पहिले से ही यह ज्ञात हो गया है कि भविष्य में अच्छी वर्षा (सुवृष्टि) नहीं होगी, तब क्रिया की असिद्धि (क्रियातिपत्ति) होगी तथा लिङ् का निमित्त (=हेतुहेतुमद्भाव) होने पर लृङ् लकार हो जाता है। लृङ् लकार का रूप है -अभविष्यत्।

**अभविष्यत्**—भू धातु के लृङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में अट् होता है तथा लृङ् के स्थान में तिप् होकर उसके इकार का इतश्च से लोप हो जाता है। अन्य कार्य 'भविष्यति' के समान होते हैं अ भू इ स्य त् गुण, अवादेश, षत्व → अभविष्यत्। द्विवचन में अट् तस् को ताम् होकर 'अ भू ताम्' स्य, इट् गुण, अवादेश, षत्व होकर **अभविष्यताम्**। बहुवचन में अट्, झि को अन्ति, इकारलोप संयोगान्त लोप 'अभू अन्' स्य, इट्, गुण, अवादेश, षत्व होकर **अभविष्यन्**।

**अभविष्य:**—लृङ् मध्यम पुरुष एकवचन में अट् सिप् इकार लोप, अ भू स्' यहाँ स्य, इट्, गुण अवादेश, षत्व तथा अन्तिम सकार को रुत्व और विसर्ग होकर अभविष्य:। द्विवचन में अ भू इ स्य थस् (=तम्)=अभविष्यतम्। बहुवचन में अ भू इ स्य थ (=त)=अभविष्यत।

६७६। नेर्गद-नद-पत-पद-घु-मा-स्यति-हन्ति-याति-वाति-द्राति-प्साति-वपति-वहति-शाम्यति-चिनोति-देग्धिषु च ।८।४।१७॥

उपसर्गस्थात् निमित्तात् परस्य नेर्णो गदादिषु परेषु। प्रणिगदति।

६७७। कुहोश्चुः ।७।४।६२॥

अभ्यासकवर्गहकारयोश्चवर्गादेशः ।

६७८। अत उपधायाः ।७।२।११६॥

उपधाया अतो वृद्धिः स्यात् ञिति णिति च प्रत्यये परे।

जगाद, जगदतुः, जगदुः।

जगदिथ, जगदथुः, जगद।

---

**अभविष्यम्** – लृङ् उत्तम पुरुष एकवचन में अ भू मिप् (=अम्)→अ भू इ स्य अम् इस अवस्था में पूर्ववत् अन्य कार्य होकर 'स्य+अम्' यहाँ 'अतो गुणे' से पररूप होता है। द्विवचन अभविष्याव तथा बहुवचन अभविष्याम में वस्, मस् के सकार का 'नित्यं ङितः' से लोप होता है तथा स्य के अकार को 'अतो दीर्घो यञि' से दीर्घ होता है। शेष प्रक्रिया पहिले रूपों के समान है।

**गदति**—गद धातु स्पष्टवाणी अर्थात् मनुष्यों की बोली के अर्थ में है। गद् धातु से लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में तिप् शप् होकर गद्+अ+ति→गदति। शेष रूप भी इसी प्रकार होंगे।

६७६. **नेर्गद-इति**—उपसर्ग में स्थित निमित्त (र् ष) से परे 'नि' (उपसर्ग) के नकार को णकार होता है गद् आदि धातु परे होने पर। जैसे—

**प्राणिगदति**—प्र+नि+गदति, यहाँ प्र उपसर्ग में रेफ (र) है जो णत्व का निमित्त है उससे परे जो 'नि' उपसर्ग है उसके नकार को णकार हो जाता है।

६७७. **कुहोरिति**—अभ्यास के क वर्ग और हकार को च वर्ग हो जाता है। [यहाँ 'अत्र लोपोऽभ्यासस्य ७।४।५८' से 'अभ्यासस्य' की अनुवृत्ति होती है। क वर्ग के प्रथम वर्ण को च वर्ग का प्रथम, द्वितीय को द्वितीय इत्यादि क्रम से होते हैं तथा हकार को झकार होता है।]

६७८. **अत इति**—उपधा के अत् (अकार) को वृद्धि होती है ञित् तथा णित् प्रत्यय परे होने पर।

**जगाद**—गद् धातु के लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में गद्+तिप्→तिप् के स्थान में णल्। णल् में णकार और लकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है। गद्+अ इस अवस्था में 'लिटि धातोरनभ्यासस्य' से द्वित्व, पूर्वोऽभ्यासः, हलादि शेषः होकर ग+गद्+अ इस अवस्था में कुहोश्चुः से अभ्यास के गकार को जकार (कवर्ग के तृतीय वर्ण को चवर्ग का तृतीय) होता है तथा णित् प्रत्यय (णल्) परे होने से गद् की उपधा के अकार को वृद्धि (आकार) 'जगाद' रूप होता है।

६७९। णल उत्तमो वा ।७।१।९१॥

उत्तमो णल् वा णित् स्यात् ।

जगाद-जगद । जगदिव । जगदिम ।

गदिता । गदिष्यति । गदतु । अगदत् । गदेत् । गद्यात् ।

६८०। अतो हलादेर्लघो ।७।२।७॥

हलादेर्लघोरकारस्य वृद्धिर्वा इडादौ परस्मैपदे सिचि ।

अगादीत्-अगदीत् । अगदिष्यत् ।

इसी प्रकार प्रथम पुरुष द्विवचन में जगद्+अतुस्=जगदतु । बहुवचन मे जगद्+उस=जगदु । मध्यम पुरुष के एकवचन मे 'आर्धधातुकस्येड्वलादे' से इट् का आगम होकर जगद्+इ थ=जगदिथ । म० पु० द्विवचन मे जगद्+अथुस्=जगदथु और बहुवचन मे जगद्+अ=जगद । थ का आदेश 'अ' णित् नही है अत इसके परे होने पर उपधा को वृद्धि नही होती ।

६७९ णल् इति—उत्तम पुरुष का णल् विकल्प से णित् होता है। [गोतो णित् ७।१।९०। से णित् की अनुवृत्ति होती है, जब यह णित् होता है तो वृद्धि हो जाती है, पक्ष में वृद्धि नही होती] जैसे—

जगाद-जगद—गद् धातु के लिट् उत्तम पुरुष एकवचन मे पूर्ववत् द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर जगद्+अ (णल्) इस अवस्था मे जब प्रत्यय को णित् माना जाता है तब 'अत उपधायाः' से अकार को वृद्धि 'आ' होती है अन्यथा वृद्धि नही होती । उत्तम पुरुष द्विवचन मे जगद्+इ (इट्) व=जगदिव और बहुवचन मे जगद्+इ+म=जगदिम ।

शेष लकारों के रूप पहिले के समान है जैसे लुट् मे गद्+इ (इट्)+तास् डा=गदिता आदि । लृट् मे गद्+इ+स्य ति=गदिष्यति आदि । लोट् मे गद्+अ (शप्) तु=गदतु आदि । लङ् मे अ (अट्) गद्+अ (शप्) त्=अगदत् आदि । विधि-लिङ् मे गद्+अ (शप्)+इय् (यासुट्) त्=गदेत् आदि । आशिषि लिङ् मे गद्+यास्+त्=गद्यात् आदि ।

६८०. अत इति— हलादि (अङ्ग) के लघु अकार को विकल्प से वृद्धि होती है इडादि परस्मैपदपरक सिच् परे होने पर। [यहाँ 'ऊर्णोतेर्विभाषा' ७।२।६। से विभाषा (=वा) की अनुवृत्ति होती है] ।

अगादीत्-अगदीत्—गद् धातु से लुङ् प्रथम पुरुष एकवचन मे अट् तिप् इकार लोप होकर 'अ गद् त्' यहाँ च्लि, च्लि को सिच्, सिच् को 'आर्धधातुकस्येड्वलादे' से इट् होकर 'अ गद् इ स् त्' इस अवस्था मे 'अस्तिसिचोऽपृक्ते ७।३।९६। से सिच् से परे वाले अपृक्त (त्) को 'ईट्' का आगम होता है और अ गद् इ स् ई त् इस दशा मे

**व्रज गतौ ॥३॥**

व्रजति । वव्राज । व्रजिता । व्रजिष्यति । व्रजतु ।

अव्रजत् । व्रजेत् । व्रज्यात् ।

६८१ । **वदव्रजहलन्तस्याचः ॥७।२।३॥**

एषामचो वृद्धि. सिचि परस्मैपदेषु ।

अव्राजीत् । अव्रजिष्यत् ।

---

इडादि परस्मैपद सिच् परे होने पर 'अतो हलादेर्लघोः' से गद् के अकार को विकल्प से वृद्धि (आ) होकर अ गाद् इ स् ई त्→'इट ईटि' से सिच् का लोप होकर अगादीत् । पक्ष में (वृद्धि न होने पर) अगदीत् ।

**अगदिष्यत्**—गद् धातु लृङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में अ गद् इ स्य त्= अगदिष्यत् । इसी प्रकार अन्य रूप भी होंगे ।

**व्रज इति**—व्रज् धातु गमन (जाना) अर्थ में है । इसके रूप हैं—

**व्रजति**—व्रज् धातु से लट् प्रथम पुरुष एकवचन में व्रज्+अ (शप्)+ति→ व्रजति । लिट् प्र० पु० एक० में व्रज्+णल्→व व्रज् अ 'अत उपधायाः' से वृद्धि होकर, वव्राज । लुट् प्र० पु० एक० में व्रज् इ (इट्) ता (तास्+डा)→व्रजिता । लृट् प्र० पु० एक० में व्रज् इ (इट्) स्य ति=व्रजिष्यति । लोट् प्र० पु० एक० में व्रज् अ (शप्) तु =व्रजतु । लङ् प्र० पु० एक० में अ (अट्) व्रज् अ (शप्) त्=अव्रजत् । विधि लिङ् प्र० पु० एक० में व्रज् अ (शप्) इय् (यासुट्) त्=व्रजेत् । आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० में व्रज् या (यासुट्) त्=व्रज्यात् ।

६८१. **वदव्रजेति**—वद, व्रज और हलन्त धातुओं के अच् को वृद्धि होती है परस्मैपदपरक सिच् परे होने पर ।

**टिप्पणी**—यहाँ 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' ७।२।१। की अनुवृत्ति होती है । यद्यपि हलन्त होने से 'वद व्रज' को भी वृद्धि हो सकती है तथापि 'अतो हलादेर्लघोः' ७।२।७। इस विकल्प के वाध के लिये इनका ग्रहण किया गया है ।

**अव्राजीत्**—व्रज् धातु से लुङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में अट्, तिप्—इकार लोप होकर 'अ व्रज् त्' इस अवस्था में च्लि-सिच्, इट् (आर्धधातुकस्येड्वलादेः) और ईट् (अस्तिसिचोऽपृक्ते) होकर 'अ व्रज् इ स् ई त्'→'इट इटि' से सिच् का लोप होता है और 'वद व्रज०' आदि सूत्र से व्रज् के अकार को वृद्धि 'आ' होकर 'अव्राजीत्' रूप बनता है । इसी प्रकार अन्य रूप भी होंगे ।

**अव्रजिष्यत्**—लृङ् प्र० पु० एकवचन में अ व्रज् इ स्य त् ।

गुपू रक्षणे ॥४॥

६८२। गुपू धूप-विच्छि पणि पनिभ्य आय. ।३।१।२८॥

एभ्यः 'आय' प्रत्यय. स्यात् स्वार्थे ।

६८३। सनाद्यन्ता धातवः ।३।१।३२॥

सनादय कमेर्णिङन्ता प्रत्यया अन्ते येषा ते धातुसञ्ज्ञका. ।

धातुत्वाल्लडादय । गोपायति ।

६८४। आयादय आर्धधातुके वा ।३।१।३१॥

आर्धधातुकविवक्षायामायादयो वा स्यु ।

(वा) कास्यनेकाज्च 'आम्' ववतव्य. ।

---

गुपू—गुप् धातु रक्षा करना अर्थ मे है । यहाँ अन्त के ऊकार की इत्सज्ञा होकर लोप हो जाता है । अत यह ऊदित् है ।

६८२. गुपू इति—इन (गुपू, धूप्, विच्छ, पण्, पन्) धातुओ से 'आय' प्रत्यय होता है, स्वार्थ मे (अर्थात् आय प्रत्यय के लगने से इन धातुओ के अर्थ मे परिवर्तन नही होता केवल रूप मे ही होता है) ।

६८३ सनाद्यन्तेति—सन् आदि कमेर्णिङ् पर्यन्त प्रत्यय जिनके अन्त मे होते है उनकी धातु सज्ञा होती है ।

टिप्पणी—गुप्तिज्किद्भ्य सन् ३।१।५। सूत्र से सन् प्रत्यय का विधान किया गया है । यहाँ से आगे कहे गये प्रत्यय सनादि (सन् है आदि मे जिनके) हैं । इसी प्रकरण मे 'कमेर्णिङ्' ३।१।३०। सूत्र से 'णिङ्' प्रत्यय का विधान किया गया है । इस सूत्र तक के सभी प्रत्यय सनादि प्रत्यय हैं । ये जिनके अन्त मे हों उनकी (प्रत्ययसहित) धातु सज्ञा होती है ।

धातुत्वादिति—धातु सज्ञा होने से 'लट्' लकार आदि हो जाते है ।

गोपायति—गुप् धातु से स्वार्थ मे आय प्रत्यय होकर 'गुप् आय' (आय प्रत्यय अदन्त है) इस अवस्था मे आय प्रत्यय के आर्धधातुक होने से गुप् के उकार को 'पुगन्त-लघूपधस्य च' से गुण (ओ) होता है । गोपाय की 'सनाद्यन्ता धातव ' से धातु सज्ञा हो जाने से लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे तिप् शप् होकर 'गोपाय अ ति' इस दशा मे यकार से परवर्ती अकार का आगे वाले अकार से मिलकर 'अतो गुणे' से पररूप हो जाता है और 'गोपायति' रूप होता है ।

६८४. आयादय इति—आर्धधातुक (प्रत्यय) की विवक्षा मे धातु से आय आदि प्रत्यय विकल्प से होते हैं ।

कास्यनेकाच इति—कास् धातु और अनेकाच् धातुओ से आम् प्रत्यय होता है, यह कहना चाहिये ।

आस्कासोराम्विधानात् मस्य नेत्वम् ।

६८५ । अतो लोपः ।६।४।४८॥

आर्धधातुकोपदेशे यददन्तं तस्यातो लोप आर्धधातुके ।

६८६ । आमः ।२।४।८१॥

आमः परस्य लुक् ।

६८७ । कृञ् चानुप्रयुज्यते लिटि ।३।१।४०॥

आमन्तात् लिट्पराः कृभ्वस्तयोऽनुप्रयुज्यन्ते । तेषां द्वित्वादि ।

६८८ । उरत् ।७।४।६६॥

अभ्यास ऋवर्णस्यात् स्यात् । वृद्धिः । गोपायाञ्चकार ।

---

भाव यह है : पाणिनि का सूत्र है—'कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि ३।१।३५। इस सूत्र के द्वारा लिट् में आम् प्रत्यय का विधान किया गया है वार्तिककार का कहना है कि सूत्र के 'प्रत्यय' शब्द के स्थान में 'अनेकाच्' शब्द रखना चाहिये ।

आस्कासोरिति—आस् और कास धातु को आम् प्रत्यय का विधान करने से 'आम्' के मकार (म्) की इत्संज्ञा नहीं होती ।

[यदि 'आम्' में म् की इत्संज्ञा होती तो यह 'मित्' होता और आस्, कास् धातु में 'आ' के परे आता (मिदचोऽन्त्यात्परः) तब सवर्णदीर्घ करने पर 'आस्' 'कास्' ज्यों के त्यों रहते 'आम्' का विधान ही व्यर्थ होता । इससे ज्ञात होता है कि आम् के म् की इत्संज्ञा नहीं होती है] ।

६८५. अतो लोप इति—आर्धधातुक के उपदेश के समय जो अदन्त (अकारान्त अङ्ग) है, उसके अकार का लोप होता है, आर्धधातुक परे होने पर ।

[गोपाय + आम्, यहाँ यकार से परे वाले अकार का लोप हो जाता है] ।

६८६. आम इति—आम् से पर वाले (लिट्) का लुक् (लोप) हो जाना है ।

कृञिति—आमन्त (जिसके अन्त में आम् हो) से लिट् परक (जिनके परे लिट् हो ऐसी) कृ, भू तथा अस् का अनुप्रयोग होता है । उन (अनुप्रयुक्त) कृ आदि को 'द्वित्व' आदि होते हैं ।

टिप्पणी—सूत्र में कृञ् प्रत्याहार है जिससे कृ, भू, अस्, तीन धातुओं का ग्रहण होता है ।

६८८. उरद् इति—अभ्यास के ऋवर्ण (ऋकार) को अत् (अकार) हो जाता है ।

वृद्धिरिति—गोपायाम् कृ कृ अ (णल्) इस अवस्था में पहिले कृ के ऋकार को अत् होता है, रपर होकर कृ को कर् हो जाता है 'पूर्वोभ्यासः' हलादिशेषः से 'क' शेष रहता है जिसे कुहोश्चुः से च हो जाता है। दूसरे 'कृ' को वृद्धि (अचोञ्णिति ७।२।११५) होकर 'कार्' रूप हो जाता है । इस प्रकार

द्वित्वात् परत्वाद् यणि प्राप्ते—

**६८६। द्विर्वचनेऽचि।१।१।५९॥**

द्वित्वनिमित्तेऽपि अच आदेशो न द्वित्वे कर्तव्ये। गोपायाञ्चक्रतु । गोपायाञ्चक्रुः ।

---

गोपायाञ्चकार—लिट् (आर्धधातुक) की विवक्षा मे 'गुप्' धातु से आय प्रत्यय होकर पूर्ववत् 'गोपाय' धातु हो जाती है। इससे लिट् लकार होने पर 'गोपाय लिट्' अनेकाच् धातु होने से 'आम्' प्रत्यय होता है 'गोपाय आम् लिट्' 'आम्' की 'आर्धधातुक शेष' से आर्धधातुक संज्ञा है अतः इसके परे होने पर यकार से परवर्ती अकार का लोप (अतो लोप) हो जाता है और 'आम' सूत्र से लिट् का लुक् (लोप) होकर गोपाय्+आम्- गोपायाम् यह अवस्था हो जाती है। 'कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि' से लिट् परक कृ का अनुप्रयोग तथा कृ को द्वित्व, होकर गोपायाम् कृ कृ अ (णल्) इस दशा मे 'उरत्' से अभ्यास के ऋकार को 'उरण्रपरः' के सहकार से रपर अकार (अर्) होकर 'हलादि शेष' मे 'क' शेष रहता है। उत्तर खण्ड के कृ के ऋकार को वृद्धि (आर्) होकर अभ्यास के ककार को 'कुहोश्चु' मे चकार होता है और 'गोपायाम् चकार' इस अवस्था मे मकार को 'नश्चापदान्तस्य झलि' से अनुस्वार, उस अनुस्वार को 'अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः' से परसवर्ण (ञ्) होकर 'गोपायाञ्चकार' रूप होता है।

द्वित्वाद् इति—द्वित्व की अपेक्षा पर होने से यण् प्राप्त होने पर। लिट् प्रथम पुरुष द्विवचन (तथा बहुवचन) मे 'गोपायाम् कृ अतुस्' इस अवस्था मे 'लिटि धातोरनभ्यासस्य ६।१।८।' से द्वित्व प्राप्त होता है और 'इको यणचि ६।१।७४।' से यण् प्राप्त होता है। यण् विधायक सूत्र पर है, अतः 'विप्रतिषेधे परं कार्यम्' से यण् होना चाहिये यह प्राप्त होता है। इस पर—

६८६. द्विर्वचनेऽचीति—द्वित्व का निमित्त जो अच् उसके परे होने पर अच् को आदेश नहीं होता यदि द्वित्व करना हो। इसलिये यहाँ द्वित्व से पहिले यण् नहीं होता।

गोपायाञ्चक्रतु—सनाद्यन्त धातु गोपाय से लिट् प्रथम पुरुष द्विवचन में 'गोपाय् आम् कृ अतुस्' इस अवस्था मे 'असंयोगाल्लिट् कित्' से लिट के कित् हो जाने के कारण गुण नहीं होता। तब द्वित्व तथा यण् दोनो प्राप्त होते हैं। 'द्विर्वचनेऽचि' से यण् पहिले नहीं होता, द्वित्व होकर 'गोपाय् आम् कृ कृ अतुस्' अभ्यास मे उरत्, रपर, हलादि शेष, ककार को चकार होकर उत्तरखण्ड मे कृ को यण् होता है 'गोपायाम् चक्रतुस्'→यहाँ सकार को रुत्व विसर्ग होकर पूर्ववत् 'गोपायाञ्चक्रतु'। इसी प्रकार बहुवचन में 'गोपायाञ्चक्रुः'।

**६९०। एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ।७।२।७०॥**

उपदेशे यो धातुरेकाज् अनुदात्तश्च तत आर्धधातुकस्येण् न।
ऊद्-ऋदन्तैर्यौति-रु-क्ष्णु-शीङ्-स्नु-नु-क्षु-श्वि-डीङ्-श्रिभिः।
वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः॥
अनुदात्ता हलन्तेषु धातवस्त्र्यधिकं शतम्।
गोपायाञ्चकर्थ, गोपायाञ्चक्रथुः, गोपायाञ्चक्र।
गोपायाञ्चकार–गोपायाञ्चकर, गोपायाञ्चकृव, गोपायाञ्चकृम।
गोपायाम्बभूव। गोपायामास (इत्यादि)।
जुगोप, जुगुपतुः, जुगुपुः।

---

६९०. एकाच इति—उपदेश मे जो धातु एकाच और अनुदात है उससे परे आर्धधातुक को इट् नही होता।

कौन धातु उपदेश में एकाच् तथा अनुदात्त है? यह निम्न पंक्तियों में संग्रह किया गया है—

**ऊदिति**—ऊकारान्त, ऋकारान्त तथा यु, रु, क्ष्णु, शी, स्नु, नु, क्षु, श्वि, डीङ्, श्रि, वृङ्, वृञ् (१८) धातुओं को छोड़कर अन्य अजन्त धातुएँ अनुदात्त (=निहताः) कही गई हैं।

**अनुदात्ता इति**—हलन्त धातुओं में १०३ धातुएँ अनुदात्त हैं।

[शक्लृ से लेकर वह् तक १०३ धातुएँ लघुकौमुदी में गिनाई गई है]।

कृ धातु भी एकाच् तथा अनुदात्त है, अतः इससे परे 'थल्' को इट् नहीं होता; जैसे—

**गोपायाञ्चकर्थ**—गोपाय धातु के मध्यम पुरुष एकवचन में पूर्ववत् गोपायाम् च कृ थ' इस अवस्था में 'आर्धधातुकस्येड् वलादेः' से जो इट् प्राप्त होता है उसका 'एकाच उपदेशेऽनुदात्तात्' से निषेध होता है और 'गोपायाञ्चकर्थ' रूप होता है। द्विवचन में गोपायाम् च कृ अथुस् = **गोपायाञ्चक्रथुः**। बहुवचन में गोपायाम् च कृ अ=यण् होकर **गोपायाञ्चक्र**।

**गोपायाञ्चकार–गोपायाञ्चकर**—गोपाय धातु के उत्तम पुरुष एकवचन में 'गोपायाम् च कृ अ (णल्) 'णलुत्तमो वा' के अनुसार णल् विकल्प से णित् होता है तब ऋ को वृद्धि होकर गोपायाञ्चकार, पक्ष में गोपायाञ्चकर। द्विवचन में 'गोपायाम् च कृ व' बहुवचन में गोपायाम् च कृ म।

**गोपायाम्बभूव**—गोपाय धातु से प्र० पु० एक० में भू का अनुप्रयोग होने पर गोपायाम्बभूव और अस् का अनुप्रयोग होने पर गोपायाम् अ अस् अ (णल्) वृद्धि, सवर्ण-दीर्घ होकर **गोपायामास**।

**जुगोप**—गुप् धातु से लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में 'गुप् लिट्'। लिट् आर्धधातुक है, अतः 'आयादय आर्धधातुके वा' से आय प्रत्यय विकल्प से होता है।

६६१। स्वरति-सूति-सूयति धूञूदितो वा ।७।२।४४॥

स्वरत्यादेरूदितश्च परस्य वलादेरार्धधातुकस्येड् वा।

जुगोपिथ, जुगोप्थ।

गोपायिता, गोपिता, गोप्ता। गोपायिष्यति, गोपिष्यति, गोप्स्यति। गोपायतु। अगोपायत्। गोपायेत्। गोपाय्यात्, गुप्यात्। अगोपायीत्।

---

आय के अभाव मे गुप् अ (णल्) इस दशा मे द्वित्व अभ्यासकार्य 'पुगन्तलघूपधस्य च' से उकार को गुण (ओकार) होकर जुगोप। द्विवचन मे जुगुप् अतुस्=जुगुपतु। बहुवचन मे जुगुप् उस्= जुगुपु। (यहाँ लिट् के कित् होने से गुण नही होता)।

६६१. स्वरतीति—स्वृ, षूङ, धूञ तथा ऊदित् (ऊत् अर्थात् दीर्घ ऊकार है इत्सञ्ज्ञक जिनका) धातुओ मे परे वलादि आर्धधातुक को इट् विकल्प से होता है।

जुगोपिथ जुगोप्थ—गुप् धातु से लिट् मध्यम पुरुष एकवचन म आय के अभाव मे 'जुगुप् थ' इस अवस्था म 'स्वरति०' इत्यादि सूत्र से विकल्प से इट् होता है, क्योकि 'गुपू' धातु ऊदित् है। इट् पक्ष मे गुण होकर जुगोपिथ, इट् न होने पर गुण होकर जुगोप्थ।

गोपायिता-गोपिता गोप्ता—गुप् धातु से लुट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे आय होने पर 'गोपाय इट् तास्' डा→गोपाय इ ता='अतोलोप' मे अकार लोप होकर गोपायिता। आय न होने पर इट् पक्ष मे गुप् इ ता, लघूपध गुण गोपिता। इट् न होने पर गोप्ता रूप होता है।

गोपायिष्यति-गोपिष्यति-गोप्स्यति—गुप् धातु से लृट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे आय होने पर इट् होकर गोपायिष्यति, आय के अभाव मे इट् होकर गोपिष्यति और इट् न होने पर गोप्स्यति।

गोपायतु—गुप धातु से लोट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे गुप् आय शप् तु—गोपायति के समान। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् सार्वधातुक लकारो म आय नित्य ही होता है, अत आय वाला रूप ही हुआ करता है, अन्य नही। फलत लङ् मे अगोपायत्, विधिलिङ् मे गोपायेत्।

गोपाय्यात् गुप्यात्—'गुप्' आशिषि लिङ् प्रथम पुरुष एकवचन मे विकल्प से आय होकर 'गुप् आय यास् (यासुट्) त्'→आय के अकार का लोप (अतो लोप) होने पर गोपाय्यात्। पक्ष मे 'गुप् यास् त्' यासुट् के किदाशिषि से कित् होने से गुण नही होता स् का लोप होकर गुप्यात्।

अगोपायीत्—गुप् धातु के लुङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे आय होने पर 'अ गोपाय इट् सिच् ईट् त्' इस स्थिति मे अकार-लोप तथा सिच्-लोप होकर अगोपायीत्। आय न होने पर—

६६२। नेटि ।७।२।४॥

इडादौ सिचि हलन्तस्य वृद्धिर्न। अगोपीत्। अगौप्सीत्।

६६३। झलो झलि ।८।१।२६॥

झलः परस्य सस्य लोपो झलि।

—अगौप्ताम् अगौप्सुः।

अगौप्सीः, अगौप्तम्, अगौप्त।

अगौप्सम्, अगौप्स्व, अगौप्स्म।

अगोपायिष्यत्—अगोपिष्यत्—अगोप्स्यत्।

पा पाने ॥५॥

---

६६२. नेटि—इडादि (इट् है आदि में जिसके) सिच् परे होने पर हलन्त (धातु के अच्) को वृद्धि नहीं होती। [इस सूत्र से 'वदव्रजहलन्तस्याचः' से प्राप्त वृद्धि का निषेध होता है]।

अगोपीत्–अगौप्सीत्—लुङ् में आय न होने पर 'अ गुप् स् त्' ऊदित होने से इट् विकल्प से होता है। इट् पक्ष में 'नेटि' से हलन्तलक्षणा वृद्धि का निषेध हो जाने पर पुगन्तलघूपधस्य च से गुण होता है। अस्तिसिचोऽपृक्ते' से ईट् होकर 'इट् ईटि' से सिच् लोप होकर 'अगोपीत्' रूप बनता है। इट् के अभाव में 'अ गुप् स् ईट् त्' 'वदव्रजहलन्तस्याचः' से वृद्धि (उकार को औकार) होकर अगौप्सीत् रूप होता है।

६६३. झल इति—झल से परे स् का लोप होता है झल् परे होने पर।

अगौप्ताम्—गुप् धातु के लुङ् प्रथम पुरुप द्विवचन में 'आय' के अभाव में इट् न होने पर 'अ गुप् स् (सिच्) ताम्' वृद्धि होकर झलो झलि से सकार का लोप होने पर अगौप्ताम्। इसी प्रकार वहुवचन में अ गौप् स् झि सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च ३।४।१०९। से 'झि' को जुस् (उस्) होकर 'अगौप्सुः' रूप होता है।

अगौप्सीः—लुङ् मध्यम पुरुप एकवचन में 'अ गौप् स् ई (ईट्) स्=अगौप्सीः। द्विवचन में 'अ गौप् स् तम्' सिच् लोप अगौप्तम्। वहुवचन में 'अ गौप् स् त'= अगौप्त।

अगौप्सम्—गुप् लुङ् उत्तम पुरुप एकवचन में आय तथा इट् के अभाव में मि=अम् होकर वृद्धि होकर 'अ गौप् स् अम्'=अगौप्सम्। द्विवचन में 'अ गौप् स् व'=अगौप्स्व। वहुवचन में 'अ गौप् स् म'= अगौप्स्म।

अगोपायिष्यत्–अगोपिष्यत्–अगोप्स्यत्—गुप् लृङ् प्रथम पुरुप एकवचन में 'स्य' (आर्धधातुक) होता है अतः 'आय' प्रत्यय विकल्प से होकर अ गोपाय इट् स्यत्। आय के अभाव में इट् होने पर लघूपध गुण होकर अगोपिष्यत्। आय तथा इट् के अभाव में गुण होकर अगोप् स्यत्= अगोप्स्यत्।

पा—धातु पीना (पान) अर्थ में है।

६६४। पा घ्रा-ध्मा स्था-म्ना दाण दृश्यर्ति-सर्ति--शद--सदां पिब--जिघ्र--धम तिष्ठ-मन यच्छ-पश्य-ऋच्छ-धौ शीय सीदा ।७।३।७८॥

पादीनां पिबादयः स्युः, इत्संज्ञकशकारादौ प्रत्यये परे।

पिबादेशो अदन्तः, तेन न गुणः। पिबति।

६६५। आत औ णलः ।७।१।३४॥

आदन्ताद् धातोर्णल औकारादेशः स्यात्। पपौ।

६६६। आतो लोप इटि च। ६।४।६४॥

अजाद्योरार्धधातुकयोः क्ङिदिटोः परयोरातो लोपः।

पपतुः। पपुः। पपिथ पपाथ पपथुः, पप। पपौ पपिव, पपिम। पाता। पास्यति। पिबतु। अपिबत। पिबेत्।

---

६६४ पाघ्रेति—पा आदि धातुओं के स्थान पर 'पिब' आदि हो जाते है, इत्संज्ञक शकारादि (श है आदि मे जिसके) प्रत्यय परे होने पर।

पिबादेश इति— पिब आदेश अकारान्त (अद् अन्ते यस्य) है। इसलिये गुण नही होता।

[पिब + अ (शप्) ति' यहां बकार से परे भी अकार (ब् + अ = ब) है अतः उपधा मे इकार नही मिलता और लघूपध गुण नही होता]।

पिबति—पा (पाने) धातु से लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे 'पा तिप्' शप् होने पर पाघ्राध्मा॰ इत्यादि सूत्र से पा को 'पिब' आदेश होकर 'पिब अ ति' पिब के अकारान्त होने से गुण नही होता तथा बकार से परे वाले अकार को शप् के अकार के साथ 'अतो गुणे' से पररूप होकर 'पिबति' रूप होता है।

६६५ आत इति—अकारान्त धातु से परे णल् के स्थान मे 'औ' आदेश हो जाता है।

पपौ—पा (पाने) धातु से लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन मे 'पा + णल्' यहाँ 'आत औ णल' से णल् को 'औ' होकर द्वित्व, अभ्यास ह्रस्व होने पर प + पा + औ इस अवस्था मे वृद्धिरेचि से आ + औ = औ होकर पपौ रूप होता है।

६६६ आतो लोप इति—अजादि (अच् है आदि मे जिनके) कित्, ङित् आर्धधातुक प्रत्यय तथा इट् (आगम) परे होने पर (धातु के) आकार का लोप होता है।

पपतु—पा लिट् प्रथम पु॰ द्विवचन मे 'प पा अतुस्' यहां अतुस् प्रत्यय लिट् का आदेश होने से आर्धधातुक है और 'असंयोगाल्लिट्' कित् भी है, यह अजादि है अतः 'आतो लोप इटि च' से पा के आकार का लोप होकर पप् अतुस् = पपतुः। इसी प्रकार बहुवचन मे प पा उस् पपुः।

पपिथ पपाथ—लिट् मध्यम पुरुष एकवचन मे थल् परे होने पर भारद्वाज नियम से विकल्प से इट् होकर ऊपर के सूत्र से आकार का लोप होकर पपिथ। इट्

६६७ । एर्लिङि । ६।४।६७॥

घुसंज्ञकानां मा-स्थादीनां च एत्वं स्यात्, आर्धधातुके किति लिङि। पेयात् ।

गातिस्था' इति सिचो लुक्, अपात्, अपाताम् ।

६६८ । आतः ३।४।११०॥

सिज्लुकि आदन्तादेव झेर्जुस् ।

६६९ । उस्यपदान्तात् । ६।१।९३॥

अपदान्तादवर्णादुसि पररूपमेकादेशः । अपुः । अपास्यत् ।

---

न होने पर पपाथ । द्विवचन में प पा अथुस् = पपथु । बहुवचन नें 'पपा अ' आकार लोप पप । पपौ—उत्तम पुरुष एकवचन में पपा णल् (औ) = पपौ । द्विवचन में 'पपा इव = पपिव । बहुवचन मे प पा इम = पपिम । (यहाँ इट् परे होने पर आकारलोप होता है) ।

पाता—लुट् प्रथम पुरुष एकवचन में पा तास् डा = पाता । लृट् में पास्यति लोट् में 'पा शप् तु' पा को पिव होकर पिवतु । लङ् में 'अ पा शप् त्' पिव आदेश होकर अपिवत् । विधि लिङ् में 'पा अ (शप्) यास् त्' पा को पिव यास् को इय्, गुण, य लोप होकर पिवेत् ।

६६७. एर्लिङीति—घुसंज्ञक धातुओं को तथा मा स्था आदि (गा, पा, हा सा) को एत्व (अन्त को एकार) होता है आर्धधातुक कित् लिङ् परे होने पर ।

पेयात्—पा धातु के आशीर्लिङ् प्रथम पुरुष एकवचन में पा यास् स् (सुट्) त्' यहाँ यासुट् 'किदाशिषि' से कित् है यह लिङ् का आगम है और अशिषि लिङ् आर्धधातुक भी है अतः 'एर्लिङि' से पा के आ को एकार हो जाता है । दोनों सकारों का लोप (स्कोः संयोगाद्योरन्ते च) होकर पेयात् । इसी प्रकार पेयास्ताम्, पेयासुः इत्यादि रूप होते हैं ।

अपात्—पा धातु के लुङ् प्रथम पुरुष एकवचन में 'अ पा सिच् त्' इस अवस्था में 'गातिस्थाघुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु' से सिच् का लुक् (लोप) हो जाता है । द्विवचन में 'अ पा सिच्–ताम्' = अपाताम् । बहुवचन में 'अ पा सिच् झि', यहाँ सिच्–लुक् होने पर—

६६८. आत इति—सिच् का लुक् (लोप) होने पर आकारान्त से परे ही 'झि' को जुस् होता है (अन्य को नहीं) ।

६६९. उस्यपदान्ताद् इति—अपदान्त के अवर्ण से परे उस् होने पर पररूप एकादेश होता है । [यहाँ 'आद् गुणः' ६।१।८७ से आद् = अवर्णात् की और 'एङि पररूपम् ६।१।९४' से पररूप की अनुवृत्ति हो रही है]

श्रु श्रवणे ॥६॥

७०० । श्रुवः शृ च । ३।१।७४॥

श्रुव 'शृ' इत्यादेश, श्नु प्रत्ययश्च । शृणोति ।

७०१ । सार्वधातुकमपित् । १।२।४॥

अपित् सार्वधातुक ङिद्वत् । शृणुत ।

७०२ । हुश्नुवो. सार्वधातुके । ६।४।८७॥

---

अपु —लुङ् प्रथम पुरुष बहुवचन म 'अ पा सिच् झि' इस दशा म सिच् लुक् होकर झि को उस् (जुस्) होकर 'अ पा उस्' इस अवस्था म 'उस्यपदान्तात्' से पररूप होता है।

अपास्यत्—लृङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन म अ पा स्य त् ।

'श्रु' इति—'श्रु' धातु 'सुनना' अर्थ म है।

७०० श्रुव इति—श्रु धातु को (कर्तरि सार्वधातुक परे होने पर) 'शृ' आदेश होता है और श्नु प्रत्यय भी।

[यह श्नु प्रत्यय शप् का अपवाद है अत कर्तरि सार्वधातुक मे होता है। फलत लट्, लोट, लङ् और विधिलिङ् म ही यह होता है और इसके साथ ही श्रु को शृ हुआ करता है।]

शृणोति—श्रु धातु से लट् प्रथम पुरुष एकवचन मे श्रु को शृ आदेश और श्नु प्रत्यय (विकरण) होकर 'शृ नु ति' इस अवस्था मे तिप् के निमित्त से 'नु' के उकार को गुण (सार्वधातुकार्धधातुकयो) हो जाता है। श्नु ङिद्वत् है अत इसके निमित्त से 'शृ' को गुण नही होता। 'शृ नो ति' यहाँ नकार को णकार (ऋवर्णान्नस्य णत्व वाच्यम्, वा०) होकर शृणोति रूप होता है।

७०१ सार्वधातुकमिति—अपित् (जिसका पकार इत् सज्ञक न हो) सार्वधातुक ङित् के समान होता है। ङित् परे होने पर जो कार्य होते हैं वे ही इसमे भी हो जाते हैं]।

शृणुत—श्रु लट् प्रथम पुरुष द्विवचन मे शृ आदेश तथा श्नु होकर शृ नु तस्' यहाँ 'तस्' अपित् सार्वधातुक है अत 'ङिद्वत्' हो जाता है और इसके निमित्त से 'शृ' के उकार को गुण (सार्वधातुकार्धधातुकयो) नही होता। पूर्ववत् णत्व होकर रूप बनता है।

७०२. हुश्नुवोरिति—हु धातु और अनेक अच् वाले श्नु प्रत्ययान्त अङ्ग के असयोगपूर्व (जिससे पूर्व सयोग नही होता) उवर्ण को यण् होता है अजादि सार्वधातुक परे होने पर।

[यहाँ इणो यण् ६।४।८१ से यण् की 'अचि श्नु०' ६।४।७७। से 'अचि' की 'एरनेकाच: ६।४।८२। मे 'अनेकाच—असयोगपूर्वस्य' की और 'ओ सुपि ६।४।८३। से 'ओ' की अनुवृत्ति होती है]

हुश्नुवोरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्योवर्णस्य यण् स्यादचि सार्वधातुके। शृण्वन्ति। शृणोपि, शृणुथः, शृणुथ। शृणोमि।

**७०३। लोपश्चान्यतरस्यां म्वोः।६।४।१०७॥**

असंयोगपूर्वस्य प्रत्ययोकारस्य लोपो वा म्वोः परयोः। शृण्वः—शृणुवः, शृण्मः—शृणुमः।

शुश्राव, शश्रुवतु, शुश्रुवुः। शुश्रोथ, शुश्रुवथुः, शुश्रुव। शुश्राव—शुश्रव, शुश्रुव, शुश्रुम।

श्रोता। श्रोप्यति। शृणोतु—शृणुतात्, शृणुताम्, शृण्वन्तु।

---

**शृण्वन्ति**—श्रु लट् प्रथम पुरुप वहुवचन ने शृ आदेश तथा श्नु होकर 'शृ नु अन्ति (झि) इस अवस्था मे सार्वधातुकार्धधातुकयोः से जो गुण प्राप्त होता है उसका अन्ति के ङिद्वत् हो जाने से निपेध हो जाता है। और 'अचि श्नु०' आदि सूत्र से जो उवङ् प्राप्त होता है उसे बाधकर 'हुश्नुवोः सार्वधातुके' से यण् (उ=व्) हो जाता है। इस प्रकार शृण्वन्ति रूप होता है।

**शृणोपि**—श्रु मध्यमपुरुप एकवचन में शृ नु सि→गुण, णत्व, पत्व। द्विवचन में 'शृ नु थस्'→थस् के ङिद्वत् होने से गुण नहीं होता, णत्व तथा सकार को रुत्व विसर्ग होकर शृणुथः। वहुवचन में शृ नु थ=शृणुथ।

**शृणोपि**—उत्तम पुरुप एकवचन में 'शृ नु मि' गुण, णत्व=शृणोमि।

**७०३. लोपश्चेति**—जिससे पहले संयोग न हो ऐसे प्रत्यय के उकार का लोप होता है विकल्प से म, व परे होने पर।

**शृण्व.—शृणुवः**—श्रु धातु उत्तम पुरुप द्विवचन में शृ नु वस् इस अवस्था में वस् के ङिद्वत् होने से 'नु' को गुण रहीं होता 'लोपश्चान्यतरस्यां म्वोः' से विकल्प से उकार का लोप होकर, णत्व होकर शृण्वः', पक्ष में शृणुवः। इसी प्रकार वहुवचन में '**शृण्मः—शृणुमः**'।

**शुश्राव**—श्रु लिट् प्रथम पु. एक० में 'श्रु णल्' द्वित्व, 'हलादिः शेपः' 'शु श्रु अ' इस दशा में 'अचोऽञ्णिति' वृद्धि (उकार को औकार) आवादेश होकर शुश्राव। द्विवचन में शु श्रु अतुस्, वहुवचन में शु श्रु उस्→उवङ् होकर शुश्रुवतुः, शुश्रुवुः।

**शुश्रोथ**—म० पु० ए० में शु श्रु थ' इट् नहीं होता, सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से गुण होकर शुश्रोथ। द्विवचन में शुश्रु अथुस्=शुश्रुवथुः। वहुवचन में शुश्रु अ= शुश्रुव।

**शुश्राव—शुश्रव**—उ० पु० एक० में णल् के णित् होने पर वृद्धि, आव् होता है अन्यथा गुण और अव्। द्विवचन में शुश्रुव, वहुवचन में शुश्रुम।

**श्रोता**—लुट् प्र० पु० एक० में 'श्रु तास् डा'→गुण टि लोप होकर श्रोता।

**श्रोप्यति**—लृट् प्र० पु० एक० में 'श्रु स्य ति' गुण, पत्व होकर श्रोप्यति।

**शृणोतु—शृणुतात्**—लोट् प्र० पु० एक० में श्नु प्रत्यय और 'शृ' आदेश

७०४। उतश्च प्रत्ययाद् असंयोगपूर्वात् ।६।४।१०६॥

असंयोगपूर्वात् प्रत्ययाद् उतो हेर्लुक् । शृणु–शृणुतात्, शृणुतम्, शृणुत । गुणावादेशौ–शृणवानि, शृणवाव, शृणवाम ।

अशृणोत्, अशृणुताम्, अशृण्वन् । अशृणोः, अशृणुतम्, अशृणुत । अशृणवम्, अशृण्व अशृणुव, अशृण्म-अशृणुम । शृणुयात्, शृणुयाताम्, शृणुयुः । शृणुयाः, शृणुयातम्, शृणुयात । शृणुयाम्, शृणुयाव, शृणुयाम ।

श्रूयात् । अश्रौषीत् । अश्रोष्यत् ।

---

आदि 'शृणोति' के समान कार्य होते हैं एवं 'स' इकार को उकार होता है । तातङ् के ङित् होने से नु को गुण नहीं होता । द्विवचन में शृ नु ताम्=शृणुताम्, बहुवचन में शृ नु अन्तु शृण्वन्तु ।

७०४. उतश्चेति—जिससे पूर्व संयोग न हो ऐसे प्रत्यय के उकार से परे 'हि' को लुक् (लोप) हो जाता है ।

टिप्पणी—सिद्धान्तकौमुदी के अनुसार वृत्ति है—असंयोगपूर्वो यो प्रत्ययोकारः, तदन्ताद् अङ्गात् परस्य हेर्लुक् स्यात् ।

शृणु-शृणुतात्—लोट् म० पु० एक० में 'शृ नु हि' इस अवस्था में 'हि' का लुक् होकर णत्व होकर 'शृणु' । तु को तातङ् होने पर शृनु तात्=शृणुतात् । द्विवचन में शृ नु तम्=शृणुतम्, बहुवचन में शृणुत ।

शृणवानि—लोट् उ० पु० एक० में 'शृ नु नि (मिनि), यहाँ 'आडुत्तमस्य पिच्च' से पित् आट् का आगम होता है, गुण, अव् आदेश, णत्व होकर शृणवानि । द्विवचन में 'शृ नु आट् व'=शृणवाव, बहुवचन में 'शृ नु आट् म=शृणवाम ।

अशृणोत्—लङ् प्र० पु० एक० में 'अ शृ नु' इकार लोप, गुण, णत्व आदि कार्य होते हैं । अशृणुम तक लङ् के अन्य रूप हैं जिनमें लट् के रूपों के समान कुछ कार्य होते हैं ।

शृणुयात्—विधि लिङ् प्र० पु० एक० में 'शृ नु यासुट् त्'=शृणुयात् इत्यादि शृणुयाम पर्यन्त विधि लिङ् के रूप हैं ।

श्रूयात्—आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० में श्रु यासुट् (सुट्) त्–'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः ७।४।२५। से धातु के उकार को दीर्घ होकर श्रूयात् ।

अश्रौषीत्—लुङ् प्र० पु० एक० में अ (अट्) श्रु स् (सिच्) ईट् ;'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से धातु के उकार को वृद्धि (औ) होकर षत्व होकर अश्रौषीत् ।

गम्लृ गतौ ॥७॥

**७०५। इषुगमियमां छः ।७।३।७७॥**

एषां छः स्यात् शिति। गच्छति।

जगाम।

**७०६। गम-हन-जन-खन-घसां लोपः क्ङित्यनङि ।६।४।९८॥**

एषामुपधाया लोपोऽजादौ क्ङिति, न त्वङि। जग्मतुः, जग्मुः। जगमिथ-जगन्थ, जग्मथुः, जग्म। जगाम-जगम, जग्मिव, जग्मिम। गन्ता।

**७०७। गमेरिट् परस्मैपदेषु ।७।२।५८॥**

गमेः परस्य सादेरार्धधातुकस्येट् स्यात् परस्मैपदेषु। गमिष्यति। गच्छतु। अगच्छत्। गच्छेत्। गम्यात्।

---

**अश्रोष्यत्**—लृङ् प्र० पु० एक० में 'अ श्रु स्य त्'=गुण, षत्व अश्रोष्यत्।

**गम्लृ इति**—गम् धातु गति (जाना) अर्थ में है। [यहाँ 'लृकार' की इत् संज्ञा होकर लोप होता है अतः यह लृदित है।]

**७०५. इषुगमि इति**—इष्, गम् और यम् इन धातुओं (के अन्त) को छकार होता है शित् प्रत्यय परे होने पर।

**गच्छति**—गम् धातु के लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में गम् शप् तिप्→ गम् अ ति इस अवस्था में शित् प्रत्यय (शप्) पर है अतः गम् के मकार को छकार होता है। 'गछ् अ ति' यहाँ 'छे च' से 'तुक्' होकर तकार को श्चुत्व (च) होकर गच्छति। इसी प्रकार गच्छतः, गच्छन्ति आदि।

**जगाम**—लिट् प्रथम पुरुष एकवचन में द्वित्व अभ्यास कार्य 'ज गम् अ' 'अत उपधायाः' से अकार को वृद्धि (आकार) होकर जगाम।

**७०६. गमहनेति**—गम्, हन्, जन्, खन् और घस् इन धातुओं की उपधा का लोप होता है अजादि (अच् है आदि में जिसके ऐसा) कित् ङित् प्रत्यय परे होने पर, किन्तु अङ् प्रत्यय परे होने पर लोप नहीं होता है।

**जग्मतुः**—गम् लिट् प्रथम पुरुष द्विवचन में 'ज गम् अतुस्' यहाँ 'असंयोगाल्लिट् कित्' से अतुस् कित् है अतः गम् की उपधा के अकार का लोप होकर जग्मतुः। इसी प्रकार जगम् उस्=जग्मुः।

**जगमिथ-जगन्थ**—मध्यम पुरुष एकवचन में 'ज गम् थल्' यहाँ भारद्वाज नियम से इट् विकल्प से होता है—जगमिथ। पक्ष में मकार को अनुस्वार (नश्चापदान्तस्य झलि) और परसवर्ण (अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः) होकर जगन्थ'-द्विवचन में ज गम् अथुस्→उपधा लोप, जग्मथुः। बहुवचन में 'ज गम् अ'—उपधा लोप, जग्म।

**जगाम-जगम**—उत्तम पुरुष एकवचन का णल् विकल्प से णित् है। णित् होने पर वृद्धि जगाम। पक्ष में जगम। द्विवचन में जगम् इट् तथा उपधालोप होकर जग्मिव। इसी प्रकार जग्मिम। इन दोनों में क्रादि नियम से नित्य इट् होता है।

७०८। पुषादि-द्युतादि-लृदितः परस्मैपदेषु।३।१।५५॥

श्यन्विकरणपुषादेः, द्युतादेः, लृदितश्च परस्य च्लेरङ् परस्मैपदेषु। अगमत्। अगमिष्यत्।

इति (भ्वादिगणे) परस्मैपदिनः।

---

टिप्पणी—संक्षेप में (१) भारद्वाज नियम है—जो धातु अजन्त है या अकार वाली है और तास् में नित्य अनिट् है उससे थल (लिट् मध्यम पुरुष एकवचन) में विकल्प से इट् होता है। इस प्रकार की ऋकारान्त धातु थल् में सदा अनिट् होती है। (२) क्रादि नियम है कृ आदि (कृ सृ भृ वृ आदि) धातु से अन्य अनिट् धातु को भी लिट् (व, म) में इट् होता है। इस विषय में कारिका है—

> अजन्तोऽकारवान् वा यस्तास्यनिट् थलि वेड् अयम्।
> ऋदन्त ईदृङ् नित्यानिट्, क्राद्यन्यो लिटि सेड् भवेत्॥

गन्ता—गम् लुट् प्रथम पुरुष एकवचन में गम्+तास् डा→टि लोप मकार को अनुस्वार, परसवर्ण होकर गन्ता।

७०८ गमेरिड् इति—गम् धातु से परे सकारादि (सकार है आदि में जिसके ऐसे) आर्धधातुक को इट् का आगम होता है परस्मैपद में।

गमिष्यति—गम् लृट् प्रथम पुरुष एकवचन में गम् स्य ति इस अवस्था में गम् धातु के अनिट् होने से इट् प्राप्त नहीं था। गमेरिट्० सूत्र से इट् होता है 'गम् इ स्य ति' सकार को षकार (षत्व) होता है।

गच्छतु—लोट् प्रथम पुरुष एकवचन में गच्छति के समान कार्य होकर इकार को उकार होता है।

अगच्छत्—लङ् प्रथम पुरुष एकवचन में अट्, शप्, छत्व।

गच्छेत्—विधि लिङ् प्रथम पुरुष एकवचन में गम् शप् यासुट्, त्, छत्व।

गम्यात्—आशीर्लिङ् प्रथम पुरुष एकवचन में गम् यासुट् (सुट्) त्।

पुषादीति—पुष् आदि (दिवादि गण की जिन से श्यन् विकरण हुआ करता है), द्युत् आदि तथा लृदित् (जिनका लृकार इत्संज्ञक होता है) धातुओं से परे 'च्लि' प्रत्यय को अङ् होता है परस्मैपद में। [गम्लृ धातु लृदित् है, अङ् में 'अ' शेष रहता है।]

अगमत्—गम् धातु से लुङ् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में अ गम् च्लि त् इस अवस्था में 'च्लि' को सिच् आदेश प्राप्त होता है उसे बाधकर 'पुषादि०' सूत्र से अङ् हो जाता है→अ गम् अ त्=अगमत्।

अगमिष्यत्—लृङ् प्रथम पुरुष एकवचन में अ गम् इट् स्य त्=अगमिष्यत्।

इस प्रकार भ्वादिगण की परस्मैपदी धातुएँ समाप्त होती हैं।

अथ आत्मनेपदिनो धातवः

एध वृद्धौ ।

७०९ । टित आत्मनेपदानां टेरे ।३।४।७९।।

टितो लस्यात्मनेपदानां टेरेत्वम् । एधते ।

७१० । आतो ङितः ।७।२।८१।।

अतःपरस्य ङितामाकारस्य 'इय्' स्यात् । एधेते । एधन्ते ।

७११ । थासः से ।३।४।८०।।

टितो लस्य थासः से स्यात् ।

---

आत्मनेपदिनो धातव इति—अब भ्वादिगण की आत्मनेपदी धातुएँ आरम्भ होती हैं ।

जैसा कि दिखलाया जा चुका है, जिस धातु का अनुदात्त अच् इत्संज्ञक होता है (अनुदात्तेत्) अथवा जिसका ङकार इत् संज्ञक होता है, वह धातु आत्मनेपदी होती है, उससे परे लकार को त आताम् झ आदि आदेश हुआ करते है (अनुदात्तङित आत्मनेपदम्) ।

एध्, इति—एध धातु वृद्धि अर्थ में है । इसका धकार से परे वाला अकार अनुदात्त है और उसकी इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है । अतः यह आत्मनेपदी है ।

७९९. टित इति—टित् (जिसका टकार इत्संज्ञक है) लकार के आत्मनेपद प्रत्ययों की 'टि' को ए हो जाता है । [अचोऽन्त्यादि टि से टि संज्ञा की गई है ।]

एधते—एध् धातु से लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में लट् के स्थान में 'त' आदेश होकर 'एध् त' कर्तरि शप् से शप् 'एध् अ त' यहाँ टित् लकार (लट्) का आत्मनेपद का प्रत्यय जो 'त' है उसकी टि (अकार) को 'ए' होकर एध् अ ते = एधते ।

आत इति—अकार से परे ङित् (जिनका ङकार इत् संज्ञक है) प्रत्ययों के आकार को 'इय्' आदेश होता है ।

एधेते—एध् लट् प्रथम पुरुष द्विवचन में 'एध् अ (शप्) आताम्' इस अवस्था में 'आताम्' के आदि के आकार को 'आतो ङित' सूत्र से 'इय्' हो जाता है ('आताम् प्रत्यय 'सार्वधातुकमपित्' सूत्र से ङिद्वत् माना गया है) । 'एध् अ इय् ताम्' यहाँ गुण (अ+इ=ए), 'लोपो व्योर्वलि' से यकार का लोप तथा प्रत्यय की टि (आम्) को ए होकर एधेते । इसी प्रकार बहुवचन में एध् अ अन्त (झ), यहाँ टि को एकार तथा अ+अन्ते यहाँ पररूप होकर एधन्ते ।

थास इति—टित् (जिसका टकार इत्संज्ञक है) लकार के 'थास्' को 'से' हो जाता है ।

एधसे, एधेथे, एधध्वे।

अतो गुणे—एधे, एधावहे एधामहे।

**७१२। इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छः ।३।१।३६॥**

इजादिर्यो धातुर्गुरुमान् ऋच्छत्यन्यः तत आम् स्याल्लिटि।

**७१३। आम्प्रत्ययवत् कृञोऽनुप्रयोगस्य ।१।३।६३॥**

आम्प्रत्ययो यस्मात् इति, अतद्गुणसंविज्ञानो बहुव्रीहिः। आम्प्रकृत्या तुल्यमनुप्रयुज्यमानात् कृञोऽप्यात्मनेपदम्।

---

एधसे—एध् म० पु० एक० 'एध् थास् शप्, थास् के स्थान में 'से' आदेश→एध्+अ से=एधसे। द्विवचन में 'एध् अ आथाम्' ङित् होने से प्रथम 'आ' को इय्, गुण (ए) य् लोप तथा टि को एत्व होकर एधेथाम्। बहुवचन में 'एध् अ ध्वम्' टि को एत्व→एधध्वे।

एधे—उ० पु० एक० में इट् प्रत्यय और शप् होकर 'एध् अ इ' टि को एत्व, अतो गुणे से पररूप होकर एधे। द्विवचन में एध् अ वहि→अतो दीर्घो यञि' से अ को दीर्घ (आ) तथा वहि के इकार को एकार (टि को एत्व) होकर एधावहे। इसी प्रकार एधामहे।

७१२. इजादेश्चेति—जिस धातु के आदि में इच् (इकार से औकार तक के स्वर) है और जिसमें गुरु वर्ण है ऐसी 'ऋच्छ्' से भिन्न धातु से 'आम्' प्रत्यय होता है लिट् पर होने पर।

७१३. आम्प्रत्ययवद् इति—जिसका अनुप्रयोग किया जाता है उस कृञ् धातु से भी आम् की प्रकृति के समान आत्मनेपद होता है।

भाव यह है आम् प्रत्यय के पश्चात् कृ, भू, अस् के लिट् लकार के रूपों का प्रयोग (अनुप्रयोग) किया जाता है—कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि। किन्तु इनमें कृञ् धातु ञित् होने से उभयपदी है अतः एध् आदि से पर कृ के आत्मनेपद परस्मैपद दोनों रूपों का अनुप्रयोग प्राप्त होता है वहाँ परस्मैपद रूप का अनुप्रयोग न हो, यह इस सूत्र से कहा गया है। व्याख्याकारों ने यह भी बतलाया है कि आम्प्रकृति के समान ही आत्मनेपद होता है उसके विपरीत नहीं। फलतः आम् की प्रकृति यदि आत्मनेपदी है तो अनुप्रयुक्त कृञ् में आत्मनेपद होगा, अन्यथा नहीं।

आम्प्रत्यय इति—'आम्प्रत्यय' शब्द का विग्रह है आम् प्रत्यय होता है जिससे अर्थात् आम् की प्रकृति (जिससे कोई प्रत्यय किया जाता है उसे प्रकृति कहते हैं)। इसमें बहुव्रीहि समास है। बहुव्रीहि दो प्रकार का होता है—एक, तद्गुणसंविज्ञान और दूसरा, अतद्गुणसंविज्ञान। जिसमें अन्य पदार्थ के विशेषणों (गुणों) का अन्वय होता है वह तद्गुणसंविज्ञान है (तस्य=अन्यपदार्थस्य, गुणानाम्=विशेषणानाम्,

७१४। लिटस्तझयोरेशिरेच् ।३।४।८१॥

लिडादेशयोस्तझयोः 'एश्' इरेच्' एतौ स्तः।

एधाञ्चक्रे, एधाञ्चक्राते, एधाञ्चक्रिरे।

एधाञ्चकृषे, एधाञ्चक्राथे—

---

संविज्ञानम् क्रियान्वयितया ज्ञानं यत्र) जैसे 'पीताम्बरमानय' (पीताम्बर को लाओ) यहाँ 'पीताम्बर' ( = पीले हैं वस्त्र जिसके) बहुव्रीहि है। यहाँ 'आनय' (लाना) क्रिया से पीले वस्त्रों का भी अन्वय होता है वे वस्त्र भी साथ लाये जाते हैं। तद्गुणसंविज्ञान से अन्य बहुव्रीहि 'अतद्गुणसंविज्ञान' होगा, उसमें अन्य पदार्थ के विशेषणों का अन्वय नहीं होता, जैसे 'चित्रगुगानय' (चितकबरी गायों वाले को लाओ), यहाँ केवल अन्य-पदार्थ जो चित्र गायों वाला पुरुष है उसको ही लाया जाता है, चित्र गायों को नहीं। यहाँ भी यही बात है यहाँ 'आम्प्रत्यय' शब्द से जिससे आम् प्रत्यय होता है (=आम् प्रत्यय की प्रकृति) उस एध् आदि धातु का ही ग्रहण किया जाता है, आम् प्रत्यय सहित धातु का नहीं।

७१४. लिट इति—लिट् के आदेश जो 'त' और 'झ' हैं उन्हें क्रम से 'एश्' और 'इरेच्' हो जाते हैं

**एधाञ्चक्रे**—एध् धातु से लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में 'इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छ.' से 'आम्' प्रत्यय होता है। उससे परे 'आमः' सूत्र से लिट् का लुक् होकर लिट्परक कृञ् धातु का अनुप्रयोग होकर 'एध् आम् कृ लिट्' इस अवस्था में 'आम्प्रत्ययवत् कृञोऽनुप्रयोगस्य' के अनुसार कृञ् धातु से आत्मनेपद होता है क्योंकि एध् धातु (आम् की प्रकृति) आत्मनेपदी है। इस प्रकार लिट् के स्थान में त आदेश होता है। एधाम् कृ त' इस अवस्था में 'लिटस्तझयोरेशिरेच्' सूत्र से 'त' के स्थान में 'एश्' होता है जो शित् होने से सम्पूर्ण 'त' के स्थान में आता है (अनेकाल्शित् सर्वस्य)। एधाम् कृ ए यहाँ द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर 'एधाम् चकृ ए' इस दशा में ऋकार को यण् (र्) तथा मकार को अनुस्वार परसर्ण होकर एधाञ्चक्रे।

इसी प्रकार द्विवचन में 'एधाम् च कृ आताम्' यहाँ अन्तिम 'आम्', (टि) को 'ए' होकर एधाञ्चक्राते। बहुवचन में 'एधाम् च कृ झ' यहाँ झ को इरेच् आदेश होता है। इरेच् में च् की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है। यह अनेकाल् होने से सम्पूर्ण झ के स्थान में आता है—**एधाञ्चक्रिरे**।

**एधाञ्चकृषे**—एध् लिट् म० पु० एक० में एधाम् च कृ से (थास्), सकार को षत्व होकर एधाञ्चकृषे। द्विवचन में 'एधाम् च कृ आथाम्=एधाञ्चक्राथे। बहुवचन में च कृ ध्वे, इस दशा में—

७१५ । इणः षीध्वं लुङ्-लिटां धोऽङ्गात् ।८।३।७८॥

इणन्ताद् अङ्गाद् परेषां षीध्वं-लुङ्-लिटां धस्य ढः स्यात् । एधाञ्चकृढ्वे ।

एधाञ्चक्रे, एधाञ्चकृवहे, एधाञ्चकृमहे । एधाम्बभूव । एधामास ।

एधिता, एधितारौ, एधितारः । एधितासे, एधितासाथे—

---

७१५ इण इति—इणन्त (जिसके अन्त में इण् प्रत्याहार का कोई वर्ण हो) अङ्ग से परे षीध्वम्, लुङ् तथा लिट् के धकार को ढकार हो जाता है ।

एधाञ्चकृढ्वे—एध धातु से लिट् मध्यम पुरुष बहुवचन में पूर्ववत् 'एधाम् चकृ ध्वम्' इस अवस्था में 'टित् आत्मने पदानां टेरे' से ध्वम् के अम् (टि) को 'ए' होता है यहाँ लिट् का धकार है अतः 'इण षीध्वम्' इत्यादि उपर्युक्त सूत्र से धकार को ढकार होकर 'एधाञ्चकृढ्वे' रूप होता है ।

एधाञ्चक्रे—लिट् उ० पु० एक० में एधाम् च कृ इ (इट्)' यहाँ इ को ए होकर यण् (ऋ=र्) होता है । द्विवचन में 'एधाम् च कृ वहि'=एधाञ्चकृवहे, बहुवचन में 'एधाम् च कृ महि=एधाञ्चकृमहे ।

टिप्पणी—एधाञ्चकृषे, एधाञ्चकृवहे, एधाञ्चकृमहे आदि में वलादि आर्धधातुक होने से इट् प्राप्त है किन्तु 'एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ७·२·७० से निषेध हो जाता है । यहाँ क्रादिनियम नहीं लगता ।

एधाम्बभूव—आम् होने पर भू धातु के लिट्परक रूप का अनुप्रयोग होने पर एधाम्बभूव आदि रूप होते हैं । इसी प्रकार 'अस्' का अनुप्रयोग होने पर एधामास आदि । यहाँ एधाम् अस् अ (णल्) इस स्थिति में द्वित्व, हलादि शेष 'एधाम् अ अस् अ' इस अवस्था में 'अतो गुणे' से पररूप प्राप्त होता है किन्तु 'अत आदेः' से उसका बाध होकर अभ्यास के 'अ' को दीर्घ होकर फिर सवर्ण दीर्घ होता है ।

एधिता—एध् लुट् प्र० पु० एक० में तास् प्रत्यय, इट् का आगम, लुट् के स्थान में तिप् तथा तिप् को 'डा' होकर 'एध् इ तास् आ' इस अवस्था में तास् के आस् (टि) का लोप होकर एधिता द्विवचन में एध् इ तास् रौ=एधितारौ, बहुवचन में एध् इ तास् रस्=एधितारः ।

एधितासे—म० पु० एक० में एध् इ तास् से (थास्)=तासस्त्योर्लोपः से सकार का लोप होकर एधितासे । द्विवचन में एध् इ तास् आथाम्=आम् को ए होकर एधितासाथे ।

**७१६. धि च ।८।२।२५॥**

धादौ प्रत्यये परे सस्य लोपः । एधिताध्वे ।

**७१७. ह एति ।७।४।५२॥**

तासस्त्योः सस्य हः स्याद् एति परे। एधिताहे, एधितास्वहे, एधितास्महे एधिष्यते, एधिष्येते, एधिष्यन्ते । एधिष्यसे, एधिष्येथे, एधिष्यध्वे । एधिष्ये, एधिष्यावहे, एधिष्यामहे ।

**७१८. आमेतः ।३।४।९०॥**

लोट एकारस्य आम् स्यात् । एधताम्, एधेताम् एधन्ताम् ।

**७१९। सवाभ्यां वाऽमौ । ३।४।९१॥**

---

७१६. धि चेति—धादि (जिसके आदि में धकार हो) प्रत्यय परे होने पर सकार का लोप होता है ।

**एधिताध्वे**— लुट् म० पु० बहुवचन में एध् इ तास् ध्वे (ध्वम्) इस अवस्था में 'धि च' से सकार का लोप होता है ।

७१७. ह एतीति—तास् और अस् के सकार को हकार हो जाता है 'ए' (एकार) परे होने पर ।

**एधिताहे**—उ० पु० एक० में एध् इ तास् इ→एध् इ+तास् ए, तास् के सकार को हकार होकर एधिताहे । द्विवचन में एध् इ तास् वहि=**एधितास्वहे**, बहुवचन में **एधितास्महे** ।

**एधिष्यते**—एध् लृट् प्र० पु० एक० में स्य, इट् लृट् के स्थान में 'त' और उसकी टि को एकार आदेश होता है ।अन्य रूपों में भी इसी प्रकार लट् के समान कार्य होते हैं शप् के स्थान में 'स्य' और 'इट्' विशेष होता है ।

७१८. इति—लोट् लकार के एकार के स्थान में 'आम्' होता है ।

**एधताम्**—एध् लोट् प्र० पु० एक० त, शप्, एत्व होकर एधते इस दशा में प्रत्यय के एकार को आम् होकर एधताम् । द्विवचन में एध् अ आताम्=**एधेताम्**, बहुवचन में एध् अ अन्त (झ)=**एधन्ताम्** (इन दोनों स्थलों पर भी एकार के स्थान में आम् होता है) ।

७१९. **सवाभ्यामिति**—सकार और वकार से परे लोट् के एकार के स्थान में क्रमशः 'व' तथा 'अम्' होते हैं ।

सवाभ्या परस्य लोडितः क्रमाद् वा ऽमौ स्त ।

एधस्व, एधेथाम्, एधध्वम् ।

७२० । एत ऐ । ३।४।९३॥

लोडुत्तमस्य एत ऐ स्यात् । एधै, एधावहै, एधामहै । आटश्च—ऐधत ऐधेताम्, ऐधन्त । ऐधथा , ऐधेथाम्, ऐधध्वम् । ऐधे, ऐधावहि, ऐधामहि ।

७२१ । लिङ सीयुट । ३।४।१०२॥

---

[यहां लोटो लड्वत् से लोट् की और आमेत से 'ए' की अनुवृत्ति होती है ।]

एधस्व—एध् लोट् म० पु० एक० म थास् को से होकर, शप् होकर एध अ से इस अवस्था मे सकार से पर एकार को 'व' होता है । द्विवचन म एध् अ आथाम् टि को एत्व, आतो ङित मे आथाम् के आदि के आकार को इय् गुण यलोप तथा 'आमेत' से अन्तिम एकार को आम् होकर एधेथाम् । बहुवचन म 'एध् अ ध्वम् टि को एत्व करके 'सवाभ्या वामौ' से एकार को अम् होकर एधध्वम् ।

एत इति—लोट् लकार के उत्तम पुरुष के एकार के स्थान मे ऐ होता है ।

एधै—एध् अ इ (इट्), यहां इकार को एत्व और एत ऐ से ऐत्व होता है । आडुत्तमस्य पिच्च से आट् का आगम तथा आटश्च से वृद्धि होकर एध् अ ऐ वृद्धि-रेचि से वृद्धि=एधै । द्विवचन मे एध् आ वहि इस दशा म टि को एत्व उसे एत ऐ, से ऐत्व तथा अ+आ=आ (सवर्णदीर्घ) होकर एधावहै । बहुवचन मे एध् अ आ महि =एधामहै ।

आटश्चेति—आटश्च ६।१।८७ (आट् से अच् परे होने पर वृद्धि एकादेश होता है) यह वृद्धि करने वाला सूत्र है । तदनुसार—

ऐधत—एध् लङ् प्र० पु० एक० मे 'आडजादीनाम्' से आट् का आगम, लङ् के स्थान मे 'त' आदेश शप् होकर आ एध् अ त, यहां आटश्च से आ+ए=ऐ (वृद्धि) । द्विवचन मे आ एध् अ आताम् =ऐधेताम् । बहुवचन मे आ एध् अ अन्त (झ)=ऐधन्त । म० पु० एक० म आ एध् अ थास् =ऐधथा, द्विवचन मे ऐधेथाम्, बहुवचन मे ऐधध्वम् । उ० पु० एक० मे आ एध् अ इ आद्गुण से अ+इ=ए→ ऐधे । द्विवचन मे ऐधावहि, बहुवचन मे ऐधामहि इन दोनो रूपो मे शप् के अकार को अतो दीर्घो यञि से दीर्घ होता है ।

७२१. लिङ इति—लिङ् के आदेश आत्मनेपद के प्रत्यय को सीयुट् का आगम होता है ।

लिङात्मनेपदस्य सीयुडागमः स्यात् । सलोपः—एधेत, एधेयाताम् ।

७२२ । झस्य रन् । ३।४।१०५॥

लिङो झस्य रन् स्यात् । एधेरन् । एधेथाः, एधेयाथाम्, एधेध्वम् ।

७२३ । इटोऽत् । ३।४।१०६॥

लिङादेशस्य इटोऽत् स्यात् । एधेय, एधेवहि, एधेमहि ।

७२४ । सुट् तिथोः । ३।४।१०७॥

लिङस्तथोः सुट् । यलोपः । आर्धधातुकत्वात् सलोपो न ।

---

सलोपः—सीयुट् में टकार की इत्संज्ञा (लोप), उकार उच्चारण के लिये है तथा सकार का 'लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य' से लोप हो जाता है ।

एधेत—एध् विधिलिङ् प्र० पु० एक० लिङ् को त आदेश, शप् सीयुट होकर 'एध् अ सीय् त' लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य से सकारलोप, लोपोव्योर्वलि से यकारलोप होकर 'एध् अ ई त' इस अवस्था में आद्गुणः से अ + ई = ए (गुण) होता है । द्विवचन में एध् अ सीय् आताम् = एधेयाताम् । बहुवचन में—

७५१. झस्येति—लिङ् के आदेश झ को 'रन्' होता है ।

एधेरन्—एध् अ सीय् झ → झ के स्थान में रन् आदेश, सलोप, गुण, यलोप होता है ।

एधेथाः—म० पु० एक० में एध् अ सीय् थास् । द्विवचन में एध् अ सीय् आथाम् = एधेयाथाम्, बहुवचन में एध् अ सीय् ध्वम् = एधेध्वम् ।

७२३. इट इति—लिङ् के आदेश इट् को 'अत्' (आदेश) होता है [यहाँ लिङ् सीयुट् से लिङ् की अनुवृत्ति होती है, अत् में तकार उच्चारण के लिये है ।]

एधेय—विधिलिङ उत्तम पुरुष एकवचन में एध् अ सीय् इ (इट्) के स्थान में अकार, सलोप, गुण, यलोप होकर एधेय । द्विवचन में एध् अ सीय् वहि = एधेवहि, बहुवचन में एधेमहि ।

७२४ सुडिति—लिङ् के तकार और थकार को सुट् (आगम) होता है । [सुट् में टकार की इत्संज्ञा (लोप), उकार उच्चारणार्थ है ।]

यलोप इति—आशिषि लिङ् में एध् इ (इट्) सीय् स् त' इस अवस्था में लोपो व्योर्वलि से यकार का लोप होता है । 'लिङाशिषि' से आर्धधातुक होने के कारण आशिषि लिङ् में लिङः सलोपः, इत्यादि सूत्र से सकार का लोप नहीं होता क्योंकि उस सूत्र में सार्वधातुक' शब्द की अनुवृत्ति होती है ।

एधिषीष्ट—एध् धातु आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० में लिङ् के स्थान में त आदेश, आर्धधातुक होने से शप् नहीं होता, सीयुट् सुट् तथा सीयुट् के सकार से पूर्व

एधिषीष्ट, एधिषीयास्ताम्, एधिषीरन्। एधिषीष्ठाः, एधिषीयास्थाम्, एधिषीध्वम्। एधिषीय, एधिषीवहि, एधिषीमहि। ऐधिष्ट, ऐधिषाताम्—

७२५। आत्मनेपदेष्वनतः। ७।१।५॥

अनकारात् परस्यात्मनेपदेषु झस्य 'अत्' इत्यादेशः स्यात्। ऐधिषत। ऐधिष्ठाः, ऐधिषाथाम्, ऐधिढ्वम्। ऐधिषि, ऐधिष्वहि, ऐधिष्महि।

---

इट् का आगम होकर एध् इ सीय् स् त, यह अवस्था होती है, यलोप 'आदेश प्रत्यययो' मे दोनो सकारो को षकार तथा तकार को ष्टुत्व से टकार होकर एधिषीष्ट। द्विवचन मे एध् इ सीय आताम्, यहाँ आकार से पर तकार से पूर्व सुट् होकर एधिषीयास्ताम्। बहुवचन मे 'झ' को रन् यलोप एधिषीरन्।

एधिषीष्ठा—म० पु० एक० म एध् इ सीय् स् थास्=एधिषीष्ठा। द्विवचन मे एध् इ सीय् आथाम्→थकार को सुट्=एधिषीयास्थाम्। बहुवचन म एध् इ सीय्, ध्वम्, यलोप, षत्व होकर एधिषीध्वम् [यहाँ एध इ षीध्वम्' इस दशा म 'षीध्वम्' इण् से परे तो है किन्तु इणन्त अङ्ग से परे नही क्योकि इट् (इ) प्रत्यय का भाग है, अङ्ग का नहीं; अत 'इण षीध्वम्' इत्यादि सूत्र (८।३।७८), से धकार को ढकार नही होता।]

एधिषीय—उ० पु० एक० इट् प्रत्यय को अत् (इटोऽत्), सीयुट, इट् का आगम, षत्व होता है। उ० पु० द्विवचन मे एधिषीवहि बहुवचन मे एधिषीमहि।

ऐधिष्ट—एध् लुङ् प्र० पु० एक० मे धातु को आट् लुङ् को त आदेश, च्लि सिच्, इट् होकर आ एध् इ स् त, यहाँ वृद्धि (आटश्च), षत्व और ष्टुत्व होता है। द्विवचन म आ एध् इ स् (सिच्) आताम्=एधिषाताम्। बहुवचन मे आ एध् इ स् झ—

७२५ आत्मनेपदेष्विति—अकारभिन्न वर्ण से परे आत्मनेपद मे (झ प्रत्यय के अवयव) झ् को 'अत्' आदेश होता है [इस 'सूत्र मे 'झोन्त' से 'झ' की और 'अदभ्यस्तात्' से 'अत् की अनुवृत्ति होती है]।

ऐधिषत—झ् के स्थान मे अत् होकर आ एध् इ स् अत् अइस अवस्था मे वृद्धि षत्व होकर ऐधिषत।

ऐधिष्ठा—लुङ् म० पु० एक० में धातु को आट्, लुङ् को थास्, च्लि, सिच्, इट् होकर आ एध् इ स् थास् इस दशा मे, वृद्धि, षत्व, ष्टुत्व, रुत्व-विसर्ग होते हैं। द्विवचन मे आ एध इ स् आथाम्=ऐधिषाथाम्। बहुवचन मे आ एध् इ स् (सिच् ध्वम् इस दशा में वृद्धि, सलोप (धि च) तथा 'इण. षीध्व लुङ्लिटा धोऽङ्गात्' से धकार को ढत्व होकर ऐधिढ्वम्।

ऐधिषि—लुङ् उ० पु० एक० में आट् लुङ् को इट् आदेश, च्लि, सिच्, इट्

ऐधिष्यत, ऐधिष्येताम्, ऐधिष्यन्त । ऐधिष्यथाः, ऐधिष्येथाम्, ऐधिष्यध्वम् । ऐधिष्ये, ऐधिष्यावहि, ऐधिष्यामहि ।

वृतु वर्तने ॥२॥

वर्तते । ववृते । वर्तिता ।

**७२६ । वृद्भ्यः स्यसनोः ।१।३।९२॥**

वृतादिभ्यः पञ्चभ्यो वा परस्मैपदं स्यात् स्ये सनि च ।

**७२७ । न वृद्भ्यश्चतुर्भ्यः ।७।२।५९॥**

वृतु-वृधु-शृधु-स्यन्दूभ्यः सकारादेरार्धधातुकस्येण् न स्यात् तङानयोरभावे । वर्त्स्यति, वर्तिष्यते ।

---

का आगम होकर आ एध् इ स् इ→ऐधिषि । द्विवचन में आ एध् इ स् वहि= ऐधिष्वहि । बहु० में आ एध् इ स् महि=ऐधिष्महि ।

ऐधिष्यत—एध् लृङ् प्र० पु० एक० में 'आडजादीनाम्' से आट् लृङ् के स्थान में त आदेश, स्य, इट् होकर 'आ एध् इ स्य त' इस दशा में आटश्च से वृद्धि आदेशप्रत्यययोः से षत्व होता है । अन्य रूप भी इसी प्रकार होते है ।

वृतु इति—वृतु धातु 'होना' 'व्यवहार करना' अर्थ में है । [इसके उकार की इत्संज्ञा होती है, यह उदित् है, सेट् है, आत्मनेपदी है] ।

वर्तते—वृत् धातु लट् प्र० पु० एक० में लट् के स्थान में त (आत्मनेपद), शप् होकर वृत् अ त इस अवस्था में टित आत्मनेपदानां टेरे (३।४।७९) से त की टि (अ) को एकार होकर वृत् के ऋकार को लघूपध गुण रपर (अर्) होता है । अन्य रूप भी इसी प्रकार एध् धातु के समान होते हैं ।

ववृते—वृत् लिट् प्र० पु० एक० में लिट् के स्थान में 'त' और त के स्थान में 'लिटस्तझयोरेशिरेच्' से 'ए' (एश्) होकर 'वृत् ए' यहाँ 'लिटि धातोरनभ्यासस्य' से वृत् को द्वित्व, अभ्यास के ऋकार को अर् (उरत्, उरण् रपरः), हलादि शेष होकर व वृत् ए यहाँ 'असंयोगाल्लिट् कित् से लिट् के कित् हो जाने से गुण नहीं होता । ववृते रूप होता है । इसी प्रकार ववृताते, ववृतिरे इत्यादि ।

वर्तिता—वृत् लुट् प्र० पु० एक० में वृत् इ तास् डा यहाँ गुण, आस् (टि) का लोप होकर वर्तिता ।

७२६. वृद्भ्य इति—वृत् आदि पाँच (वृत्, वृध्, शृध्, स्यन्द, कृप्) धातुओं से विकल्प से परस्मैपद होता है स्य और सन् के विषय में ।

७२७. न वृद्भ्य इति—वृत्, वृध्, शृध् और स्यन्द् इन धातुओं से परे सकारादि आर्धधातुक को इट् नहीं होता तङ् और आन (शानच् कानच्) के अभाव में । (फलतः परस्मैपद में इट् नहीं होता) ।

वर्तताम् । अवर्तत । वर्तेत । वर्तिषीष्ट । अवर्तिष्ट । अवर्त्स्यत्–अवर्तिष्यत ।

त्रपूष् लज्जायाम् ॥३॥ त्रपते ।

७२८ । तॄफलभजत्रपश्च ।६।४।१२२॥

---

वर्त्स्यति-वर्तिष्यते—वृत् धातु से लृट् प्र० पु० एक० में 'स्यतासी लृलुटोः' से स्य, 'वृद्भ्यः स्यसनोः' से परस्मैपद का विकल्प होकर लृट् के स्थान में तिप् होता है 'वृत् स्य ति' यहाँ 'आर्धधातुकस्येड्वलादेः' से प्राप्त होने वाले इट् का 'न वृद्भ्यश्चतुर्भ्यः' से निषेध हो जाता है। ऋकार को गुण, रपर होकर वर्त्स्यति। पक्ष में आत्मनेपद होता है 'वृत् स्य ते' यहाँ इट् गुण, षत्व होकर वर्तिष्यते।

वर्तताम्—वृत् लोट् प्र० पु० एक० (आत्मनेपद) में वृत् अ (शप्) ताम् गुण रपर होकर वर्तताम्।

अवर्तत—वृत् लङ् प्र० पु० एक० (आत्मनेपद) में अ वृत् अ (शप्) त→यहाँ गुण रपर होकर अवर्तत।

वर्तेत—वृत् विधि लिङ् प्र० पु० एक० (आत्मनेपद) में वृत् अ (शप्) सीय् स् (सुट्) त→एधेत के समान कार्य होते हैं।

वर्तिषीष्ट—वृत् आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में सीयुट् सुट् इट् होकर वृत् इ सीय् त इस दशा में गुण रपरत्व यलोप, षत्व, ष्टुत्व होता है।

अवर्तिष्ट—वृत् लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में च्लि, सिच्, गुण रपरत्व, षत्व, ष्टुत्व होता है। पक्ष में 'द्युद्भ्यो लुङि' से परस्मैपद होकर पुषादि० सूत्र से अङ् 'अ वृत् अ त'=अवृतत्।

अवर्त्स्यत्-अवर्तिष्यत—वृत् लृङ् प्र० पु० एक० में स्य होकर विकल्प से परस्मैपद होने पर इट् का निषेध, गुण—रपरत्व होता है। पक्ष में आत्मनेपद में इट् गुण रपत्व आदि होकर अवर्तिष्यत।

त्रपूष्—त्रपूष् धातु लज्जा (लज्जित होना) अर्थ में है। [इसके ऊकार और षकार की इत्संज्ञा होकर लोप होता है, यह ऊदित् है और षित् भी]।

त्रपते—त्रप् धातु से लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में त (एत्व) शप् होकर त्रपते।

७२८ तॄफलेति—तॄ, फल्, भज् और त्रप्—इन धातुओं के अकार को एकार और अभ्यास का लोप होता है किन् लिट् तथा सेट् थल् परे होने पर। त्रप् में जो अकार है उसके एक ओर त्+र् संयुक्त व्यञ्जन (हल्) है, अतः एत्एकहल्मध्ये० (६/४/१२०) इत्यादि से यहाँ एत्व तथा अभ्यास लोप प्राप्त नहीं है]।

त्रेपे—त्रप् लिट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में लिट् के स्थान में त तथा ए

एषामत एत्वमभ्यासलोपश्च स्यात् किति लिटि सेटि थलि च। त्रेपे (त्रेपाते त्रेपिरे)।

त्रपिता-त्रप्ता। त्रपिष्यते-त्रप्स्यते। त्रपताम्। अत्रपत। त्रपेत। त्रपिपीष्ट-त्रप्सीष्ट। अत्रपिष्ट- अत्रप्त। अत्रपिष्यत-अत्रप्स्यत।

## अथ उभयपदिनः

श्रिञ् सेवायाम् ॥१॥

श्रयति-श्रयते। शिश्राय-शिश्रिये। श्रयिता। श्रयिष्यति-श्रयिष्यते।

---

होकर, द्वित्व, अभ्यासकार्य होकर 'त त्रप् ए' यहाँ 'असंयोगाल्लिट् कित्' से लिट् कित् है, अतः अकार को एत्व और अभ्यास लोप होकर त्रेपे। इसी प्रकार त्रेपाते, त्रेपिरे।

टिप्पणी—त्रप् धातु आत्मनेपदी है, इससे परे सेट् थल् नहीं मिलता, अतः सूत्र में 'सेटि थलि' की अनुवृत्ति 'फल' आदि के लिये की गई है।

त्रपिता-त्रप्ता—लुट् प्र० पु० एक०, त्रपिष्यते, त्रप्स्यते—लृट् प्र० पु० एक०, त्रपिपीष्ट, त्रप्सीष्ट—आशिषि लिङ् प्र० पु० एक०, अत्रपिष्ट, अत्रप्त—लुङ् प्र० पु० एक० तथा अत्रपिष्यत, अत्रप्स्यत—लृङ् प्र० पु० एक० में धातु के ऊदित् होने के कारण 'स्वरतिसूतिसूयतिधूञूदितो वा' सूत्र से विकल्प से इट् होता है।

त्रपताम्—लोट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में त्रप् अ (शप्) ताम् = त्रपताम्। लङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अ त्रप् अ त = अत्रपत। विधि लिङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में त्रप् अ सीय् स् त = त्रपेत।

अथेति—अब (भ्वादि गण की) उभयपदी धातुएँ आरम्भ होती हैं। [ऊपर कहा जा चुका है कि 'स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' सूत्र के अनुसार जो धातु स्वरितेत् है अथवा ञित् है वह परस्मैपद तथा आत्मनेपद दोनों में होती है]।

श्रिञ्—यह धातु 'सेवा करना' अर्थ में है। श्रिञ् में ञकार की इत्संज्ञा होकर लोप होता है। ञित् होने से यह उभयपदी है। सेट् है।

श्रयति-श्रयते—लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में श्रि अ ति → गुण, अयादेश होकर श्रयति; आत्मने० में श्रि अ ते = श्रयते।

शिश्राय-शिश्रिये—लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप् को णल्, द्वित्व अभ्यास कार्य होकर शिश्रि अ इस दशा में वृद्धि, आय् आदेश होकर शिश्राय। आत्मने० में 'शि श्रि ए' यहाँ लिट् के कित् (असंयोगाल्लिट् कित्) होने से गुण नहीं होता अपितु इकार को इयङ् होकर 'शिश्रिये' रूप होता है। परस्मै० के 'शिश्रियतुः' आदि रूपों में भी लिट् के कित् होने से इयङ् ही होता है। थल् कित् नहीं है, अतः गुण, अयादेश होकर शिश्रयिथ।

श्रयिता—लुट् प्र० पु० एक० में परस्मै० तथा आत्मने० दोनों में ही श्रयिता रूप होगा। इसी प्रकार द्विवचन में श्रयितारौ, बहुवचन में श्रयितारः। म० पु० और

श्रयतु-श्रयताम् । अश्रयत् अश्रयत । श्रयेत् श्रयेत श्रीयात् श्रयिषीष्ट । चङ् अशिश्रियत्-अशिश्रियत । अश्रयिष्यत् अश्रयिष्यत ।

हृञ् हरणे ॥२।

हरति हरते । जहार, जहर्थ, जह्रिव, जह्रिम, जह्रे, जह्रिषे । हर्ता ।

---

उ० पु० के परस्मै० म भू के समान तथा आत्मने० मे एध् के समान रूप होते हैं।

श्रयिष्यति श्रयिष्यते—श्रि लृट् प्र० पु० एक० मे (परस्मै०) मे श्रयिष्यति आत्मने० मे श्रयिष्यते । लोट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे श्रयतु आत्मने० मे श्रयताम् । लङ् मे अश्रयत् अश्रयत । विधि लिङ् मे श्रयेत् श्रयेत ।

श्रीयात्—श्रि आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे श्रि यासुट् स् (सुट्) त् यहाँ 'स्को संयोगाद्योरन्ते च' से दोनो सकारो का लोप होकर 'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः' से इकार को दीर्घ होता है।

श्रयिषीष्ट—श्रि आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) म श्रि इ (इट्) सीय् स् यहाँ गुण अयादेश, यलोप, षत्व ष्टुत्व होता है।

अशिश्रियत्—श्रि धातु से लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मैपद) म अ श्रि त् इस अवस्था मे च्लि, च्लि के स्थान म 'णिश्रिद्रुस्रुभ्य कर्तरि चङ्' से चङ् (अ),'चङि' से द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर अशि श्रि अ त्→श्रि के इकार को इयङ् अशिश्रियत् । आत्मने० मे अशिश्रियत ।

अश्रयिष्यत्—लृङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे अश्रयिष्यत् आत्मने० मे अश्रयिष्यत ।

हृञ्—हृ धातु ले जाना, हरण करना अर्थ मे है। [हृञ् ञित् है, अत उभयपदी है, यह धातु अनिट् है] ।

हरति हरते—लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे हरति, आत्मने० म हरते । लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) म जहार । म० पु० एक० (परस्मै०) मे द्वित्व आदि होकर ज हृ थ, यहाँ 'अचस्तास्वत्थल्यनिटो नित्यम्' से इट् का निषेध, गुण होकर जहर्थ । जह्रिव, जह्रिम म क्रादि नियम से इट् होकर यण् होता है।

जह्रे—लिट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) म ज हृ ए=जह्रे । म० पु० एक० आत्मने० मे 'ज हृ से (थास्) यहाँ क्रादिनियम से इट् होकर यण् होकर जह्रिषे । इसी प्रकार ध्वे, वहे तथा महे परे होने पर भी इट् होता है।

हर्ता—लुट् प्र० पु० एक० परस्मै० तथा आत्मने० का रूप है, अनिट् होने से इट् नही होता ।

हरिष्यति हरिष्यते—लृट् मे 'ऋद्धनो स्ये' से इट्, 'सार्वधातुकार्धधातुकयो' से गुण होता है। हरतु हरताम् लोट् प्र० पु० एक० परस्मै० और आत्मने० के रूप हैं। लङ् मे अहरत् अहरत, विधि लिङ् म हरेत्-हरेत ।

ह्रियात्—हृ धातु से आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) म लिङ् के स्थान मे तिप्, इकार लोप, यासुट् सुट्, सलोप हृ या त् इस अवस्था मे 'अकृत्सार्व-

हरिष्यति-हरिष्यते । हरतु-हरताम् । अहरत्-अहरत । हरेत्-हरेत । ह्रियात् हृषीष्ट, हृषीयास्ताम् । अहार्षीत्-अहृत । अहरिष्यत्-अहरिष्यत ।

इति भ्वादयः ।

## २. अथ अदादिगणः

अद भक्षणे ॥

७२९ । अदिप्रभृतिभ्यः शपः ।२।४।७२ ।

लुक् स्यात् । अत्ति, अत्तः, अदन्ति । अत्सि, अत्थः, अत्थ । अद्मि, अद्वः, अद्मः ।

---

धातुकयोः से प्राप्त होने वाले दीर्घ को बाधकर 'रिङ् शयग्लिङ्क्षु' से (यदि आर्धधातुक लिङ् परे होने पर) ऋकार के स्थान में 'रिङ्' (=रि) होता है ह्रियात् ।

हृषीष्ट—हृ आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में लिङ् के स्थान में 'त' सीयट् सुट् होकर 'हृ सीय् स् त' इस अवस्था में (धातु अनिट् है अतः इट् नहीं होता) झलादि लिङ् परे है अतः वह 'उश्च' से कित् हो जाता है तथा गुण नहीं होता । य लोप, षत्व, ष्टुत्व होकर हृषीष्ट । द्विवचन में हृ सीय् आ स् (सुट्) ताम्= हृषीयास्ताम् ।

अहार्षीत्—हृ लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अ हृ स् (सिच्) त् 'अस्ति-सिचोऽपृक्ते' से ईट् होकर 'अ हृ स् ई त्' यहाँ 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से ऋ को वृद्धि आर् होकर षत्व होकर अहार्षीत् ।

अहृत—हृ लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अ हृ स् त इस अवस्था में 'उश्च' से सिच् कित् होता है अतः गुण नहीं होता । 'ह्रस्वादङ्गात्' से सिच् के स् का लोप होकर अहृत । [अहृषाताम् आदि में सलोप नहीं होता क्योंकि यह लोप झल् परे होने पर होता है] । अहरिष्यत्-अहरिष्यत—लृङ् प्र० पु० एक० परस्मै० तथा आत्मने० के रूप हैं ।

इति भ्वादयः

अथेति—यहाँ से अदादिगण का आरम्भ होता है । अद् धातु है आदि में जिसके वह धातुसमुदाय अदादिगण कहलाता है ।

अद्—धातु 'खाना' अर्थ में है । [यह परस्मैपदी है और अनिट्]

७२९. अदिप्रभृतिभ्य इति—अद् आदि धातुओं से परे शप् का लुक् (लोप) हो जाता है ।

७३० । लिट्यन्यतरस्याम् ।२।४।४०।।

अदो घस्लृ वा स्यात् लिटि । जघास ।

उपधालोप—

७३१ । शासिवसिघसीनां च ।८।३।६०।।

इण्कुभ्यां परस्यैषां सस्य ष स्यात् । घस्य चर्त्वम् जक्षतुः, जक्षुः । जघसिथ, जक्षथुः, जक्ष । जघास-जघस, जक्षिव, जक्षिम । आद, आदतुः, आदुः ।

---

अत्ति—अद् धातु से लट् प्र० पु० एक० में तिप्, शप् होकर शप् का 'अदिप्रभृतिभ्यः शपः' से लोप होता है अद् ति, इस दशा में दकार को चर्त्व (खरि च) होकर अत्ति । द्विवचन में अद् तस्=अत्तः बहुवचन में अद् अन्ति (झि)=अदन्ति । म० पु० एक० में अद् सि=अत्सि, द्विवचन में अद् थस्=अत्थः, बहुवचन में अद् थ=अत्थ । उ० पु० में अद् मि=अद्मि अद् वस्=अद्वः अद् मस्=अद्मः ।

७३० लिटीति—अद् धातु को घस्लृ आदेश होता है विकल्प से लिट् लकार में । [यहाँ 'अदो जग्धि' से अद् की और 'लुङ्सनोर्घस्लृ' से घस्लृ की अनुवृत्ति होती है । घस्लृ में 'लृ' की इत्संज्ञा होती है । घस् आदेश भी अनिट् है ।]

जघास—अद् धातु से लिट् प्र० पु० एक० में तिप्, तिप् को णल् अद् को घस् होकर 'घस् अ' यहाँ द्वित्व हलादिशेष होकर घ घस् अ, इस अवस्था में अभ्यास के घकार को 'कुहोश्चुः' से झकार, उसे 'अभ्यासे चर्च' से जकार, और घस् के अकार को 'अत उपधायाः' से वृद्धि (आ) होकर जघास रूप होता है ।

उपधेति—द्विवचन में ज घस् अतुस् इस अवस्था में अतुस् कित् (असंयोगाल्लिट् कित्) है, अतः 'गमहनजनखनघसां लोपः क्ङित्यनङि' से उपधा (घस् के अकार) का लोप होता है । ज घ् स् अतुस् इस अवस्था में—

शासीति—इण् (प्रत्याहार के वर्ण) और कवर्ग से परे शास्, वस् और घस् धातुओं के सकार को षकार होता है । घकार को चर्त्व (ककार) होता है ।

जक्षतुः—अद् लिट् प्र० पु० द्विवचन में उपर्युक्त प्रकार से ज घ स् अतुस् यहाँ उपधालोप षत्व, चर्त्व होकर ज क् ष् अतुस् इस स्थिति में क्+ष्=क्ष् और अन्तिम सकार को विसर्ग होकर जक्षतुः । इसी प्रकार बहुवचन में ज घ ष् उ स्=जक्षुः ।

जघसिथ—अद् धातु से लिट् म० पु० एक० में ज घ स् थ यहाँ क्रादि नियम से नित्य इट् होता है [यहाँ भारद्वाज नियम नहीं लगता, वह नियम उस धातु को लगता है जो तास् में नित्य अनिट् होती है, यह घस् धातु तो तास् में है ही नहीं क्योंकि घस् आदेश लिट् में ही होता है । द्विवचन में ज घ स् अ थु स्=जक्षथुः (जक्षतुः के समान) । बहुवचन में ज घ स् अ=जक्ष ।

जघास-जघस—अद् लिट् उ० पु० एक० में ज घस् अ (णल्), यहाँ 'णलुत्तमो

**७३२ । इड् अत्यर्तिव्ययतीनाम् ।७।२।६६॥**

अद्, ऋ, व्येञ् एभ्यस्थलो नित्यमिट् स्यात् । आदिथ ।

अत्ता । अत्स्यति । अत्तु-अत्तात्, अत्ताम्, अदन्तु ।

**७३३ । हुझल्भ्यो हेर्धिः ।६।४।१०१॥**

होः झलन्तेभ्यश्च हेर्धिः स्यात् । अद्धि-अत्तात्, अत्तम्, अत्त । अदानि अदाव, अदाम ।

**७३४ । अदः सर्वेषाम् ।७।३।१००॥**

---

वा' से णल् विकल्प से णित् है, णित् होने पर 'अत उपधायाः' से वृद्धि होती है, अन्यथा नही । द्विवचन में ज घस् इ (इट्) व = जक्षिव, बहुवचन में जक्षिम । इन दोनों रूपों में क्रादि नियम से नित्य इट् होता है ।

आद—जब लिट् में अद् को घस् आदेश नही होता तो अद् अ इस दशा में 'अद्' को द्वित्व, हलादि शेष होकर अ अद् अ, यहाँ 'अत आदेः' से अभ्यास के आदि अकार को दीर्घ होकर आ अद् अ→सवर्ण दीर्घ आद । द्विवचन में आदतुः, बहुवचन में आदुः ।

७३२. इडिति—अद्, ऋ, व्येञ् इन धातुओं से परे थल् को नित्य इट् होता है ।

आदिथ—अद् लिट् म० पु० एक० में आ अद् थ इस दशा में भारद्वाज नियम से विकल्प से इट् प्राप्त था, 'इड् अत्यर्तिव्ययतीनाम्' से नित्य इट् हो जाता है । उत्तम पुरुष के द्विवचन और बहुवचन में आदिव, आदिम रूप होते है वहाँ क्रादिनियम से नित्य इट् होता है ।

अत्ता—लुट् प्र० पु० एक० अद् तास् डा । अत्स्यति = अद् स्य ति, दकार को तकार ।

अत्तु—से अदन्तु तक लोट् प्र० पु० के रूप हैं । इनमें भी शप् का लुक् होता है ।

७३३. हुझल्भ्य इति—हु धातु तथा झलन्त धातुओं से परे हि को धि होता है (अद् धातु झलन्त है) ।

अद्धि—अद् लोट् म० पु० एक० में अद् हि (सि), शप्-लुक्, ऊपर के सूत्र से हि के स्थान में धि होकर अद्धि । आशिषि अर्थ में हि के स्थान में विकल्प से तातङ् होकर अत्तात् । द्विवचन में अद् तम् = अत्तम्, बहुवचन में अद् त = अत्त ।

अदानि—लोट् उ० पु० एक० में अद् मि, शप् लुक्, 'मेर्निः' से मि के स्थान में नि आदेश तथा 'आडुत्तमस्य पिच्च' सूत्र से आट् (आ) का आगम होकर अद् आ नि = अदानि । द्विवचन में अद् आ व = अदाव, बहुवचन में अद् आ म = अदाम ।

७३४. अद इति—अद् से परे अपृक्त सार्वधातुक को अट् का आगम होता है सभी के मत में ।

अदः परस्याऽपृक्तसार्वधातुकस्य अट् स्यात्, सर्वमतेन। आदत्, आत्ताम्, आदन्। आदः, आत्तम्, आत्त। आदम्, आद्व, आद्म।
अद्यात्, अद्याताम्, अद्युः। अद्यात्, अद्यास्ताम्, अद्यासुः।

७३५। लुङ्सनोर्घस्लृ।२।४।३७॥
अदो घस्लृ स्यात् लुङि सनि च। लृदित्वादङ्—अघसत्। आत्स्यत्।

---

आदत्—अद् धातु से लङ् प्र० पु० एक० में धातु को 'आडजादीनाम्' से आट्, 'इतश्च' से ति के इकार का लोप, शप् लुक् होकर 'आ अद् त्' इस अवस्था में 'त्' अपृक्त सार्वधातुक है अतः इसे अट् (अ) का आगम होता है आ अद् अ त्= आदत्। द्विवचन में आ अद् ताम्= आत्ताम् बहुवचन में आ अद् अन् (अन्ति – झि) = आदन्।

आदः—म० पु० एक० में आ अद् स (सिप्) यहाँ स् को ऊपर के सूत्र में अट् का आगम होकर, सकार को रुत्व विसर्ग होने हैं आ अद् अ स्=आदः। द्विवचन में आत्तम्, बहुवचन में आत्त।

आदम्—लङ् उ० पु० एक० में आ अद् अम् (मिप्)=आदम्। द्विवचन में आ अद् व= आद्व, बहुवचन में आद्म।

अद्यात्—विधिलिङ् प्र० पु० एक० में शप् लुक्, यासुट् सुट् होकर अद् यास्, स् त्, 'लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य' से सकार—द्वय का लोप होकर (यहाँ अकार से परे 'या' नहीं है अतः 'अतो येयः' से इय् नहीं होता) अद्यात्। द्विवचन में अद् या ताम्= अद्याताम्। बहुवचन में अद् या झि, 'झेर्जुस्' से झि को जुस् (उस्) 'उस्यपदान्तात्' से पररूप होकर अद् या उस्=अद्युः।

अद्यात्, अद्यास्ताम्, अद्यासुः—आशिषि लिङ् के रूप हैं। अद्यात् में 'स्कोः संयोगाद्योरन्ते च' से सकारद्वय का लोप होता है (यह आर्धधातुक है अतः शप्, शप्लुक् नहीं होता)। द्विवचन में अद् यास् ताम्=अद्यास्ताम् बहुवचन में अद् यास् उस्=अद्यासुः।

७३५. लुङ्सनोरिति—अद् धातु को 'घस्लृ' आदेश होता है लुङ् और सन् परे होने पर।

अघसत्—अद् धातु के लुङ् प्र० पु० एक० में धातु को अट्, अद् को घस्लृ आदेश लुङ् के स्थान में तिप् तथा इकार लोप होकर 'अ घस् त्' इस अवस्था में च्लि, च्लि के स्थान में 'पुषादिद्युताद्यॢदितः परस्मैपदेषु' से अङ् होकर अ घस् अ त्= अघसत्। इसी प्रकार अघसताम्, अघसन् इत्यादि।

आत्स्यत्—अद् लृङ् प्र० पु० एक० में आ (आट्) अद् स्य त्=आत्स्यत्।

हन् हिंसागत्योः ॥२॥ हन्ति ।

**७३६ । अनुदात्तोपदेश-वनति-तनोत्यादीनाम् अनुनासिक-लोपो झलि क्ङिति ।६।४।३७॥**

अनुनासिकान्तानामेषां वनतेश्च लोपः स्यात्, झलादौ किति ङिति परे ।

यमि-रमि-नमि-गमि-हनि-मन्यतयोऽनुदात्तोपदेशाः ।

तनु-क्षणु-क्षिणु-ऋणु-तृणु-घृणु-वनु-मनु, तनोत्यादयः । हतः, घ्नन्ति । हंसि, हथः, हथ । हन्मि, हन्वः, हन्मः ।

जघान जघ्नतुः, जघ्नुः ।

---

हन् इति—हन् धातु हिंसा और गति अर्थ में है। यह परस्मैपदी तथा अनिट् है ।

हन्ति—लट् प्र० पु० एक० में तिप्, शप्लुक्, अनुस्वार परसवर्ण होकर रूप बनता है ।

७३६. अनुदात्तोपदेशेति—(सूत्र के अनुनासिक' शब्द में षष्ठी विभक्ति लुप्त है, और यह वनति' को छोड़कर अन्यों का विशेषण है) अनुनासिकान्त जो उपदेश में अनुदात्त धातु तथा तनोति आदि धातु हैं उनके और वन् धातु के अन्त का लोप होता है झलादि कित् ङित् परे होने पर ।

**यमि-इति**—यमि आदि धातुएँ अनुदात्तोपदेश हैं और तनु आदि तनोत्यादि हैं ।

हतः—हन् लट् प्र० पु० द्विवचन में शप्, शप्-लुक् होकर 'हन् तस्', यहाँ तस् प्रत्यय 'सार्वधातुकमपित्' सूत्र से ङिद्वत् है अतः 'अनुदात्तोपदेश०' इत्यादि से नकार लोप, सकार को रुत्व विसर्ग होकर हतः ।

**घ्नन्ति**—हन् लट् प्र० पु० बहुवचन मे हन् अन्ति (झि), यहाँ झि प्रत्यय ङिद्वत् है अतः अजादि ङित् प्रत्यय परे होने पर गमहनजनखनघसां लोपः क्ङित्यनङि' से हन् की उपधा (अकार) का लोप होकर ह् न् अन्ति, इस दशा में नकार परे होने पर 'हो हन्तेर्ञ्णिन्नेषु' से हकार को कुत्व (क वर्ग का चतुर्थ) होकर घकार होता है ।

**हंसि**—म० पु० एक० में हन् सि, नश्चापदान्तस्य झलि से नकार को अनुस्वार । द्विवचन में हन् थस् →नलोप हथः, बहु० में हथ । उ० पु० एक० में हन् मि = हन्मि, द्विवचन में हन्वः; बहुवचन में हन्मः ।

**जघान**—लिट् प्र० पु० एक० में द्वित्व हलादि शेष होकर ह हन् अ (णल्) इस दशा में 'कुहोश्चुः' से अभ्यास के हकार को झकार; अभ्यासे चर्च से जकार, उपधा के अकार को 'अत उपधायाः' से वृद्धि (आ) होकर 'ज हान् अ' यहाँ णित् प्रत्यय (णल्) परे होने से 'होहन्तेर्ञ्णिन्नेषु' से हकार को कुत्व (घकार) होकर जघान रूप होता है ।

७३७। अभ्यासाच्च ।७।३।५५॥

अभ्यासात् परस्य हन्तेर्हस्य कुत्वं स्यात्। जघनिथ-जघन्थ, जघ्नथुः, जघ्न। जघान जघन, जघ्निव, जघ्निम।

हन्ता। हनिष्यति। हन्तु हतात्, हताम्, घ्नन्तु।

७३८। हन्तेर्जः ।६।४।३६॥

हौ परे।

---

जघ्नतुः—लिट् प्र० पु० द्विवचन में पूर्ववत् ज हन् अतुस्' इस दशा में 'गमहन०' इत्यादि से उपधालोप ज ह् न् अतुस् हकार को घकार, सकार को रुत्व विसर्ग होते हैं। इसी प्रकार बहुवचन में ज हन् उस्=जघ्नुः।

७३७ अभ्यासादिति—अभ्यास से पर हन् धातु के हकार को कुत्व (ह् =घ्) होता है।

जघनिथ जघन्थ—हन् धातु लिट् म० पु० एक० में लिट् के स्थान में थल् (थ) भारद्वाज नियम से विकल्प से इट्, द्वित्व अभ्यास कार्य होकर ज हन् इ थ इस दशा में 'अभ्यासाच्च' से हकार को घकार (कुत्व) होकर जघनिथ। इट् न होने पर जघन्थ (यहाँ नकार को अनुस्वार और परसवर्ण भी होता है)।

टिप्पणी—जघनिथ आदि में न तो ञित् णित् प्रत्यय परे है और न ही नकार परे है अतः 'हो हन्ते' इत्यादि सूत्र से कुत्व नहीं हो सकता। इसीलिये 'अभ्यासाच्च' से कुत्व का विधान किया गया है।

जघ्नथुः—म० पु० द्विवचन में जघ्नतुः के समान म० पु० बहुवचन में ज हन् अ→उपधा लोप, कुत्व जघ्न।

जघान जघन—उ० पु० एक० में 'णलुत्तमो वा' से णल् विकल्प से णित् होता है और 'अत उपधायाः से वृद्धि (आ) हो जाती है। द्विवचन तथा बहुवचन में क्रादि नियम से नित्य इट्, उपधा लोप तथा 'हो हन्ते'० से कुत्व होकर जघ्निव, जघ्निम।

हन्ता—लुट् प्र० पु० एक० में हन् तास् डा 'एकाच उपदेशेऽनुदात्तात्' से इट् निषेध, नकार को अनुस्वार परसवर्ण होता है।

हनिष्यति—लृट् प्र० पु० एक० में 'स्य' होने पर हन् स्य ति इस दशा में 'ऋद्धनोः स्ये' से इट् का आगम होता है।

हन्तु—लोट् प्र० पु० एक० में शप् लुक्, हन् तु, अनुस्वार, परसवर्ण।

हतात्—आशी अर्थ में तु के स्थान में तातङ् होकर हन् तात्, यहाँ 'अनुदात्तो-पदेश०' इत्यादि से नकार का लोप हो जाता है। इसी प्रकार प्र० पु० द्विवचन में हन् ताम्=हताम्। बहुवचन में हन् अन्तु→उपधालोप कुत्व=घ्नन्तु।

७३८ हन्तेर्ज इति—हन् धातु को ज (आदेश) हो जाता है हि परे होने पर।

**७३६ । असिद्धवदत्राभात् ।६।४।२२॥**

इत ऊर्ध्वमापादसमाप्तेराभीयम् । समानाश्रये तस्मिन् कर्तव्ये तद् असिद्धम् । इति जस्यासिद्धत्वात्, न हेर्लुक्--जहि--हतात्, हतम्, हत । हनानि, हनाव, हनाम ।

अहन्, अहताम्, अघ्नन् । अहन्, अहतम्, अहत ।

---

७३६. असिद्धवदिति—इस सूत्र (६/४/२२) से परे षष्ठ अध्याय के चतुर्थ पाद की समाप्ति तक 'आभीय' कार्य कहलाते हैं । समान निमित्त (आश्रय) से वह (आभीय) कार्य करना हो तो दूसरा आभीय कार्य (तद्) असिद्ध (न हुए के समान) हो जाता है । इससे 'ज' आदेश के असिद्ध हो जाने के कारण 'हि' का लुक् नहीं होता ।

**टिप्पणी**—'असिद्धवदत्राभात्' ६।४।२२ सूत्र है । 'आभात्' का अर्थ है—भ तक । 'भस्य' ६।४।१२९ इस अधिकार पर्यन्त, इसे व्यापकर । 'भ' का अधिकार पाद-समाप्ति तक है । अतः ६।४।२२ से इस पाद की समाप्ति तक के कार्य आभीय हैं । 'हन्तेर्जः' ६।४।३६ तथा 'अतो हेः' ६।४।१०५ दोनों आभीय कार्य हैं । यहाँ 'ज' आदेश के होने पर (इस निमित्त से) ही 'अतो हेः' लग सकता है किन्तु जादेश असिद्ध है ।

जहि—हन् धातु के लोट् म० पु० एक० में सिप्, 'सेर्ह्यपिच्च' से हि आदेश, शप्-लुक् होकर 'हन् हि' इस दशा में हन् के स्थान में 'हन्तेर्जः' से ज आदेश होकर 'ज हि'—जहाँ 'अतो हेः' से हि का लोप प्राप्त होता है किन्तु 'असिद्धवदत्राभात्' से 'ज' आदेश के असिद्ध हो जाने पर 'अतो हेः' को हन् रूप दिखलाई देता है अतः हि लोप नहीं होता ।

हतात्—आशिषि लिङ् म० पु० एक० में हन् तात् (हि)=हतात् । लोट् म० पु० द्विवचन में हन् तम्=हतम्, बहु० में हन् त=हत—इनमें न लोप होता है ।

हनानि—लोट् उ० पु० एक० में 'आडुत्तमस्य पिच्च' से आट् होकर हन् आ नि (मि)=हनानि । इसी प्रकार द्विवचन में हनाव, बहुवचन में हनाम ।

अहन्—हन् लङ् प्र० पु० एक० में धातु को अट्, शप्-लुक् तिप् के इकार का लोप होकर 'अ हन् त्' इस अवस्था में हल् (न्) से परे अपृक्त हल् 'त्' है अतः 'हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुतिस्यपृक्तं हल्' सूत्र से 'त्' का लोप होता है । द्विवचन में अ हन् ताम्→न लोप अहताम् । बहुवचन में अ हन् अन्ति (झि) अन्ति का इकार लोप, तकार लोप होकर अहन् अन्, इस दशा में 'गमहन०' इत्यादि से हन् धातु के अकार (उपधा) का लोप तथा हो हन्तेः० इत्यादि से हकार को कुत्व (घकार) होकर अघ्नन् ।

अहनम् अहन्व, अहन्म ।

हन्यात् ।

७४० । आर्धधातुके ।२।४।३५॥

इत्यधिकृत्य ।

७४१ । हनो वध लिङि ।२।४।४२॥

७४२ । लुङि च ।२।४।४३॥

वधादेशोऽदन्त । आर्धधातुके, इति विषयसप्तमी तेनार्धधातुकोपदेशेऽदन्तत्वाद् अतो लोप—वध्यात्, वध्यास्ताम् ।

---

अहन्—म० पु० एक० मे अ हन् स् (सिप्) हल्ङ्यादि लोप होकर अहन् । द्विवचन म अ हन् तम्→न लोप अहतम् । बहुवचन म अ हन् त→न लोप अहत ।

अहनम्—उ० पु० एक० मे अ हन् अम् (मिप्)=अहनम् । द्विवचन मे अ हन् व =अहन्व, बहुवचन म अ हन् म=अहन्म ।

हन्यात्—हन् धातु से विधि लिङ् प्र० पु० एक० में शप् लुक्, यासुट्-सुट्, स लोप होकर हन् या त्=हन्यात् । इसी प्रकार हन्याताम्, हन्यु आदि रूप होंगे ।

७४० आर्धधातुक इति—इस सूत्र से अधिकार करके अर्थात् इससे आगे जिन कार्यों का विधान किया गया है, वे आर्धधातुक के विषय मे होते हैं, यह बतलाकर ।

७४१ हन इति—हन् के स्थान मे 'वध' आदेश होता है आर्धधातुक लिङ् के विषय में । (आशीर्लिङ् आर्धधातुक लिङ् है) ।

७४२ लुङि चेति—लुङ् मे भी हन् को वध आदेश होता है ।

वधादेश इति—वध आदेश अकारान्त है और सूत्र मे आर्धधातुके' यह विषय-सप्तमी है जिसका भाव है कि आर्धधातुक के विषय म अर्थात् आर्धधातुक प्रत्यय करने की इच्छा मात्र (विवक्षा) होने पर हन् को वध हो जाता है । इस प्रकार आर्धधातुक के उपदेश (विधान) के समय ही धातु अकारान्त होती है अत. 'अतो लोप' से अकार लोप हो जाता है ।

वध्यात्—हन् धातु से आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० की विवक्षा मे हन् को वध आदेश होकर वध यास्-स् त्' इस दशा में स लोप, 'अतो लोप.' से वध के अन्तिम अकार का लोप होकर वध्यात् । द्विवचन में वध यास् ताम्=अकार लोप वध्यास्ताम् । बहु० में वध्यासु ।

अवधीत् । अहनिष्यत् ।

अस् भुवि ॥३॥

अस्ति ।

७४३ । श्नसोरल्लोपः ।६।४।१११॥

श्नस्य अस्तेश्च अतो लोपः सार्वधातुके किति ङिति । स्तः, सन्ति । असि, स्थः, स्थ । अस्मि, स्वः, स्मः ।

७४४ । उपसर्गप्रादुर्भ्यामस्तिर्यच्परः ।८।३।८७॥

---

अवधीत्—हन् धातु लुङ् प्र० पु० एक० में अट्, हन् को वध आदेश च्लि-सिच्, आदेश रूप उपदेश में अनेकाच् होने से 'एकाच उपदेशे०' आदि इट् निषेध नहीं लगता अतः सिच् इट् होकर अ वध इ स् त्, यहाँ 'अतो लोपः' से धातु के अन्तिम अकार का लोप होता है उसका स्थानिवद्भाव होने से 'अतो हलादेर्लघोः' से वकारोत्तरवर्ती अकार को वृद्धि (आ) नही होती । 'अस्तिसिचोऽपृक्ते' से ईट्, सलोप होकर अवधीत् । लृङ् प्र० पु० एक० मे अहनिष्यत् ।

अस्—धातु होना अर्थ में है । (यह परस्मैपदी धातु है ।)

अस्ति—अस् धातु से लट् प्र० पु० एक० में शप्, शप्-लुक् अस् ति = अस्ति ।

७४३. श्नसोरिति—श्ना प्रत्यय और अस् धातु के अकार का लोप होता है कित् ङित् सार्वधातुक परे होने पर ।

स्तः—लट् प्र० पु० द्विवचन में शप्-लुक् होकर अस् तस् इस दशा में तस् प्रत्यय सार्वधातुक है, यह 'सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वत् है अतः अस् के अकार का लोप होकर स्तः । इसी प्रकार बहु० में अस् अन्ति (झि) = सन्ति ।

असि—म० पु० एक० में अस् सि 'तासस्त्योर्लोपः' से सकार लोप असि । द्विवचन में स्थः, बहु० में स्थ । यहाँ अकार-लोप होता है ।

अस्मि—उ० पु० एक० में अस् मि = अस्मि । द्वि० तथा बहु० में अ लोप → स्वः, स्मः । [तिप्, सिप्, मिप्, पित् हैं अतः ङित् नही है । इनके परे होने पर अकार लोप नही होता] ।

७४४. उपसर्गेति—उपसर्ग के इण् और 'प्रादुस्' से परे अस् धातु के सकार को षकार होता है यदि उससे परे यकार या अच् हो ।

उपसर्गेण प्रादुसश्चास्तेः सस्य षो यकारेऽचि च परे। निष्यात्। प्रनिषन्ति। प्रादु षन्ति। यच्पर किम् ? अभिस्तः।

७४५। अस्तेर्भूः ।२।४।५२॥

आर्धधातुके। बभूव। भविता। भविष्यति।

अस्तु-स्तात्, स्ताम्, सन्तु।

७४६। घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च ६।४।११९॥

घोरस्तेश्च एत्वं स्याद् हौ परे, अभ्यासलोपश्च। एत्वस्यासिद्धत्वाद्

---

निष्यात्—यहाँ उपसर्ग के इण् (इ) से परे अस् का सकार है उससे परे यकार है। प्रनिषन्ति में सकार से परे अ (अच्) है। प्रादु षन्ति में अस् का सकार 'प्रादुस्' से परे है और सकार से परे अकार (अच्) है।

यच्पर किम्—अस् के सकार से परे यकार या अच् हो तभी सकार को षकार होता है। 'अभिस्त' यहाँ सकार से परे तकार है अत षत्व नहीं होता।

७४५. अस्तेरिति— आर्धधातुक के विषय में अस् धातु को 'भू' हो जाता है। इस सूत्र से आर्धधातुक के विषय मे सर्वत्र अस् को भू आदेश होकर भू के समान रूप होते हैं, जैसे लिट् मे बभूव आदि, लुट् मे भविता आदि, लृट् मे भविष्यति आदि। इसी प्रकार आशिषि लिङ् मे भूयात् आदि, लुङ् मे अभूत् आदि।

अस्तु—लोट् प्र० पु० एक० में शप् लुक् होकर अस्तु। तातङ् पक्ष में अस् का अकार-लोप स्तात्। इसी प्रकार स्ताम्, सन्तु मे अकार-लोप।

७४६ घ्वसोरिति—घुसंज्ञक तथा अस् धातु को एत्व हो जाता है हि परे होने पर और अभ्यास का लोप भी।

[यह सूत्र दो कार्य करता है एत्व और अभ्यास लोप, एत्व तो घुसंज्ञक 'दा' आदि धातु तथा अस् धातु दोनो में होता है, किन्तु अभ्यास लोप दा आदि मे ही। 'अलोऽन्त्यस्य' से अन्त्य वर्ण को ही एत्व होता है।]

एत्वस्येति—एत्व के असिद्ध होने से हि को धि हो जाता है। ('असिद्धवदत्रा-भात्' से 'हुझल्भ्यो हेर्धिः' के प्रति 'घ्वसो०' इत्यादि से होने वाला एत्व असिद्ध है, क्योंकि दोनों कार्य आभीय हैं)। श्नसो ० से अकार लोप होता है। जैसे—

एधि—अस् धातु के लोट् म० पु० एक० मे 'अस् हि' इस दशा मे 'हुझल्भ्यो हेर्धिः' को बाधकर परत्वात् 'घ्वसोरेद्०' इत्यादि से सकार को एकार होकर अ ए हि, यहाँ आभीय होने से एत्व हुझल्भ्यो हेर्धिः के प्रति असिद्ध हो जाता है अत. हि के स्थान मे धि हो जाता है। अ ए धि यहाँ धि (हि) अपित् सार्वधातुक होने से ङिद्वत् है अत 'श्नसोरल्लोपः' से अस् के अकार का लोप होकर एधि रूप होता है।

हेधिः। 'श्नसोः' इत्यल्लोपः। तातङ् पक्षे एत्वं न, परेण तातङा बाधात्। एधि-स्तात्, स्तम्, स्त। असानि, असाव, असाम।

आसीत्, आस्ताम्, आसन्। स्यात्, स्याताम्, स्युः। भूयात्। अभूत्। अभविष्यत्।

शीङ् स्वप्ने ॥४॥

७४७। शीङः सार्वधातुके गुणः ।७।४।२१॥

'क्ङिति च' इत्यस्यापवादः। शेते, शयाते।

---

तातङ् पक्षे इति—आशिषि लोट् में अस् हि इस दशा में पर होने से एत्व को बाधकर हि को तातङ् हो जाता है। अस् तात्, यहाँ श्नसोरल्लोपः' से अकार लोप होकर 'स्तात्'। द्विवचन में स्तम्, बहुवचन में स्त।

असानि—लोट् उ० पु० एक० में अस् नि (मि) शप्-लुक, आट् अस् आ नि =असानि। द्विवचन मे असाव, बहु० मे ..साम। आट् पित् है अतः ङिद्वद्भाव नहीं होता और अस् के अकार का लोप नही होता।

आसीत्—अस् लङ् प्र० पु० एक० में 'आडजादीनाम्' से आट् तिप्-इकार लोप आ अस् त् इस दशा में 'अस्तिसिचोऽपृक्ते' से ईट् का आगम वृद्धि (आ+अ=आ) होकर आसीत्। द्विवचन में आ अस् ताम्=आस्ताम्। यहाँ श्नसोरल्लोपः से अकार लोप होता है। इसी प्रकार बहु० में आ अस् अन् (झि)=आसन्।

स्यात्—अस् विधि लिङ् प्र० पु० एक० में अस् या त्, अ लोप होकर स्यात्। द्विवचन में अस् या ताम्=स्याताम्। बहुवचन में अस् या उस्=स्युः।

भूयात्—आ० लिङ् प्र० पु० एक०, अभूत्—लुङ् प्र० पु० एक० तथा अभविष्यत्—लृङ् प्र० पु० एक० में आर्धधातुक का विषय होने से अस् के स्थान में भू आदेश होता है।

शीङ्—धातु 'सोना' अर्थ में है। (यह सेट् है तथा ङित् होने से आत्मनेपदी)।

७४७. शीङ् इति—शीङ् धातु को सार्वधातुक (प्रत्यय) परे होने पर गुण होता है।

क्ङिति चेति—यह गुण क्ङिति च (निषेध) का बाधक है। जैसे—

शेते—शी धातु से लट् प्र० पु० एक० में आत्मनेपद का 'त' प्रत्यय होता है शप्, शप्-लुक् टि को एत्व होकर 'शी ते' यहाँ 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से ईकार को गुण प्राप्त है; किन्तु 'त' प्रत्यय 'सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वत् है अतः 'क्ङिति च' से गुण होता है। इसी प्रकार द्विवचन में शी आते, गुण अयादेश शयाते। बहुवचन में—

७४८। शीङो रुट् ।७।१।७॥

*शीङ परस्य झादेशस्यातो रुडागम स्यात्।* शेरते। शेषे, शयाथे, शेध्वे। शये, शेवहे, शेमहे।

शिश्ये, शिश्याते, शिश्यिरे। शयिता। शयिष्यते।

शेताम्, शयाताम्, शेरताम्। अशेत, अशयाताम्, अशेरत। शयीत, शयीयाताम्, शयीरन्। शयिषीष्ट। अशयिष्ट। अशयिष्यत।

इत्यदादय

---

७४८ शीङो रुट् इति—शीङ् से परे झ के आदेश 'अत्' को रुट का आगम होता है। [रुट् में उकार उच्चारण के लिये है टित् होने से यह 'अत्' के आदि में होता है]।

शेरते—शी लट् प्र० पु० बहु० में शी झ, 'आत्मनेपदेष्वनतः' से झ् के स्थान में 'अत्' टि (अ) के स्थान मे एकार और शी के ईकार को 'शीङ् सार्वधातुके गुण' से गुण होकर 'शे अते' यहाँ पर 'शीङो रुट्' से रुट् होता है। शेर् अते=शेरते।

शेषे—शी लट् म० पु० एक० में गुण होकर शेषे। इसी प्रकार म० पु० तथा उ० पु० के सभी रूपो मे धातु के ईकार को गुण (एकार) होता है।

शिश्ये—शी धातु के लिट् प्र० पु० एक० मे 'लिटस्तझयोरेशिरेच्' से त के स्थान मे एश् (=ए), द्वित्व, अभ्यास ह्रस्व होकर 'शि शी ए' यहाँ 'एरनेकाचोऽसयोगपूर्वस्य' से ईकार को यण् होकर शिश्ये। इसी प्रकार शिश्याते शिश्यिरे आदि।

शयिता—लुट् प्र० पु० एक० मे शी तास् डा यहाँ इट्, गुण होकर शे इ ता →अयादेश शयिता। यहाँ गुण 'सार्वधातुकार्धधातुकयो' से होगा)। इसी प्रकार लृट् प्र० पु० एक० मे शयिष्यते।

शेताम्—लोट् प्र० पु० एकवचन मे शप् लुक→शी ताम्, गुण होकर शेताम्। द्विवचन में शयाताम्। बहुवचन मे रुट् होकर शेरताम्।

अशेत—शी लङ् प्र० पु० एकवचन मे अट्, शप्—लुक्, गुण होकर अशेत। द्विवचन मे अ शी आताम्→गुण अयादेश अशयाताम्। बहु० अ शी अत→रुट्, गुण होकर अशेरत।

शयीत—शी विधिलिङ् प्र० पु० एक० मे शप् लुक्, सीयुट् सुट् सलोप, शी ईय् त→यहाँ धातु को गुण, अयादेश यकारलोप होकर शयीत। द्विवचन मे शी ईय् आताम्=शयीयाताम्, बहुवचन मे शी ईय् रन्=शयीरन्।

शयिषीष्ट—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० में सीयुट्, सुट्, इट, गुण, अयादेश होकर शय् इ सी स् त→षत्व ष्टुत्व= शयिषीष्ट।

# ३. अथ जुहोत्यादिगणः

हु दानाऽदनयोः ॥१॥

७४९। जुहोत्यादिभ्यः श्लुः ।२।४।७५॥

शपः श्लुः स्यात् ,

७५०। श्लौ ।६।१।१०॥

धातोर्द्वे स्तः। जुहोति, जुहुतः।

७५१। अदभ्यस्तात् ।७।१।४॥

---

अशयिष्ट—लुङ् प्र० पु० एक० में अट्, च्लि-सिच्, इट्, गुण अयादेश षत्व, ष्टुत्व होकर अ शय् इ स् त=अशयिष्ट।

अशयिष्यत—लुङ् प्र० पु० एक० में भी अट् स्य इट् गुण, अयादेश षत्व होता है।

इत्यदादयः।

जुहोत्यादि—जुहोति अर्थात् हु धातु है आदि में जिसके वह जुहोत्यादि गण है।

हु—यह धातु दान (होम करना, हवन करना) तथा अदन (खाना) अर्थ में है। (किन्हीं के मत में यह आदान=लेना तथा प्रीणन=तृप्त करना अर्थ में भी है—सि० कौ०)। यह परस्मैपदी तथा अनिट् है।

७४९. जुहोत्यादिभ्य इति—जुहोति आदि धातुओं से परे शप् का श्लु (लोप) हो जाता है। प्रत्ययस्य लुक्श्लुलुपः १।१।६० के अनुसार प्रत्यय के लोप को 'श्लु' कहा गया है, इसका विशेष फल है]।

७५०. श्लाविति—श्लु होने पर धातु को द्वित्व होता है।

जुहोति—हु धातु के लट् प्र० पु० एक० में शप् का श्लु और 'श्लौ' से धातु को द्वित्व होकर 'हु हु ति' इस अवस्था में प्रथम हु को अभ्यास कार्य ('कुहोश्चुः' से हकार को झकार और अभ्यासे चर्च से झकार को जकार) होकर 'जु हु ति' यहाँ हु के उकार को 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से गुण (ओ) होता है। द्विवचन में जुहुतः, यहाँ तस् ङिद्वत् है अतः गुण नहीं होता।

७५१. अदिति—अभ्यस्त (संज्ञक) से परे झ् को 'अत्' होता है। 'झोन्तः' का यह अपवाद है। षष्ठ अध्याय के द्वित्व प्रकरण में जो द्वित्व होता है वे दोनों मिलकर अभ्यस्त कहलाते हैं—'उभे अभ्यस्तम्। ६।१।५॥, यहाँ भी षष्ठ अध्याय के 'श्लौ ६।१।१० सूत्र से द्वित्व हुआ है अतः हु हु की अभ्यस्त संज्ञा होती है]।

जुह्वति—हुधातु से लट् प्र० पु० बहुवचन में शप् श्लु द्वित्व अभ्यास

झस्यात् स्यात् । हुश्नुवो ' इति यण्—जुह्वति ।

७५२ । भीह्रीभृहुवां श्लुवच्च ।३।१।३९॥

एभ्यो लिटि आम् वा स्यात्, आमि श्लाविव कार्यं च । जुहवाञ्चकार-जुहाव ।

होता । होष्यति । जुहोतु-जुहुतात्, जुहुताम्, जुह्वतु, जुहुधि, जुहवानि । अजुहोत्, अजुहुताम् ।

७५३ । जुसि च ।७।३।८३॥

---

कार्य तथा अदभ्यस्तात् से झ् को 'अत' आदेश होकर 'जुहु अति' इस अवस्था मे 'हु' के उकार को उवड् प्राप्त होता है, उसे बाधकर 'हुश्नुवो सार्वधातुके' से यण् हो जाता है।

७५२ भी ह्री इति—भी, ह्री, भृ और हु—इन धातुओ से लिट् में विकल्प से 'आम्' प्रत्यय होता है और आम् परे होने पर श्लु परे होने के समान कार्य होता है।

जुहवाञ्चकार—हु धातु से लिट् प्र० पु० एक० मे आम् प्रत्यय होता है और उसके परे श्लु परे होने के समान ही द्वित्व आदि होता है हु हु आम् लिट् इस अवस्था मे अभ्यास कार्य, गुण अवादेश होकर जुहवाम् लिट्, 'आम.' सूत्र से लिट् का लुक् होकर लिट्परक 'कृ' का अनुप्रयोग, मकार को अनुस्वार परसवर्ण होकर जुहवाञ्चकार। इसी प्रकार भू तथा अस् का अनुप्रयोग होने पर जुहवाम्बभूव जुहवामास इत्यादि।

जुहाव—पक्ष मे लिट् मे आम् न होने पर लिटि 'धातोरनभ्यासस्य' से द्वित्व अभ्यास कार्य, वृद्धि, आवादेश होकर जुहाव रूप होता है। थल् मे भारद्वाज नियम से इट् होकर जुहोथ जुहविथ।

होता—लुट् प्र० पु० एक० मे गुण होकर होता। लृट प्र० पु० एक० मे होष्यति। लोट् प्र० पु० एक० मे जुहोतु, आशिषि मे जुहुतात्। द्विवचन मे जुहुताम्, बहु० मे जुह्वतु (लट् बहु० के समान)। लोट् मध्यम पु० एक० मे जु हु सि→जु हु हि→'हुझल्भ्यो हेर्धि' से हि के स्थान मे धि आदेश होकर जुहुधि (हि' अपित् होने से ङित्वत् है अत. यहाँ गुण नही होता)। लोट् उ० पु० एक० मे जु हु नि, यहाँ 'आडुत्तमस्य पिच्च' से आट् होता है जो पित् है अत पर होने से हुश्नुवो सार्वधातुके से प्राप्त यण् को बाधकर गुण, अवादेश होकर जुहवानि।

अजुहोत्—लङ् प्र० पु० एक० मे अट्, द्वित्व, अभ्यास कार्य, गुण आदि होते हैं। द्विवचन मे अजुहुताम्।

७५३. जुसीति—इगन्त अङ्ग को गुण होता है अजादि जुस् परे होने पर।

इगन्ताङ्गस्य गुणोऽजादौ जुसि । अजुहवुः ।

जुहुयात् । हूयात् । अहौषीत् । अहोष्यत् ।

भी भये ॥२॥ बिभेति ।

७५४ । **भियोऽन्यतरस्याम्** ।६।४।११५॥

इकारो वा स्याद् हलादौ क्ङिति सार्वधातुके । बिभितः-बिभीतः, बिभ्यति ।

---

**अजुहवुः**—लङ् प्र० पु० वहुवचन में अट्, द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर अ जु हु झि । इस दशा में 'सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च' से झि को जुस् (=उस्) होता है । अ जु हु उस्, 'हुश्नुवोः सार्वधातुके' से प्राप्त यण् को बाधकर परत्वात् 'जुसि च' से गुण होता है, अवादेश होकर अजुहवुः ।

**जुहुयात्**—विधिलिङ् प्र० पु० एक० में जु हु यास् स् त्=जुहुयात् ।

**हूयात्**—आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० में हु या त्, यहाँ 'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः' से दीर्घ होकर हूयात् ।

**अहौषीत्**—लुङ् प्र० पु० एक० में अट्, च्लि-सिच्, अस्तिसिचोऽपृक्ते से ईट् होकर अ हु स् ई त् इस दशा में 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से वृद्धि (उकार को औकार), षत्व होता है । लङ् प्र० पु० एक० में अ हु स्य त्=अहोष्यत् ।

**भी**—इति—भी धातु डरना (भय) अर्थ में है । (यह परस्मैपदी तथा अनिट् है) ।

**बिभेति**—भी धातु से लट् प्र० पु० एक० में तिप्, शप्-श्लु द्वित्व अभ्यास कार्य ईकार को गुण (ए) होता है ।

७५४. **भिय इति**—भी धातु (के अन्त्य वर्ण) को विकल्प से इकार होता है हलादि कित् ङित् सार्वधातुक परे होने पर ।

**बिभितः-बिभीतः**—लट् प्र० पु० द्विवचन में तस् होकर शप्-श्लु द्वित्व आदि होकर बि भी तस्, यहाँ 'भियो'० इत्यादि से ईकार को विकल्प से इकार होता है । बहुवचन में बि भी झि, अदभ्यस्तात् यण् बिभ्यति । म० पु० में बिभेषि, बिभिथः बिभीथः, बिभिथ-बिभीथ । उ० पु० में बिभेमि, बिभिवः—बिभीवः, बिभिमः—बिभीमः ।

**बिभयाञ्चकार**—भी लिट् प्र० पु० एक० में 'भीह्रीभृहुवां श्लुवच्च' से विकल्प से आम् होकर रूप सिद्ध होता है । पक्ष में बिभाय ।

**भेता**—लुट् प्र० पु० एक० में भी तास् डा (अनिट्) गुण होकर भेता । लृ प्र० पु० एक० भेष्यति ।

बिभयाञ्चकार-बिभाय। भेता। भेष्यति। बिभेतु बिभितात्-बिभीतात्। अबिभेत्। बिभियात्-बिभीयात्। भीयात्। अभैषीत्। अभेष्यत्।

डुदाञ् दाने ॥३॥

ददाति, दत्त, ददति। दत्ते, ददाते, ददते।

ददौ, ददे। दातासि, दातासे। दास्यति, दास्यते। ददातु (दत्ताम्)।

---

बिभेतु—लोट् प्र० पु० एक० म लट के समान कार्य, तिप् मे इकार को उकार। आशिषि मे विकल्प से तातङ् उसके होने पर विकल्प से ईकार होकर बिभितात्—बिभीतात्।

अबिभेत्—लङ् प्र० पु० एक० मे अट् शप् श्लु द्वित्व अभ्यास कार्य होकर अ बि भी त् यहाँ 'भी' के ईकार को गुण होता है। द्विवचन मे अबिभिताम् अबिभीताम् (ईकार को विकल्प मे इकार)।

बिभियात् बिभीयात्—भी विधि लिङ् प्र० पु० एक० मे शप्, श्लु द्वित्व अभ्यास कार्य, यासुट सलोप आदि होते हैं। 'यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च' से यासुट् ङित् है अत इसके परे रहते विकल्प से इकार होता है।

भीयात्—आशिषि लिङ् प्र० पु० एक० मे यासुट् सुट्, स लोप, आर्धधातुक होने से ईकार को इकार आदि नही होते। इसी प्रकार भीयास्ताम्, भीयासु आदि।

अभैषीत्—लुङ् प्र० पु० एकवचन मे अट् सिच् ईट् (अस्तिसिचोऽपृक्ते) होकर अ भी स् ईत् इस दशा मे 'सिचि वृद्धि- परस्मैपदेषु' से वृद्धि (ईकार को ऐ), षत्व होता है।

अभेष्यत्—लृङ् प्र० पु० एकवचन मे अट् स्य, गुण, षत्व आदि होते हैं।

डुदाञ्—दा धातु देना अर्थ म है। [यह ञित् है अत उभयपदी है। डु भी इत्संज्ञक है। धातु अनिट् है।]

ददाति—दा धातु लट् प्र० पु० एक० (परस्मैपद) मे शप् श्लु, द्वित्व अभ्यास को ह्रस्व होता है। द्विवचन मे द दा तस् इस दशा मे 'श्नाभ्यस्तयोरात.' से आकार लोप, दकार को चर्त्व होकर दत्त। बहुवचन मे द दा झि, यहाँ 'अदभ्यस्तात्' मे झ् को अत्, 'श्नाभ्यस्तयोरात' से आकार लोप होकर ददति।

दत्ते—दा लट् प्र० पु० एक० (आत्मनेपद) शप् श्लु, द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर द दा ते इस दशा म आकार लोप, चर्त्व होता है। द्विवचन म ददाते। बहुवचन मे द दा झ=ददते यहाँ झ् को अत् आदेश तथा आकारलोप होता है।

ददौ—लिट् प्र० पु० एकवचन (परस्मै०) मे णल् को (आत औ णलः) औकार आदेश, वृद्धि होती है। आत्मनेपद मे दा दा ए=ददे (यहाँ 'आतो लोप इटि च' से आकारलोप होता है।

टिप्पणी—परस्मै० म० पु० एक० थल् मे भारद्वाज नियम से विकल्प से इट्

७५५। दाधाघ्वदाप् ।१।१।२०॥

दारूपा धारूपाश्च धातवो घुसञ्ज्ञाः स्युः, दाप्दैपौ विना।
घ्वसोः इति एत्वम्—देहि। दत्तम्। अददात्, अदत्त।
दद्यात्, ददीत, देयात्, दासीष्ट। अदात्, अदाताम्, अदुः।

---

होकर 'आतो लोप इटि च' से आकारलोप होकर ददिथ, पक्ष में ददाथ। आत्मने० के ददिषे, ददिध्वे, ददिवहे, ददिमहे रूपों मे क्रादिनियम में इट् होकर 'आतो लोप०' से आकारालोप होता है।

दातासि—लुट् म० पु० एक० परस्मै० का रूप है, आत्मने० में दातासे रूप होता है।

दास्यति—लृट् प्र० पु० एक० परस्मै० है तथा दास्यते आत्मनेपद। ददातु लोट् प्र० पु० एक० परस्मैपद है। आत्मनेपद में दत्ताम्, ददाताम्, ददताम् रूप होंगे।

७५५. दाधेति–दा रूप और धा रूप धातुएं घुसंज्ञक होती हैं, किन्तु दाप् और दैप् नहीं।

टिप्पणी—इस सूत्र से ६ धातुओं की घुसंज्ञा होती है। 'डुदाञ् दाने' और दाण् दाने' दो तो स्वतः दा रूप हैं और 'दो अवखण्डने' देङ् रक्षणे' इन दो के ओकार तथा एकार को 'आदेच उपदेशेऽशिति' से आकार होकर दा रूप हो जाता है। इस प्रकार ये चार हैं। 'डुधाञ् धारणपोषणयोः' स्वतः धा रूप है और 'धेट् पाने' के एकार को आकार होता है। ये दो ही हैं।

देहि—लोट् म० पु० एक० (परस्मै०) में शप्, श्लु, द्वित्व अभ्यास ह्रस्व होकर द दा दि (हि) इस दशा में घुसंज्ञा होने के कारण 'घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च' सूत्र से 'दा' के आकार को एकार और अभ्यास का लोप होता है। द्विवचन में द दा तम्→आलोप चर्त्व होकर दत्तम्।

अददात्—लङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट् शप् श्लु, द्वित्व आदि होते हैं। द्विवचन में अदत्ताम्। बहु० में अददुः यहाँ 'सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च' से झि के स्थान में जुस् हो जाता है।

अदत्त—लङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अ द दा त→आकार लोप चर्त्व होकर अदत्त।

दद्यात्—विधि लिङ् प्र० पु० एकव० परस्मै० में 'द दा या त्' इस दशा में 'श्नाभ्यस्तयोरातः' से आकार लोप होता है। आत्म० में द दा सीय् स् त इस दशा में सलोप होकर 'श्नाभ्यस्तयोरातः' से आकार लोप होकर द द् ईय् त→यकारलोप ददीत।

७५६ । स्थाघ्वोरिच्च ।१।२।१७॥

अनयो 'इद्' अन्तादेश, सिच्च कित् स्याद् आत्मनेपदे । अदित ।

अदास्यत्, अदास्यत ।

डुधाञ् धारणपोषणयो ॥४॥ दधाति ।

७५७ । दधस्तथोश्च । ८।२।३८॥

द्विरुक्तस्य झषन्तस्य धाञो बशो भष् स्यात् तथो. परयोः स्ध्वोश्च परत ।

धत्त, दधाति । दधासि, धत्थ, धत्थ ।

धत्ते दधाते, दधते । धत्से, धद्ध्वे ।

---

देयात्—दा आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे दा यास् त्→स लोप एलिङि से दा के आकार को एकार होता है । आत्मने० म दा सीय् स् त यहाँ य लोप षत्व होकर दासीष्ट ।

अदात्—लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) म अट् च्लि सिच् होकर अ दा स् त् इस दशा म 'गातिस्थाघुपाभूभ्य सिच परस्मैपदेषु से सिच् का लोप (लुक्) होता है । द्विवचन मे अदाताम् । बहुवचन म अ दा स् झि इस दशा म सिच् लुक् होकर 'आत' से झि के स्थान म जुस् (उस्) तथा उस्यपदान्तात् से पररूप होकर अदु । —

७५६ स्थाघ्वोरिति—स्था और घुसंज्ञक इन दोनो को इकार अन्तादेश होता है और सिच् कित् होता है आत्मनेपद म ।

अदित—दा लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) म अ दा स् त इस स्थिति मे 'स्थाघ्वोरिच्च' स दा के अन्त्य (आकार) को इकार और स् (सिच्) को कित्व होता है । सिच् के कित् होन से इकार को गुण नही होता । 'ह्रस्वादङ्गात्' से सलोप होता है । इसी प्रकार अदिषाताम्, अदिषत आदि ।

अदास्यत्—लृङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे अदास्यत्, आत्मने० मे अदास्यत ।

डुधाञ्—धा धातु धारण और पोषण अर्थ म है । [ञित् होने से यह भी उभयपदी है । यह अनिट् है ।]

दधाति—धा धातु के लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) म तिप्, शप् श्लु, द्वित्व अभ्यास कार्य होकर दधाति ।

७५७ दधस्तथोरिति—जिसे द्वित्व किया गया है ऐसी झषन्त धा धातु के बश् (ब, ग, ड, द) को भष् (भ, घ, ढ, ध) हो जाता है यदि तकार, थकार, सकार अथवा ध्व परे हो ।

धत्त—धा लट् प्र० पु० द्विवचन (परस्मै०) मे तस्, शप् श्लु द्वित्व अभ्यास—ह्रस्व होकर ध धा तस् इस दशा मे 'अभ्यासे चर्च' स अभ्यास

घसोरेद्धावभ्यासलोपश्च—धेहि । अद्धात्—अधत्त ।
दध्यात्—दधीत । धेयात्—धासीष्ट । अधात्-अधित ।
अधास्यत्-अधास्यत ।

इति जुहोत्यादयः

---

के धकार को दकार होता है तथा 'श्नाभ्यस्तयोरातः' से धा के आकार का लोप हो जाता है। 'द ध् तस्' यहाँ 'दधस्तथोश्च' से अभ्यास के दकार (बश्) को धकार (भष्) और आगे के धकार को चर्त्व (तकार), सकार को विसर्ग होकर धत्तः रूप होता है। वहुवचन में दधति, म० पु० एकव० दधासि, द्विवचन में धत्थः (धत्तः के समान), वहुवचन में धत्थ।

धत्ते—लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में द ध् ते→भष्भाव, चर्त्व होकर धत्ते। द्विवचन में दधातेः, वहु० में दधते। म० पु० एक० में द ध् से=धत्से, वहु० में द ध् ध्वे=धद्ध्वे।

धेहि—धा धातु लोट् म० पु० एक० (परस्मै०) में 'दधाहि 'घ्वसो०' इत्य द से एत्व तथा अभ्यासलोप होकर देहि के समान।

अदधात्—लङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट् शप्-श्लु, द्वित्व अभ्यास कार्य होता है। आत्मने० में अ द धा त, यहाँ आकार लोप भष्भाव चर्त्व हो . . अधत्त।

दध्यात्—विधि लिङ् प्र० प० एक० (परस्मै०) में द धा या त् इस दशा मे आकार-लोप, परनिमित्त न होने से भष्भाव नही होता। आत्मने० मे द धा सीय् त=दधीत (ददीत के समान)।

धेयात्—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में धा यास् स् त्=धेय . (देयात् के समान। आत्मने० में धा सीय् स त=धासीष्ट (दासीष्ट के समान)।

अधात्—लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अ धा स् (सिच्) त्=अधा (अदात् के समान)। आत्मने० में अ धा स् त=अधित (अदित के समान)।

अधास्यत्=लृङ् प्र० पु० एकव० (परस्मै०) में होता है तथा आत्मने० अधास्यत।

इति जुहोत्यादयः।

# ४. अथ दिवादिगणः

दिवु क्रीडा-विजिगीषा-व्यवहार-द्युति-स्तुति-मोद-मद-स्वप्न-कान्ति-गतिषु ॥१॥

७५८ । दिवादिभ्यः श्यन् ।३।१।६९॥

शपोऽपवादः । हलि च' इति दीर्घः दीव्यति ।

दिदेव । देविता । देविष्यति । दीव्यतु । अदीव्यत् । दीव्येत् । दीव्यात् ।

---

दिवादिगण—दिव् धातु जिसके आदि में है वह धातुसमुदाय दिवादिगण कहलाता है ।

दिवु—दिव् धातु क्रीडा आदि अर्थों में है । [यह परस्मैपदी है तथा सेट् है । उदित् होने से क्त्वा में इट् विकल्प से होता है तथा निष्ठा में इट् नहीं होता ।

७५८. दिवादिभ्य इति—दिव् आदि धातु से श्यन् प्रत्यय होता है कर्तृवाच्य सार्वधातुक परे होने पर । [यहाँ 'कर्तरि शप्' से 'कर्तरि' और 'सार्वधातुके यक्' से 'सार्वधातुके' की अनुवृत्ति होती है । श्यन् के शकार और नकार की इत् संज्ञा होती है 'य' शेष रहता है, शित् होने से यह सार्वधातुक है ।]

शप इति—श्यन् प्रत्यय शप् का अपवाद है (कर्तरि शप् से प्राप्त शप् को बाध कर दिव् आदि धातु से श्यन् ही होता है ।)

दीव्यति—दिव् धातु के लट् प्र० पु० एक० में तिप्, श्यन् होकर दिव् य ति इस अवस्था में श्यन् के ङिद्वत् (सार्वधातुकमपित्) होने से गुण नहीं होता, 'हलि च' से दीर्घ होकर दीव्यति रूप होता है ।

टिप्पणी—हलि च ८।२।७७ का अर्थ है—रेफान्त तथा वकारान्त धातु की उपधा के इक् को दीर्घ होता है हल् परे होने पर । इसी सूत्र से दीव्यतु, अदीव्यत्, दीव्येत्, दीव्यात् आदि में दीर्घ होता है ।

दिदेव—लिट् प्र० पु० एक० में द्वित्व, अभ्यासह्रस्व, लघूपध गुण होकर दि देव् अ (णल्) = दिदेव ।

देविता—लुट् प्र० पु० एक० में (सेट् होने से) 'आर्धधातुकस्येड् वलादेः' से इट् होता है । इसी प्रकार लृट् प्र० पु० एक० में देविष्यति । लोट् प्र० पु० एक० में दीव्यतु (दीव्यति के समान) । लोट् म० पु० एक० में दिव् य हि→दीर्घ, 'अतो हेः' से हि लोप होकर दीव्य । लङ् प्र० पु० एक० में अदीव्यत् ।

दीव्येत्—विधि लिङ् प्र० पु० एक० में दिव् य (श्यन्) यास् त्' इस दशा में 'अतो येयः' से इय् आदेश होकर भवेत् के समान रूप होता है । आशीर्लिङ् में दिव् यास् स् त् = दीव्यात् ।

अदेवीत् । अदेविष्यत् ।

इति दिवादयः

# ५. अथ स्वादिगणः

षुञ् अभिषवे ॥१॥

**७५६ । स्वादिभ्यः श्नुः ।३।१।७३॥**

शपोऽपवादः । सुनोति, सुनुतः, 'हुश्नुवोः इति यण्-सुन्वन्ति । सुन्वः-सुनुवः ।

---

अदेवीत्—लुङ् प्र० पु० एकव० में अ दिव् इ (इट्) स् (सिच्) ई (ईट्, अस्ति-सिचोऽपृक्ते) इस दशा में इट ईटि से सकार का लोप, 'पुगन्तलघूपधस्य' से इकार को गुण (एकार) होकर अदेवीत् ।

अदेविष्यत्—लृङ् प्र० पु० एकव० में अ दिव् इ स्य त्→गुण षत्व होकर अदेविष्यत् ।

इति दिवादयः ।

स्वादिगण—जिस धातु-समुदाय के आदि में सु धातु है वह स्वादिगण कहलाता है ।

षुञ्—सु धातु अभिषव अर्थ में है । [अभिषव का अर्थ है—स्नान कराना, सोम रस निकालना (पीडनम्) स्नान करना और सुरा का उत्पादन (सुरासन्धान), इनमें से 'स्नान करना' अर्थ में अकर्मक है । षुञ् धातु ञित् है अतः उभयपदी है । यह अनिट् और षोपदेश=उपदेश में षकारादि है, 'धात्वादेः षः सः से षकार को सकार हो जाता है ।]

७५६. स्वादिभ्य इति—सु आदि धातुओं से कर्तृवाच्य सार्वधातुक परे होने पर 'श्नु' (विकरण) होता है । यह शप् का अपवाद है । (श्नु में शकार की इत् संज्ञा होती है, शित् होने से यह सार्वधातुक है और सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वत् होता है ।]

सुनोति—सु धातु से लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप्, श्नु होकर सु नु ति इह दशा में श्नु के ङित् होने से धातु को गुण नहीं होता किन्तु तिप् के निमित्त से नु के उकार को गुण (ओ) होता है । द्विवचन में 'सु नु तस्' यहाँ तस् के भी ङिद्वत् होने (सार्वधातुकमपित्) से श्नु को गुण नहीं होता सु नु तः । बहुवचन में सु नु अन्ति' इस दशा में 'अचि श्नुधातु' से प्राप्त उवङ् को बाधकर 'हुश्नुवोः सार्वधातुके' से उकार को यण् (वकार) हो जाता है सुन्वन्ति ।

सुन्वः-सुनुवः—लट् उ० पु० द्विवचन में सु नु वस्, इस दशा में 'लोपश्चान्यतरस्यां म्वोः' सूत्र से विकल्प से उकार-लोप होता है । इसी प्रकार बहुवचन में सुन्मः-सुनुमः ।

सुनुते, सुन्वाते, सुन्वते । सुन्वहे-सुनुवहे ।

सुषाव, सुषुवे । सोता । सुनु, सुनवानि, सुनवै । सुनुयात् । सूयात् ।

७६० । स्तुसुधूञ्भ्यः परस्मैपदेषु ।७।२।७२॥

---

सुनुते—लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) मे त, श्नु, टि को एत्व होकर सु नु ते→त के ङिद्वत् होने से श्नु को गुण नहीं होना । द्विवचन मे सु नु आते इस दशा मे 'हुश्नुवोः सार्वधातुके' मे यण् होकर सुन्वाते । बहुवचन मे 'सु नु झ' यहां झकार के स्थान मे 'आत्मनपदेष्वनत.' से 'अत्' आदेश तथा टि को एकार होकर 'सु नु अते' इस दशा मे पूर्ववत् यण् होना है सुन्वते ।

म० पु० मे सुनुषे, सुन्वाथे, सुनुध्वे । उ० पु० एक० मे सु नु ए=सुन्वे ।

सुन्वहे सुनुवहे—लट् उ० पु० द्विवचन मे सु नु व हे' इस दशा मे 'लोपश्चान्यतरस्या म्वो' से विकल्प से उकार लोप होता है। इसी प्रकार बहुवचन मे सुन्महे-सुनुमहे ।

सुषाव—सु धातु लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे तिप्, णल्, द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर सु सु अ' इस दशा मे सु धातु के उकार को वृद्धि (औ), आवादेश तथा सकार को षत्व होता है । आत्मने० मे सु सु ए (त=एश्) उवङ् होकर सुषुवे इत्यादि । यह धातु अनिट् है लिट् परस्मै० थल् मे भारद्वाजनियम से विकल्प मे इट् होकर सुषोथ-सुषविथ रूप होने हैं तथा परस्मै० और आत्मने० के अन्य वलादिप्रत्ययो मे क्रादि नियम से नित्य इट् होता है जैसे सुषुविव आदि ।

सोता—लुट् प्र० पु० एक० परस्मै० तथा आत्मने० दोनो का रूप है ।

सुनु सु लोट् म० पु० एक० परस्मै० मे सु नु हि (सि) इस अवस्था मे 'उतश्च प्रत्ययादसंयोगपूर्वात्' से हि का लोप (लुक्) होता है ।

सुनवानि सु लोट् उ० पु० एक० (परस्मै०) मे मि प्रत्यय उसे 'मेर्नि' से नि और 'आडुत्तमस्य पिच्च' से आट् का आगम होकर सु नु आ नि इस अवस्था म सार्वधातुकार्धधातुकयो से 'नु' के उकार को गुण (ओ) तथा 'अव्' होकर सुनवानि ।

सुनवै—सु लोट् उ० पु० एक० (आत्मने०) मे सु नु इ (इट्), यहाँ आट् का आगम इकार को एकार और 'एत ऐ' से ऐकार होकर सु नु आ ऐ इस अवस्था मे पूर्ववत् गुण, अव् आदेश और आ+ऐ=ऐ (वृद्धि) होती है ।

सुनुयात्—सु विधि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे श्नु, यासुट् सुट् सकार-लोप आदि होते हैं ।

सूयात्—सु आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे 'सु या त्' इस दशा मे 'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घ' मे उकार को दीर्घ (ऊ) होता है ।

७६०. स्तुसुधूञ्भ्य इति—स्तु, सु और धू धातु से परे सिच् को इट् होता है परस्मैपद मे ।

एभ्यः सिच् इट् स्यात् परस्मैपदेपु । असावीत्, असोष्ट ।

इति स्वादयः ।

## ६. अथ तुदादिगणः

तुद व्यथने ॥१॥

७६१ । तुदादिभ्यः शः ।३।१।७७॥

शपोऽपवादः । तुदति । तुतोद, तुतोदिथ ।

---

**असावीत्**—सु धातु के लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट्, च्लि-सिच्, इट्, तथा ईट् आदि होकर 'अ सु इ स् ई त्' इस दशा में 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से धातु के उकार को वृद्धि (औ), इट ईटि से सिच् के सकार का लोप होकर अ सौ इ ई त्, यहाँ आव् आदेश तथा इ+ई=ई होकर आसीवत् ।

**असोष्ट**—सु लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अ सु स् त इस अवस्था में धातु के उकार को 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से गुण (ओ), सिच् के सकार को षत्व और तकार को ष्टुत्व होता है ।

इति स्वादयः

**तुदादि**—जि धातु-समुदाय के आदि में तुद धातु है वह तुदादि गण कहलाता है ।

**तुद**—तुद् धातु 'पीडा देना' अर्थ में है । [इस धातु का अन्तिम अकार स्वरित है और उसकी इत्संज्ञा होती है अतः यह स्वरितेत् है तथा उभयपदी है । यह अनिट् है] ।

**७६१. तुदादिभ्य इति**—कर्तृवाच्य सार्वधातुक परे होने पर तुद् आदि धातुओं से 'श' (विकरण) होता है ।

**शपोऽपवादः**—श प्रत्यय शप् का बाधक है । ['श' में शकार की इत् संज्ञा होकर लोप होता है । यह शित् है अतः सार्वधातुक है । किन्तु पित् नहीं है अतः ङिद्वत् होता है (सार्वधातुकमपित्)] ।

**तुदति**—तुद् धातु से लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप्, श अनुबन्ध लोप होकर तुद् अ ति, इस दशा में 'श' के 'सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वत् हो जाने से लघूपध गुण नहीं होता है । आत्मने० में तुदते इत्यादि ।

**तुतोद**—तुद् लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप् को णल्, द्वित्व अभ्यास कार्य होकर तु तुद् अ, यहाँ लघूपध गुण होता है ।

**तुतोदिथ**—लिट् म० पु० एक० (परस्मै०) में तु तुद् थ इस दशा में धातु अजन्त या अकारवान् नहीं अतः भारद्वाज नियम प्राप्त नहीं होता और क्रादिनियम से नित्य इट् लघूपध गुण होता है ।

तुतुदे । तोत्ता । अतौत्सीत्, अतुत्त ।

इषु इच्छायाम् ॥२॥

इच्छति । एषिता, एष्टा । एषिष्यति । इष्यात् । ऐषीत् ।

इति तुदादयः ।

---

तुतुदे—तुद् लिट् प्र० पु० एक० आत्मने० मे, त—एश्, द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर तु तुद् ए यहाँ 'असंयोगाल्लिट् कित्' से लिट् कित् है अतः लघूपध गुण नहीं होता।

तोत्ता—तुद् लुट् प्र० पु० एक० में परस्मैपद तथा आत्मनेपद दोनों का रूप होता है। धातु अनिट् है अतः इट् नहीं होता।

अतौत्सीत्—तुद् धातु से लुङ् प्र० पु० एक० परस्मैपद में अट् तिप् इकारलोप, च्लि-सिच् होकर अ तुद् स् त् इस दशा में 'वदव्रजहलन्तस्याचः' से तुद् के उकार को वृद्धि (औ) तथा 'अस्तिसिचोऽपृक्ते' से ईट् का आगम और दकार को चर्त्व होकर अतौत्सीत्।

अतुत्त—तुद् धातु प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अट्, त, च्लि-सिच् होकर अ तुद् स् त, इस अवस्था में 'झलो झलि' से सकार का लोप हो जाता है। दकार को चर्त्व होता है।

इषु—इष् धातु इच्छा अर्थ में है। [यह धातु परस्मैपदी तथा सेट् है, उकार इत्संज्ञक है अतः उदित् है]।

इच्छति—इष् धातु से लट् प्र० पु० एक० में तिप्, श होकर इष् अ ति, इस अवस्था में 'इषुगमियमां छः' से षकार को छकार होकर तुक् का आगम होता है इ त् छ् अ ति, यहाँ तकार को श्चुत्व होकर इच्छति।

एषिता एष्टा—इष् लुट् प्र० पु० एक० में इष् ता यहाँ गुण तथा 'तीषसहलुभरुषरिषः' सूत्र से विकल्प से इट् होकर एषिता, इट् न होने पर गुण तथा ष्टुत्व होकर एष्टा।

एषिष्यति—लृट् प्र० पु० एक० में होता है। लोट् में इच्छतु आदि, लङ् में ऐच्छत् आदि, विधि लिङ् में इच्छेत्।

इष्यात्—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० में यासुट्-सुट्-स लोप होकर इष् या त् = इष्यात्।

ऐषीत्—इष् धातु से लुङ् प्र० पु० एक० में आट्, च्लि-सिच्, इट्, ईट् होकर आ इष् इ स् ई त्, इट ईटि से सलोप तथा आटश्च से वृद्धि (आ+इ=ऐ) होती है। लृङ् में ऐषिष्यत् आदि।

इति तुदादयः

# ७. अथ रुधादयः

रुधिर् आवरणे ॥१॥

**७६२। रुधादिभ्यः श्नम् ।३।१।७८॥**

शपोऽपवादः । रुणद्धि । श्नसोरल्लोपः रुन्धः, रुन्धन्ति । रुणत्सि, रुन्धः; रुन्ध । रुणध्मि, रुन्ध्वः, रुन्ध्मः । रुन्धे, रुन्धाते, रुन्धते ।

---

रुधादि—जिस धातु-समुदाय के आदि में रुध् धातु है वह रुधादिगण कहलाता है ।

रुधिर्—रुध् धातु 'रोकना' अर्थ में है । [यहाँ इर् की 'इर इत्संज्ञा वाच्या' वार्तिक से इत्संज्ञा होकर लोप होता है, अतः यह इरित् है, इकार स्वरित है इसलिये यह स्वरितेत् है तथा उभयपदी । यह अनिट् है] ।

७६२. रुधादिभ्य इति—रुध् आदि धातु से सार्वधातुक परे होने पर श्नम् होता है । यह शप् का अपवाद है । ['श्नम् में न शेष रहता है, मकार की इत्संज्ञा होने से यह मित् है] ।

रुणद्धि—रुध् धातु से लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में 'रुध् ति' इस अवस्था में 'रुधादिभ्यः श्नम्' से श्नम्, जो मित् होने से रु के उकार से परे (मिदचोऽन्त्यात् परः) होता है 'रु न ध् ति' इस दशा में 'झषस्तथोर्धोऽधः' से 'ति' के तकार को धकार होकर धातु के धकार को जश्त्व (दकार) होता है ।

रुन्धः-रुन्द्धः—रुध् लट् प्र० पु० द्विवचन में 'रु न ध् तस्' 'श्नसोरल्लोपः' से अकार लोप, 'झषस्तथोर्धोऽधः' से तस् के तकार को धकार और धातु के धकार को दकार (जश्त्व) होकर रुन् द् धस् इस दशा में णत्व के असिद्ध होने से नकार को अनुस्वार पर सवर्ण (नकार) होता है तथा 'झरो झरि सवर्णे' से विकल्प से दकार का लोप होकर रुन्धः, पक्ष में रुन्द्धः ।

रुन्धन्ति—रुध् लट् प्र० पु० बहु० (परस्मै०) में 'झि' अन्तादेश, श्नम् होकर रु न ध् अन्ति, इस अवस्था में 'श्नसोरल्लोपः' से अकार लोप; अनुस्वार-परसवर्ण होता है ।

रुणत्सि—लट् म० पु० एक० (परस्मै०) में रु न ध् सि→णत्व, चर्त्व होकर रूप बनता है । द्विवचन में रु न ध् थस् प्र० पु० के समान रुन्धः । बहुवचन में रु न ध् थ=रुन्ध ।

रुणध्मि—लट् उ० पु० एक० (परस्मै०) में रु न ध् मि इस दशा में णत्व होता है । द्विवचन में रु न ध् वस्, अकार लोप, (अन्तिम) सकार को विसर्ग रुन्ध्वः ।

ररोध-ररधे । रोद्धा । रोत्स्यति-रोत्स्यते । रुणद्धु रुन्धात् रुन्धाम् रुन्धन्तु । रुन्धि । रुणधानि, रुणधाव, रुणधाम । रुन्धाम्, रुन्धाताम्, रुन्धताम् । रुन्त्स्व । रुणधै, रुणधावहै, रुणधामहै ।

---

रुन्धे—रुध् लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में त एत्व श्नम् अकार लोप, तकार को धकार होता है । द्विवचन में रु न् ध् आते = रुन्धाते । बहुवचन में र न् ध् अते = रुन्धते । ये सभी प्रत्यय सार्वधातुकमपित् से ङित् हैं अतः श्नसोरल्लोपः से श्नम् के अकार का लोप होता है ।

ररोध—लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप् णल, द्वित्व अभ्यासकार्य लघूपधगुण होता है । आत्मने० में र रुध् ए (एश्) इस दशा में लिट् के कित् होने से गुण नहीं होता ररुधे ।

टिप्पणी—लिट् आर्धधातुक है इसके वलादि प्रत्ययों में क्रादिनियम से नित्य इट् होता है जैसे ररोधिथ, ररुधिव, ररुधिम । आत्मने० में ररुधिषे, ररुधिध्वे, ररुधि-वहे, ररुधिमहे ।

रोद्धा—लुट् प्र० पु० एक० परस्मै० तथा आत्मने० दोनों का रूप है । लृट् परस्मै० रोत्स्यति आदि तथा आत्मने० में रोत्स्यते आदि ।

रुणद्धु—लोट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में रु न ध् तु = रुणद्धु (रुणद्धि के समान) । आशिषि में विकल्प से तातङ् आदेश होकर रुन्धात् । द्विवचन में र न् ध् ताम् = रुन्धाम् । बहुवचन में रु न् ध् अन्तु = रुन्धतु ।

रुन्धि—लोट् म० पु० एक० (परस्मै०) में सि-हि 'हुझल्भ्यो हेर्धिः' होकर रु न् ध् धि = रुन्धि रुन्द्धि ।

रुणधानि—लोट् उ० पु० एक० (परस्मै०) में मि-नि-आट् होकर रु न ध् आ नि = रुणधानि । द्विवचन में रुणधाव । बहुवचन में रुणधाम ।

रुन्धाम्—लोट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में र न ध ताम् = रुन्धाम्-रुन्द्धाम् । द्विवचन में रु न् ध् आताम् = रुन्धाताम् । बहुवचन में रु न् ध् अताम् = रुन्धताम् ।

रुन्त्स्व—लोट् म० पु० एक० (आत्मने०) में रु न् ध् स्व यहाँ धकार को चर्त्व होता है ।

रुणधै—लोट् उ० पु० एक० (आत्मने०) में इट् प्रत्यय को एत्व तथा ऐत्व श्नम् होकर रु न ध् ऐ इस दशा में 'आडुत्तमस्य पिच्च' से आट् का आगम होता है उसके पित् होने से प्रत्यय ङित् नहीं होता, अतः 'श्नसोरल्लोपः' से श्नम् के अकार का लोप न होकर रु न ध् आ ऐ यहाँ नकार को णत्व, आ+ऐ=ऐ (वृद्धि) होती है । द्विवचन में रु न ध् आ (आट्) वहै = रुणधावहै । बहुवचन में रु न ध् आ महै = रुणधामहै ।

अरुणत्-अरुणद्, अरुन्धाम्, अरुन्धन् । अरुणत्-अरुणत्-अरुणः ।

अरुन्ध, अरुन्धाताम्, अरुन्धत । अरुन्धाः ।

रुन्ध्यात्-रुन्धीत । रुध्यात्-रुत्सीष्ट ।

अरुधत्-अरौत्सीत् । अरुद्ध, अरुत्साताम्, अरुत्सत । अरोत्स्यत्-अरोत्स्यत ।

इति रुधादयः

---

अरुणत्—रुध् लङ् प्र० प० एक० (परस्मै०) मे अ रु न ध् त् इस दशा में 'हलङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुतिस्यपृक्तं हल्' सूत्र से तिप् के तकार का लोप, धकार को विकल्प से चर्त्व होकर अरुणत् । पक्ष मे जश्त्व होकर अरुणद् । द्विवचन में अ रु न् ध् ताम्=अरुन्धाम् । बहुवचन मे अ रु न् ध् अ न्=अरुन्धन् ।

अरुणत्-अरुणः—लङ् म० पु० एक० (परस्मै०) में अ रु न ध स् (सिप्) इस दशा में 'हलङ्याब्भ्यो०' इत्यादि से सलोप होकर धकार को दकार (जश्त्व) और दकार को विकल्प से तकार (चर्त्व) होकर अरुणत् । पक्ष में दकार को 'दश्च' से रु तथा विसर्ग होकर अरुणः ।

अरुन्ध—लङ् प्र० प० एक० (आत्मने०) में अ रु न् ध् त=अरुन्ध-अरुन्द्ध । द्विवचन मे अ रु न् ध् आताम्=अरुन्धाताम्, बहुवचन में अ रु न् ध् अत=अरुन्धत । म० पु० एक० मे अ रु न् ध् थास्=अरुन्धाः-अरुन्द्धाः ।

रुन्ध्यात्—विधि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में रु न् ध् या त्=रुन्ध्यात् । आत्मने० में रु न् ध् सीय् त्=रुन्धीत ।

रुध्यात्—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में रुध् यात्=रुध्यात् । आत्मने० में रुध् सीय् स् त इस दशा में 'लिङ्सिचावात्मनेपदेषु' से लिङ् कित् हो जाता है, अतः लघूपध गुण नहीं होता । यलोप, षत्व, ष्टुत्व होकर रुत्सीष्ट ।

अरुधत्-अरौत्सीत्—रुध् लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट् च्लि, च्लि को 'इरितो वा' से विकल्प से अङ् होकर अ रुध् अ त्=अरुधत् । पक्ष में च्लि को सिच् होकर 'वदव्रजहलन्तस्याचः' से वृद्धि होकर अरौत्सीत् ।

अरुद्ध—लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में च्लि-सिच् होकर अ रु ध् स् त इस दशा में 'झलो झलि' से सलोप, 'झषस्तथोर्धोऽधः' से तकार को धकार होकर धातु के धकार को दकार (जश्त्व) होता है । द्विवचन मे अरुत्साताम् । बहुवचन में अरुत्सत ।

अरोत्स्यत्—लृङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अ रुध् स्य त् यहाँ गुण, चर्त्व होता है । आत्मने० मे अरोत्स्यत ।

इति रुधादयः

## ८. अथ तनादयः

तनु विस्तारे ॥१॥

७६३। तनादिकृञ्भ्य उ ।३।१।७९॥

शपोऽपवादः । तनोति तनुते । ततान-तेने । तनितासि तनितासे तनिष्यति-तनिष्यते । तनोतु तनुताम् ।

---

तनादि—जिस धातु-समुदाय के आदि में तन् धातु है वह तनादि गण कहलाता है।

तनु—तन् धातु विस्तार करना (फैलाना) अर्थ में है। यहाँ उकार की इत्संज्ञा है, अतः उदित् है। उकार स्वरित है, अतः स्वरितेत् है तथा उभयपदी है। यह सेट् है।

७६३. तनादीति—तन् आदि तथा कृ धातु से कर्तृवाच्य सार्वधातुक परे होने पर 'उ' (विकरण) होता है। यह शप् का बाधक है।

तनोति—तन् धातु से लट् लकार प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप्, 'तनादिकृञ्भ्य उ' से उ (विकरण) होकर 'तन् उ ति' इस दशा में तिप् के निमित्त से उकार को गुण (ओ) होता है। इसी प्रकार तनोषि, तनोमि। द्विवचन में तनुतः, यहाँ तस् के ङित् होने से गुण नहीं होता। इसी प्रकार तनुथ, तनुवः, तनुमः, में भी। यहाँ उकार का विकल्प से लोप होकर तन्वः—तन्मः रूप भी होते हैं।

तनुते—लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में तन् उ ते→त प्रत्यय के ङित् होने से गुण नहीं होता।

ततान—लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप् णल्, द्वित्व, अभ्यास कार्य उपधा के अकार को वृद्धि आकार होता है। आत्मने० में द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर 'त तन् ए' इस दशा में 'असंयोगाल्लिट् कित्' से कित्व होकर 'अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि' से तन् के अकार को एकार और अभ्यास लोप होकर तेने रूप होता है।

तनितासि—लुट् म० पु० एक० (परस्मै०) इट् होता है। आत्मने० में तनितासे। इसी प्रकार लृट् में इट् होकर (परस्मै०) तनिष्यति, (आत्मने०) तनिष्यते आदि।

तनोतु—लोट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तन् उ तु=तनोतु। आत्मने० में तन् उ ताम्=तनुताम्।

अतनोत्-अतनुत। तनुयात्-तन्वीत। तन्यात्-तनिषीष्ट। अतानीत्-अतनीत्।

**७६४। तनादिभ्यस्तथासोः। २।४।७९॥**

तनादेः सिचो वा लुक् स्यात् तथासोः। अतत-अतनिष्ट। अतथाः-अतनिष्ठाः। अतनिष्यत्-अतनिष्यत।

डुकृञ् करणे ॥२॥ करोति।

---

अतनोत्—तन् लङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे अ तन् उ त्, यहाँ उकार को गुण (ओ) होता है। आत्मने० मे अ त न् उ त=अतनुत।

तनुयात्—तन् विधि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तन् उ यात्। आत्मने० में तन्उसीय् त→सलोप, यलोप, यण् होकर तन्वीत।

तन्यात्—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तन् या त्। आत्मने० में सीयुट् सुट् इट् होकर तन् इ सीय् स् त इस दशा मे यलोप षत्व ष्टुत्व होकर तनिषीष्ट।

अतानीत्-अतनीत्—तन् लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे च्लि सिच्, इट्-ईट्, होकर अ त न् इ स् ई त् इस दशा मे 'अतो हलादेर्लघोः' से विकल्प से वृद्धि (अकार को आकार) और 'इट ईटि' से सलोप होता है।

७६४. तनादिभ्य इति—तन् आदि धातुओं से परे सिच् का विकल्प से लुक् (लोप) होता है त और थास् (प्रत्यय) परे होने पर।

विशेष—यहाँ 'त' से प्रथम पुरुष एकवचन के 'त' प्रत्यय का ग्रहण होता है म० पु० बहुवचन के 'त' का नही।

अतत-अतनिष्ट—लुङ् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में अ त न् स् त इस दशा में 'तनादिभ्यस्तथासोः' से सिच् के सकार का लोप होकर 'अनुदात्तोपदेशवनतितनो-त्यादीनामनुनासिकलोपो झलि क्ङिति' से नकार का लोप अतत। पक्ष में सिच् का लोप नही होता, इट् षत्व, ष्टुत्व होकर अतनिष्ट।

अतथा-अतनिष्ठाः—लुङ् म० पु० एक० (आत्मने०) में अ त न् स् थास्, इस अवस्था में सिच्-लोप, न-लोप अन्तिम सकार को विसर्ग होकर अतथाः। पक्ष में सिच् लोप न होने पर इट्, षत्व, ष्टुत्व, विसर्ग होकर अतनिष्ठाः।

अतनिष्यत्—तन् लृङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अतन् इ स्य त्=अतनिष्यत्। आत्मने० मे अ तन् इ स्य त=अतनिष्यत।

डुकृञ्—कृ धातु 'करना' अर्थ में है। [इसका डु इत्संज्ञक है और ञकार भी। ञित् होने से यह उभयपदी है। अनिट् है।]

करोति—कृ लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में कृ उ ति इस दशा में ऋकार को उप्रत्यय के निमित्त से गुण (अर्) तथा उकार को तिप् प्रत्यय के निमित्त से 'सार्व-धातुकार्धधातुकयोः' से गुण (ओ) हो जाता है।

७६५ । अत उत् सार्वधातुके ।६।४।११०॥

उप्रत्ययान्तकृञोऽकारस्य उत् स्यात् सार्वधातुके क्ङिति । कुरुतः ।

७६६ । न भकुर्छुराम् ।८।२।७९॥

भस्य कुर्छुरोरुपधाया न दीर्घः । कुर्वन्ति ।

७६७ । नित्यं करोतेः ।६।४।१०८॥

करोतेः प्रत्ययोकारस्य नित्यं लोपो म्वोः परयोः । कुर्वः, कुर्मः । कुरुते । चकार-चक्रे । कर्ता । करिष्यति करिष्यते । करोतु-कुरुताम् । अकरोत्-अकुरुत ।

---

७६५ अत इति—उप्रत्ययान्त कृञ धातु के अकार को उकार होता है सार्वधातुक कित् ङित् पर होने पर ।

कुरुतः—कृ लट् प्र० पु० द्विवचन (परस्मै०) में तस् उ विकरण होकर कृ उ तस्, इस अवस्था में कृ के ऋकार को उ के निमित्त से गुण (अर्) कर् उ तस्, यहाँ 'तस्' 'सार्वधातुकमपित्' से ङिद्वत् है अतः 'अत उत् सार्वधातुके' से कर् के अकार को उकार होता है और तस् के निमित्त से उ को गुण नहीं होता ।

७६६. नेति—भसंज्ञक और कुर् तथा छुर् की उपधा को दीर्घ नहीं होता, [यह 'हलि च' से प्राप्त दीर्घ का बाधक है] ।

कुर्वन्ति—कृ लट् प्र० पु० बहुवचन (परस्मै०) में कृ उ अन्ति (झि) इस अवस्था में उ के निमित्त से कृ के ऋकार को गुण (अर्) होकर अकार को उकार होता है । कुर् उ अन्ति, यहाँ 'इको यणचि' से उकार को यण् (वकार) होकर कुर् वन्ति इस दशा में 'हलि च' से (उकार को) दीर्घ प्राप्त होता है जिसका 'न भकुर्छुराम्' से निषेध हो जाता है ।

७६७ नित्यमिति—कृ धातु के प्रत्यय के उकार का नित्य लोप हो जाता है मकार वकार परे होने पर । [यह 'लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः' का बाधक है] ।

कुर्वः—कृ लट् उ० पु० द्विवचन (परस्मै०) में कृ उ वस् गुण (अर्), अकार को उकार होकर कुर् उ वस् इस दशा में 'लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः' से विकल्प से उकार लोप प्राप्त था उसे बाधकर 'नित्यं करोतेः' से नित्य लोप होता है । इसी प्रकार बहुवचन में कृ उ मस = कुर्मः ।

कुरुते—कृ धातु लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में कृ उ ते, यहाँ गुण, अकार को उकार होकर कुर् उ ते→त प्रत्यय के ङिद्वत् होने से उकार को गुण नहीं होता ।

चकार—लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में चकार । आत्मने० में चक्रे । म० पु० एक० (परस्मै०) में चकर्थ, यहाँ 'कृसृभृवृ' आदि सूत्र से इट् निषेध होता है । ऋकारान्त होने से भारद्वाज नियम से भी इट् नहीं होता । चकृव आदि में भी इट् नहीं होता । लुट् प्र० पु० एक० में परस्मै० तथा आत्मने० दोनों में कर्ता । लृट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में करिष्यति, आत्मने० में करिष्यते । (लृट् में ऋद्धनोः स्ये से, इट् होता है) । लोट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में करोतु आत्मने० में कुरुताम् ।

७६८। ये च।६।४।१०६॥

कृञ् उलोपो यादौ प्रत्यये परे। कुर्यात्।

कुर्वीत। क्रियात्-कृषीष्ट। अकार्षीत्-अकृत।

अकरिष्यत्-अकरिष्यत।

इति तनादयः

---

अकरोत्—लङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) मे अट्, तिप्-इकार लोप, उविकरण तथा गुण होकर अ कर् ओत्=अकरोत्। आत्मने० मे त प्रत्यय के ङिद्वत् होने से अकार को उकार होता है और प्रत्यय को गुण नहीं होता अ कुर् उ त=अकुरुत।

७६८. ये चेति—कृ धातु से उ प्रत्यय का लोप होता है यकारादि प्रत्यय परे होने पर।

कुर्यात्—कृ विधि लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में उ विकरण होकर 'कृ' के ऋकार को गुण (अर्), अकार को उकार होकर 'कुर् उ यात्' इस दशा में 'ये च' सूत्र से उ-लोप होता है। 'हलि च' से प्राप्त दीर्घ का न भकुर्छुराम्' से निषेध हो जाता है।

कुर्वीत—कृ विधि लिङ् प्र० एक० (आत्मने०) में कृ उ सीय् स् त गुण, अकार को उकार, सलोप होकर कुर् उ ई य् त→यलोप यण् (उ=व्) कुर्वीत।

क्रियात्—आशीर्लिङ् प्र० प० एक० (परस्मै०) मे कृ या त् इस दशा में 'रिङ् शयग्लिङ्क्षु' से ऋकार को 'रि' आदेश होता है। आत्मने० में कृ सीय् स् त= कृषीष्ट।

अकार्षीत्—लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट्, च्लि-सिच्, ईट् होकर अ कृ स् ई त् इस दशा मे 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से ऋकार को वृद्धि (आर्); सकार को षत्व होता है। आत्मने० मे 'अ कृ स् त' इस दशा में 'ह्रस्वादङ्गात्' से सिच् के सकार का लोप होकर अकृत।

अकरिष्यत्-अकरिष्यत—लृङ् प्र० पु० एक० क्रमशः परस्मै० और आत्मने० के रूप हैं।

टिप्पणी—भूषण और समवाय अर्थ में सम् तथा परि उपसर्ग से परे कृ धातु को सुट् का आगम होता है। (सम्परिभ्यां करोतौ भूषणे, समवाये च) जैसे संस्करोति= अलंकरोति, संस्कुर्वन्ति=संघीभवन्ति। इसी प्रकार भूषण, समवाय, प्रतियत्न, विकार तथा वाक्याध्याहार अर्थ में 'उप' से परे सुट् होता है। (उपात् प्रतियत्न०), जैसे— उपस्कृता कन्या, उपस्कृता ब्राह्मणाः, एधोदकस्योपस्कुरुते, उपस्कृतं भुङ्क्ते, उपस्कृतं ब्रूते।

इति तनादयः

# ९. अथ क्र्यादयः

डुक्रीञ् द्रव्यविनिमये ॥१॥

७६९। क्र्यादिभ्यः श्ना। ३।१।८१॥

शपोऽपवादः। क्रीणाति ई हल्यघोः—क्रीणीतः, श्नाभ्यस्तयोरातः—क्रीणन्ति। क्रीणासि, क्रीणीथः, क्रीणीथ। क्रीणामि, क्रीणीवः, क्रीणीमः।

क्रीणीते, क्रीणाते, क्रीणते। क्रीणीषे, क्रीणाथे, क्रीणीध्वे। क्रीणे, क्रीणीवहे, क्रीणीमहे।

---

क्र्यादयः—क्री धातु जिस धातु गण के आदि में है वह क्र्यादिगण है।

डुक्रीञ्—क्री धातु द्रव्यों की अदलाबदली (खरीदना) अर्थ में है। वि पूर्वक क्री =विक्री का अर्थ है बेचना)।

[यहाँ 'डु' की इत्संज्ञा है और ञकार की भी। यह ञित् है अतः उभयपदी है। यह अनिट् है।]

७६९. क्र्यादिभ्य. इति—क्री आदि से श्ना प्रत्यय (विकरण) होता है। यह शप् का अपवाद है। [श्ना प्रत्यय शित् होने से सार्वधातुक है तथा अपित् सार्वधातुक होने से ङित्वत् है]।

क्रीणाति—क्री धातु से लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप् श्ना होकर क्री ना ति इस दशा में श्ना के ङित्वत् होने से ईकार को गुण नहीं होता। द्विवचन में क्री णा तस् यहाँ 'ई हल्यघो' से श्ना के आकार को ईकार होकर क्रीणीतः। बहुवचन में क्री णा झि इस दशा में ईत्व से पहिले झि के झकार को अन्तादेश होकर 'श्नाभ्यस्तयोरातः' से श्ना के आकार का लोप होता है क्रीणन्ति।

टिप्पणी—श्नाभ्यस्तयोरातः। ६।४।११२। का अर्थ है—श्ना और अभ्यस्त धातु के आकार का लोप होता है कित् ङित् सार्वधातुक परे होने पर। इसका अपवाद है 'ई हल्यघोः ।६।४।११३॥' उसका अर्थ है—श्ना और अभ्यस्त धातु के आकार को ईकार होता है हलादि कित् ङित् सार्वधातुक परे होने पर, किन्तु घुसंज्ञक धातु के आकार को ईकार नहीं होता। फलतः 'श्नाभ्यस्तयोरातः' अजादि कित् ङित् सार्वधातुक परे होने पर लगा करता है। हलादि प्रत्यय में 'ई हल्यघो' लगता है जिससे क्रीणीथः, क्रीणीथ, क्रीणीव, क्रीणीम में श्ना के आकार को ईकार हो जाता है।

क्रीणीते—लट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में 'ई हल्यघो' से ईत्व होता है। द्विवचन तथा बहुवचन में आकार लोप होकर क्रीणाते, क्रीणते। म० पु० एक० तथा बहु० में ईत्व होकर क्रीणीषे, क्रीणीध्वे, द्विवचन में आकार लोप होकर क्रीणाथे। उ० पु० एक० में क्री णा ए यहाँ आकार लोप होकर क्रीणे। द्विवचन, बहुवचन में ईत्व होकर क्रीणीवहे क्रीणीमहे।

चिक्राय, चिक्रियतुः, चिक्रियुः। चिक्रेथ—चिक्रयिथ। चिक्रिये।

क्रेता। क्रेष्यति—क्रेष्यते। क्रीणातु—क्रीणीतात्। क्रीणीताम्। अक्रीणात्-अक्रीणीत। क्रीणीयात्—क्रीणीत। क्रीयात्—क्रेषीष्ट। अक्रैषीत्—अक्रैष्ट। अक्रेष्यत्—अक्रेष्यत।

इति क्रयादय।

---

**चिक्राय**—लिट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) तिप्, णल्, द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर चि क्री अ इस दशा में क्री के ईकार को 'अचोऽञ्णिति' से वृद्धि (ऐ) होकर 'आय्' आदेश होता है। द्विवचन में चि क्री अतुस् इस दशा में 'असंयोगाल्लिट् कित्' से अतुस् के कित् हो जाने के कारण ईकार को गुण नहीं होता और 'अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ' से इयङ् होकर चि क्रिय् अतुस् = चिक्रियतुः। बहुवचन में चि क्री उस् = इयङ् चिक्रियुः।

**चिक्रेथ**—**चिक्रयिथ**—लिट् म० पु० एक० (परस्मै०) में चि क्री थ, यहाँ भारद्वाज नियम से विकल्प से इट् होकर चि क्री इ थ इस में क्री के ईकार को गुण (ए), अयादेश होकर चिक्रयिथ। इट् न होने पर गुण होकर + चिक्रेथ।

**चिक्रिये**—लिट् प्र० पु० एक० (आत्मने०) में चि क्री ए (एश्) इयङ् होकर चिक्रिये।

**क्रेता**—लुट् प्र० पु० एक (परस्मै० तथा आत्मने०) का रूप है। लृट् प्र० पु० एक० परस्मै० में क्रेष्यति आत्मने० में क्रेष्यते। लोट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) क्रीणातु, तातङ् होने पर क्रीणीतात्। आत्मने० में क्रीणीताम्।

**अक्रीणात्**—लङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अ क्रीना (श्ना) त् = अक्रीणात् आत्मने० में अ क्री ना त ईत्व होकर अक्रीणीत। विधिलिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में क्री ना यात् = क्रीणीयात्, आत्मने० में क्री ना ईय् (सीय्) त → 'श्नाभ्यस्तयोरातः' से आकार लोप क्रीणीत। क्रीयात्—आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में यासुट् सुट् सलोप क्रीयात्। आत्मने० में क्री सीय् स् त इस दशा में गुण यलोप षत्व, ष्टुत्व होकर क्रेषीष्ट।

**अक्रैषीत्**—लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट् च्लि-सिच् तिप्-इकारलोप ईट् होकर अ क्री स् ई त् दशा में 'सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु' से ईकार को वृद्धि (ऐ) होकर सकार को षत्व होता है। आत्मने० में अ क्री स् त = अक्रेष्ट।

**अक्रेष्यत्**—लृङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) का रूप है। आत्मने में अक्रेष्यत।

इति क्र्यादय

## १०. अथ चुरादयः

चुर स्तेये ॥१॥

७७० । सत्याप-पाश-रूप-वीणा-तूल-श्लोक-सेना-लोम-त्वच-वर्म-वर्ण-चूर्ण-चुरादिभ्यो णिच् ।३।१।२५॥

एभ्यो णिच् स्यात् । चूर्णान्तेभ्यः 'प्रातिपदिकाद् धात्वर्थे' इत्येव सिद्धे तेषामिह ग्रहणं प्रपञ्चार्थम्, चुरादिभ्यस्तु स्वार्थे । पुगन्त० इति गुणः, सनाद्यन्ता०' इति धातुत्वम् तिप् शबादि, गुणायादेशौ । चोरयति ।

७७१ । णिचश्च । १।३।७४ ।

---

चुरादि—चुर जिस धातु समुदाय के आदि में है वह चुरादि गण कहलाता है।

चुर—चुर धातु 'चोरी करना' अर्थ में है। [इसमें अकार उच्चारण के लिए है, इत्संज्ञक नहीं क्योंकि इत्संज्ञा का कोई प्रयोजन नहीं]।

७७० सत्यापेति—सत्याप, पाश रूप, वीणा, तूल, श्लोक, सेना, लोमन्, त्वच्, वर्मन्, वर्ण, चूर्ण (इन शब्दों) से तथा चुर् आदि (धातुओं) से णिच् होता है। [णिच् में णकार और चकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है, णिच् आर्ध-धातुक है।]

चूर्णान्तेभ्य इति—चूर्ण तक के शब्दों से 'प्रातिपदिकाद् धात्वर्थे बहुलम् (प्राति-पदिक से 'वह करता है'—करोति, वह कहता है'—आचष्टे इत्यादि अर्थ में णिच् होता है) इस वार्तिक से ही 'णिच्' प्रत्यय हो जाता अतः उनका सूत्र में ग्रहण प्रपञ्च (विस्तार) के लिए है। चुर् आदि से तो यह णिच् स्वार्थ में होता है। (यह णिच् किसी विशेष अर्थ का बोधक नहीं, ण्यन्त प्रक्रिया में जिस णिच् का निरूपण किया जायेगा वह तो प्रेरणार्थक है)।

पुगन्त० इति—पुगन्त०' आदि सूत्र से गुण होता है, 'सनाद्यन्ता०' आदि से धातुसंज्ञा होती है और फिर तिप्, शप् आदि तथा गुण, अयादेश होकर चोरयति रूप बनता है। जैसे—

चोरयति—चुर् धातु से स्वार्थ में णिच् होकर 'चुर् इ' यहाँ 'पुगन्तलघूपध-स्य' च से उकार को गुण (ओ) होकर 'चोरि' रूप होता है जिसकी 'सनाद्यन्ता धातवः' से धातुसंज्ञा होती है। तब लट् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में तिप्, शप् होकर चोरि अ ति इस दशा में चोरि' के इकार को 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से गुण (ए) होकर अय् आदेश हो जाता है—चोरय् अ ति = चोरयति।

७७१ णिचश्चेति—णिजन्त से आत्मनेपद होता है क्रियाफल के कर्तृगामी होने पर। (फलतः णिजन्त धातु उभयपदी होती है)।

णिजन्ताद् आत्मनेपदं स्यात् कर्तृगामिनि क्रियाफले। चोरयते। चोरयामास। चोरयिता। चोर्यात्—चोरयिषीष्ट।

णिश्रीति चङ्, णौ, चङीति ह्रस्वः, चङीति द्वित्वम्, हलादि शेषः, दीर्घो लघोरित्यभ्यासस्य दीर्घः। अचूचुरत्—अचूचुरत।

इति चुरादयः

---

चोरयते—चुर् णिच् धातुसंज्ञा, णिचश्च' से आत्मनेपद होकर लट्, प्र० पु० एक० में त 'प्रत्यय' शप् होने पर चोरि अ ते→गुण अय् आदेश चोरयते।

चोरयामास—चुर् णिच्, धातुसंज्ञा, लिट् प्र० पु० एक० में 'कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि' से आम् प्रत्यय होकर चोरि लिट्, यहाँ लिट् का लुक् होता है, आम् के निमित्त से चोरि के इकार को गुण, अय् आदेश होकर चोरयाम्। आमन्त से परे कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि' से लिट्परक अस् (आस) का अनुप्रयोग होकर चोरयामास। लिडन्त भू का अनुप्रयोग होने पर चोरयाम्बभूव और कृ का अनुप्रयोग होने पर चोरयाञ्चकार रूप भी होते हैं। आत्मनेपद में कृ के अनुप्रयोग में चोरयाञ्चक्रे आदि रूप होते हैं।

चोरयिता—चुर् णिच्=चोरि धातु से लुट् प्र० पु० एक० चोरि तास् डा इस दशा में इट्, गुण, अय् आदेश होकर चोरयिता। परस्मै० तथा आत्मने० दोनों में यही रूप होता है।

लृट् में चोरयिष्यति—चोरयिष्यते, लोट् में चोरयतु—चोरयताम्, लङ् में अचोरयत्—अचोरयत, विधिलिङ् में चोरयेत् चोरयाम्बभूव चोरयेत आदि।

चोर्यात्—चोरि धातु से आशीर्लिङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में चोरि यात् इस दशा में 'णेरनिटि' से णिच् (इकार) का लोप हो जाता है। आत्मने० में सीयुट् सुट् इट् होकर 'चोरि इ सीय् स् इस दशा में चोरि के इकार को गुण-आदेश, यकार लोप, षत्व तथा ष्टुत्व होकर चोरयिषीष्ट।

णिश्रीति—णिश्रि० इत्यादि सूत्र से चङ् होता है, णौ चङि०' आदि से ह्रस्व होता है, 'चङि०' द्वित्व, हलादि शेषः तथा 'दीर्घो लघोः से अभ्यास को दीर्घ होकर अचूचुरत् होता है। (यह संक्षेप में चुर् धातु के लुङ् के रूपों की सिद्धि दिखलाई गई है)।

अचूचुरत्=चुर् णिण् धातु से लुङ् प्र० पु० एक० (परस्मै०) में अट् च्लि, 'णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ्' से च्लि को चङ् होकर अ चोर् इ अ त् इस दशा में 'णेरनिटि' से इ (णिच्) का लोप होने पर उसका स्थानिवद्भाव मानकर 'णौ चङ्युपधाया ह्रस्वः' से चोर् शब्द की उपधा ओकार को ह्रस्व (उकार) होता है, 'चङि' से चुर् को द्वित्व होकर अ चुर् चुर् अत् यहाँ हलादि शेषः से अभ्यास में चुर् के स्थान में 'चु' शेष रहता है। अ चु चुर् अ त्, इस अवस्था में 'सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे' से सन्वद्भाव होकर 'दीर्घो लघोः' से अभ्यास के उकार को दीर्घ (ऊकार) होकर अचूचुरत्। इसी प्रकार आत्मने० में अचूचुरत।

लृङ् में अचोरयिष्यत्—अचोरयिष्यत आदि रूप होते हैं।

इति चुरादयः

# अथ ण्यन्तप्रक्रिया

७७२। स्वतन्त्रः कर्ता। १।४।५४॥

क्रियायां स्वातन्त्र्येण विवक्षितोऽर्थः कर्ता स्यात्।

७७३। तत्प्रयोजको हेतुश्च।१।४।५५॥

कर्तुः प्रयोजको हेतुसंज्ञः कर्तृसंज्ञश्च स्यात्।

---

ण्यन्तप्रक्रिया आदि में धातुओं के रूप बनाने के लिए उपर्युक्त प्रक्रिया को ध्यान में रखना चाहिये।

अथ ण्यन्तेति—णि (णिच् या णिङ) प्रत्यय है अन्त में जिसके वह ण्यन्त (णि-अन्त) कहलाता है। ण्यन्त धातुओं की रूप सिद्धि के प्रकार का इस प्रकरण में विवेचन किया जा रहा है।

७७२ स्वतन्त्र इति—क्रिया में जिसको स्वतन्त्र रूप में कहना अभीष्ट हो (विवक्षित = वक्तुम् इष्ट.) वह वस्तु या व्यक्ति (अर्थ) कर्ता कहलाता है।

अभिप्राय यह है कि 'कर्ता होना' विवक्षा के अधीन है। बोलने वाला व्यक्ति जिसे क्रियासिद्धि में स्वतन्त्र बतलाना चाहता है वही कर्ता है जैसे—'देवदत्तः पचति, अग्निः पचति' तथा 'काष्ठानि पचन्ति' —बोलने वाले की इच्छा के अनुसार तीनों प्रयोग हो सकते हैं।

७७३ तत्प्रयोजक इति—उस (कर्ता) के प्रयोजक की हेतु संज्ञा और कर्तृ संज्ञा (दोनों) होती हैं।

टिप्पणी—कर्ता दो प्रकार का होता है—एक किसी कार्य को करने वाला और दूसरा किसी कार्य को कराने वाला अर्थात् करने की प्रेरणा देने वाला। जो किसी कार्य करने वाले को प्रेरणा देता है वह प्रेरक कहलाता है वही प्रयोजक कर्ता है तथा उसकी 'हेतु' संज्ञा भी होती है। जिसे प्रेरणा दी जाती है वह 'प्रयोज्य' कर्ता कहलाता है। जैसे आचार्य जी देवदत्त को पढ़ाते हैं। यहाँ 'आचार्य जी' प्रयोजक कर्ता हैं और देवदत्त प्रयोज्य कर्ता है। यहाँ 'प्रेरणा' देना ही प्रयोजक का कार्य है। यह प्रयोजक का व्यापार कहा जाता है।

**७४। हेतुमति च।३।१।२६॥**

प्रयोजकव्यापारे प्रेषणादौ च वाच्ये धातोर्णिच् स्यात्। भवन्तं प्रेरयति भावयति।

**७७५। ओः पुयण्ज्यपरे।७।४।८०॥**

---

७७४. हेतुमति चेति—प्रयोजक का व्यापार प्रेषण इत्यादि (प्रेरणा) कहना हो तो धातु से णिच् प्रत्यय हो जाता है।

[णिच् में णकार और चकार का लोप हो जाता है केवल 'इ' शेष रहती है]

भावयति—'भवन्तं प्रेरयति' (होने वाले को प्रेरित करता है)—इस विग्रह में 'भू' धातु से 'हेतुमति च' सूत्र के अनुसार 'णिच्' प्रत्यय होता है। 'भू+इ—यहाँ णिच् प्रत्यय के णित् (ण् है इत्संज्ञक जिसका) होने से ऊकार को (अचो ञ्णिति ७।२।११५) वृद्धि (औ) होकर 'औ' को आव् हो जाता है→भौ+इ=भाव्+इ= भावि—इस णिजन्त रूप की धातु[1] संज्ञा होती है तथा लट् लकार में 'भावि+ति' इस दशा में धातु और प्रत्यय के मध्य में शप्[2] (अ) हो जाता है। भावि+अ+ति इस अवस्था में 'इ' को गुण (ए) तथा 'ए' को 'अय्' आदेश होकर भाव्+अय्+अ ति→भावयति रूप सिद्ध होता है।

**टिप्पणी** (१) यह णिच् प्रत्यय प्रेरणा अर्थ में होता है अतः भावयति इत्यादि प्रेरणार्थक क्रियाये कहलाती हैं। चोरयति (चुर्+णिच्) आदि में जो णिच् प्रत्यय होता है, वह स्वार्थ में होता है, वहाँ प्रेरणा अर्थ नहीं होता। किन्तु रूप दोनों के समान ही होते हैं। (२) 'भावयति' के 'भवति' के समान समस्त लकारों में रूप बनते हैं; उदाहरणार्थ प्रत्येक लकार का एक-एक रूप इस प्रकार है—लट्—भावयति। लिट्—भावयामास, भावयाम्बभूव, भावयाञ्चकार। लुट्—भावयिता। लृट्—भावयिष्यति। लोट्—भावयतु। लङ्—अभावयत्। विधिलिङ्—भावयेत्। आशिषि लिङ् भाव्यात्। लुङ्—अबीभवत् (इसकी सिद्धि आगे की जा रही है)। लृङ्—अभावयिष्यत्। (३) णिजन्त धातुओं के रूप परस्मैपद तथा आत्मनेपद दोनों पदों में होते हैं, अतः 'भावयते' आदि भी रूप होंगे।

७७५. ओरिति—यहाँ भृञामित्' ७।४।७६। से 'इ' तथा सन्यतः ७।४।७९। से 'सनि—इन पदों की अनुवृत्ति होती है] सन् प्रत्यय परे होने पर जो अङ्ग उसके अवयव अभ्यास के उकार को इकार हो जाता है, यदि अवर्ण है परे जिनके ऐसे पवर्ग' यण् (य, व, र, ल) तथा जकार परे हों।

---

१. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२।

२. कर्तरि शप् ३।१।६८।

सति परे यदङ्गं तदवयवाभ्यामोकारस्य इत्स्यात् पवर्गयण्जकारेष्ववर्ण-परेषु परतः। अबीभवत्। ष्ठा गतिनिवृत्तौ—

७७९ अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुङ्णौ ।७।३।३६॥

स्थापयति।

---

अबीभवत्—भू + णिच + लुङ् (प्रथम पुरुष एकवचन) – भू से पहले अट्[1] का आगम लङ् के स्थान में तिप् होकर 'ति' के इकार का लोप होता है तथा अ भू + इ + त् → इस दशा में लुङ् परे होने में च्लि[2] तथा च्लि के स्थान में चङ्[3] (अ) होकर अ भू इ अ त् अवस्था में भू शब्द को द्वित्व[4] होकर 'अ भू भू इ अ त्' यहाँ पर पहले 'भू' की अभ्यास संज्ञा तथा उसे अभ्यासकार्य-[भकार को बकार[5] (जश्) तथा ऊ को ह्रस्व (उ) होकर] अ बु भूइ अत्' इस अवस्था में परे वाले 'भू' के ऊ को वृद्धि (औ) तथा आव् आदेश होकर अ बु भाव् इ अ त्→णिच् का लोप[6] तथा 'भाव् के आकार को ह्रस्व'[7] हो जाता है। अ बु भव् अ त् इस दशा में सन्वद्भाव[8] (सन् प्रत्यय के समान कार्य) होकर ओः 'पुयण्ज्यपरे' से उकार को इकार होता है तथा उसे 'दीर्घो लघोः' से दीर्घ होकर 'अबीभवत्' रूप सिद्ध होता है।

ष्ठेति—ष्ठा धातु रुकना या खड़ा होना अर्थ में है। ष्ठा के षकार को सकार[9] होकर स्था रूप हो जाता है उसमें णिच् प्रत्यय होने पर स्था + इ इस अवस्था में—

७७९ अर्तीति—ऋ, ह्री, ब्ली, री, क्नूयी, क्ष्मायी तथा आकारान्त धातुओं को पुक् आगम होता है 'णि' परे होने पर।

(स्था धातु आकारान्त है अतः इस सूत्र से स्था के आगे पुक् हो जाता है। पुक् में उकार तथा ककार का लोप हो जाता है और प् शेष रहता है।

स्थापयति—स्था + णिच् → स्था + इ' इस अवस्था में पुक् का आगम होकर स्था प् इ = स्थापि णिजन्त धातु होती है। उसमें लट् लकार प्र० पु० एक० में स्थापि + शप् + ति → गुण और अय् आदेश होकर स्थापयति।

---

१. लुङ् लङ् लृङ्क्ष्वडुदात्तः ६।४।७१
२. च्लि लुङि ३।१।४३।
३. णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ् ३।१।४८
४. चङि ६।१।११॥
५. अभ्यासे चर्च ८।४।५४॥
६. णेरनिटि ६।४।५१।
७. णौ चङ्युपधायाः ह्रस्वः ७।४।१
८. सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे ७।४।९३
९. धात्वादेः षः सः ६।१।६४॥

७७७ । तिष्ठतेरित् ।७।४।५॥

उपधाया इदादेशः स्याच्चङ्परे णौ । अतिष्ठिपत् ।

घट चेष्टायाम्—

७७८ । मितां ह्रस्वः ।६।४।९२॥

घटादीनां ज्ञपादीनां चोपधाया ह्रस्व स्याण्णौ । घटयति ।

---

इसीप्रकार—अर्पयति, ह्रेपयति, व्लेपयति, रेपयति, क्नोपयति[1] क्ष्मापयति इत्यादि ।

७७७. तिष्ठतेरिति—स्था धातु की उपधा को इकार आदेश होता है चङ् है आगे जिसके ऐसा णि परे होने पर ।

अतिष्ठिपत्—स्था + णिच् = लुङ् प्रथम पुरुष एकवचन । अबीभवत् के समान 'अ स्थाप् इ अत्' यह अवस्था हो जाने पर 'स्थाप्' को द्वित्व होकर अभ्यास में 'थ'[2] मात्र शेष रहता है तथा 'अ थ स्थाप् इ अत्' इस अवस्था मे उपधाह्रस्व होकर 'तिष्ठतेरित्' से स्थप् के अकार (उपधा) को इकार हो जाता है—'अ थ स्थिप् इ अत् यहाँ पर सन्वद्भाव होकर 'थ' के अकार को इकार[3] होता है तथा थकार को तकार[4] (चर्त्व) होकर 'अ ति स्थि प् इ अत्, यहाँ पर णिलोप तथा स्थि के स् को ष् और थ् को ठ् (ष्टुत्व) होकर अतिष्ठिपत् रूप बनता है ।

७७८. मितामिति—घट आदि और ज्ञप् आदि धातुओं की उपधा को ह्रस्व हो जाता है णि परे होने पर । (घट आदि और ज्ञप् आदि धातुएँ मित् संज्ञक हैं ।)

घटयति—घट + णिच् = घाटि—इस अवस्था में आकार (उपधा को) ह्रस्व होकर 'घटि' णिजन्त धातु होती है । 'घटि' से तिप, शप्, गुण, अय् आदि होकर घटयति रूप बनता है ।

(लुङ् लकार में 'अजीघटत्' रूप बनता है) ।

---

१. क्नूय् और क्ष्माय् के य् का लोप हो जाता है

२. शर्पूर्वाः खयः ७।४।६१ से खय् अर्थात् 'था' शेष रहता है और था को ह्रस्वः ६।४।५९ से ह्रस्व होकर 'थ' मात्र शेष रहता है ।

३. सन्यतः ७।४।७९। यहाँ अबीभवत् के समान दीर्घो लघोः से दीर्घ नहीं होता, क्योंकि 'सयोगे गुरु' के अनुसार 'ति' गुरु है लघु नहीं ।

४. अभ्यासे चर्च ८।४।५४॥

ज्ञप ज्ञाने ज्ञापने च, ज्ञपयति । अजिज्ञपत् ।

॥ इति ण्यन्तप्रक्रिया ॥

## अथ सन्नन्तप्रक्रिया

**७७९ । धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा ।३।१।७।**

इषिकर्मण इषिणैककर्तृकाद्धातोः सन् प्रत्ययो वा स्यादिच्छायाम्

पठ्—व्यक्तायां—वाचि

**७८० । सन्यङोः ।६।१।९॥**

सन्नन्तस्य यङन्तस्य च धातोरनभ्यासस्य प्रथमस्यैकाचो द्वे स्तोऽजादेस्तु

---

ज्ञप् इति—ज्ञप् धातु जानना और ज्ञान कराना अर्थ में है ।

[यह चुरादि गण का धातु है इससे प्रेरणार्थक णिच् करने पर स्वार्थिक णिच् का णेरनिटि ६।४।५१। से लोप हो जाता है ।

ज्ञपयति—ज्ञप् + णिच् = ज्ञापि इस अवस्था में आकार (उपधा) को ह्रस्व होकर 'ज्ञपि' णिजन्त धातु होती है । उससे ज्ञपयति रूप बनता है ।

अजिज्ञपत्—ज्ञप् + णिच् + लुङ् (प्रथम पुरुष एकवचन) अ ज्ञप् + इ + अत् - इस दशा में द्वित्व, अभ्यासकार्य[1], णि लोप होकर अजिज्ञपत् ।

टिप्पणी—इस प्रकार अन्य धातुओं में भी णिजन्त (प्रेरणार्थक) रूप बनाये जा सकते हैं । कुछ प्रसिद्ध धातुओं के णिजन्त रूप निम्न प्रकार के होते हैं—

गम्-गमयति । दा-दापयति । दृश्-दर्शयति । पा (पीना)—पाययति । पा (पालना)—पालयति । लभ्—लम्भयति । भू (होना)—भावयति । ग्रह्—ग्राहयति । नम्-नमयति, नामयति । हन्-घातयति । नी-नाययति । भी-भाययति भीषयते । श्रु (सुनना) श्रावयति । श्रू—श्रावयति । मृ-मारयति । स्तृ-मारयति । रञ्ज्—रञ्जयति । रुह् रोहयति-रोपयति । सिध्—साधयति, सेधयति । इत्यादि ।

॥ इति ण्यन्तप्रक्रिया ॥

सन्नन्तेति—सन् प्रत्यय है अन्त में जिसके वह सन् + अन्त = सन्नन्त धातु कहलाती है । सन्नन्त धातु की प्रक्रिया = सन्नन्त प्रक्रिया ।

७७९. धातोरिति—[गुप्तिज्किद्भ्यः सन् ३।१।५ से सन् की अनुवृत्ति होती है] जो इच्छा का कर्म हो तथा इच्छा क्रिया की समानकर्तृक (अर्थात् इच्छा क्रिया का कर्ता ही है कर्ता जिसका ऐसी) हो उस धातु से इच्छा अर्थ में विकल्प से सन् प्रत्यय होता है ।

पठ् धातु व्यक्तवाणी (स्पष्ट उच्चारण या पढ़ना) अर्थ में है । इससे सन् प्रत्यय होता है, 'सन्' में 'स' शेष रहता है ।

७८० सन्यङोरिति—[एकाचो द्वे प्रथमस्य ६।१।१, अजादेर्द्वितीयस्य ६।१।२

---

१. सन्यतः ७।४।७९ से अकार को इकार होता है ।

द्वितीयस्य। सन्यतः। पठितुमिच्छति पिपठिषति। कर्मणः किम्? गमनेनेच्छति। समानकर्तृकात् किम्? शिष्याः पठन्त्वितीच्छति गुरुः। वाग्रहणाद् वाक्यमपि।

---

की अनुवृत्ति हो रही है] जिसका द्वित्व न हुआ हो (अनभ्यासस्य) ऐसी सन् प्रत्ययान्त और यङ् प्रत्ययान्त धातु के प्रथम एकाच् को द्वित्व होता है, जिस धातु के आदि में अच् (स्वर) हो उसके तो द्वितीय एकाच् को द्वित्व होता है।

**टिप्पणी**—एकाच् का अर्थ है एक अच् है जिसमें, जैसे—'पठ्+सन्' यहाँ पर 'पठ्' एकाच् है, क्योंकि इसमें 'अ' ही एक अच् है। पठ् को द्वित्व होकर पठ्+पठ्+स → अभ्यासकार्य प+पठ्+स इस अवस्था में—

सन्यतः इति—अभ्यास के अकार को इकार हो जाता है सन् प्रत्यय परे होने पर। [इसमें अभ्यास के 'प' के स्थान पर 'पि' हो जाता है]।

पिपठिषति—पठितुमिच्छति[1] (पढ़ने की इच्छा करता है)—इस विग्रह में 'धातोः कर्मणः' इत्यादि सूत्र से पठ् धातु से सन् प्रत्यय होकर 'सन्यङोः' सूत्र के अनुसार पठ् शब्द को द्वित्व होने पर पूर्व पठ् (अभ्यास) का 'प' शेष[2] रहता है तथा 'सन्यतः' से उस 'प' के अकार को इकार हो जाता है। पि पठ् 'स' इस अवस्था में स (सन्) को इट्[3] (इ) का आगम होकर सकार को षकार होता है। इस प्रकार 'पिपठिष' यह सन्नन्त धातु[4] बनती है। उससे लट् लकार के एकवचन में तिप्, शप् होकर पिपठिष + अ + ति → पररूप (अ + अ → अ) पिपठिषति।

कर्मण इति—इच्छा की कर्म रूप धातु से सन् प्रत्यय होता है, यह क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'गमनेन इच्छति'—यहाँ गमन क्रिया इच्छा का कर्म नहीं अपितु करण है। अतः 'गम्' धातु से सन् प्रत्यय नहीं होता।

**समानेति**—जो इच्छा का कर्ता है वह उस (जिससे सन् करना है) धातु का भी कर्ता होना चाहिये, यह क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'शिष्याः पठन्तु' इति इच्छति गुरुः—यहाँ पर पठन क्रिया इच्छा का कर्म है, किन्तु दोनों क्रियाओं के कर्ता भिन्न-भिन्न हैं—'पठन्तु' का कर्ता 'शिष्याः' है और 'इच्छति' का कर्ता 'गुरुः' है। इसलिये दोनों क्रियायें समानकर्तृक नहीं और यहाँ पठ् धातु से सन् प्रत्यय नहीं होता।

---

१. यहाँ 'इच्छति' क्रिया का कर्त्ता जो देवदत्त आदि है वही पठन क्रिया का कर्त्ता है। अतः पठ् धातु इच्छा, क्रिया की एककर्तृक है तथा वह (पठन) इच्छा का कर्म भी है इसलिये पठ् धातु से सन् प्रत्यय होता है।

२. पठ् पठ् स—यहाँ 'हलादिः' शेषः ७/४/६०/ के अनुसार 'प' मात्र शेष रहता है।

३. आर्धधातुकस्येड् वलादेः ७/२/३५॥

४. सनाद्यन्ताः धातवः ३/१/३२॥

लुङ्सनोर्घस्लृ ।

७८१ । सः स्यार्धधातुके ।७।४।४९।।

सस्य तः स्यात् सादावार्धधातुके । अत्तुमिच्छति जिघत्सति एकाच इति नेट् ।

---

वाग्रहणादिति—'धातोः कर्मणः'—इत्यादि सूत्र मे 'वा' (विकल्प से) शब्द का ग्रहण किया गया है इसलिये (पक्ष मे) 'पठितुम् इच्छति' इस वाक्य का भी प्रयोग होता है। वक्ता की इच्छा के अधीन है कि वह 'पढना चाहता है'—इस अर्थ को प्रकट करने के लिये पठ् धातु से 'सन्' प्रत्यय जोडकर 'पिपठिषति' शब्द का प्रयोग करे अथवा 'पठितुम् इच्छति' इस वाक्य का प्रयोग करे।

टिप्पणी—(१) धातुएँ दो प्रकार की है सेट् और अनिट्। जिन धातुओं से परे वलादि (य को छोडकर कोई व्यञ्जन जिसके आदि मे होता है) आर्धधातुक प्रत्यय होने पर उस प्रत्यय से पहले इ (इट्) आ जाता है वे सेट् (स+इट्) है। जिनसे इट् नही आता वे अनिट् (न+इट्) हैं। जो धातु सेट् है, उनसे परे 'सन्' प्रत्यय को इट् हो जाता है, जैसा कि 'पिपठिषति' मे हुआ है, किन्तु जो धातु अनिट् है वहाँ इट् नही होता जैसे 'चिकीर्षति' मे। (२) जो धातु सन् प्रत्यय न होने पर परस्मैपदी या आत्मनेपदी जैसी है प्रायः सन् प्रत्ययान्त होने पर भी उसी पद मे रहती है अतः 'पिपठिषति' मे परस्मैपद होता है। तथा 'चिकीर्षति—चिकीर्षते'—यहाँ उभयपद होते हैं। ('पिपठिषति'—इस सन्नन्त धातु के भी 'पठति' के समान सभी लकारो मे निम्न प्रकार से रूप होते हैं —

लट्—'पिपठिषति'। लिट्—'पिपठिषाञ्चकार' 'पिपठिषाम्बभूव', पिपठिषामास'। लुट्—'पिपठिषिता'। लृट्—'पिपठिषिष्यति'। लोट्—'पिपठिषतु'। लङ्—'अपिपठिषत्'। विधिलिङ्—'पिपठिषेत्'। आशिषि लिङ्—'पिपठिष्यात्'। लुङ्—'अपिपठिषत्'। लृङ्—'अपिपठिष्यत्'।

लुङ् इति—अद् धातु से सन् प्रत्यय करने पर 'लुङ्सनोर्घस्लृ' २।४।३७।। इस सूत्र से अद् के स्थान मे घस् (घस्लृ) आदेश हो जाता है। घस+स' इस अवस्था मे—

७८१ स इति—(स+सि+आर्धधातुके) सकार को तकार हो जाता है 'स' है आदि मे जिसके (सादौ) ऐसा आर्धधातुक परे होने पर। (इससे 'घस्' के स् को त् होता है)

जिघत्सति—अत्तुमिच्छति (खाना चाहता है), इस विग्रह मे अद् धातु से सन् प्रत्यय होने पर अद् को घस् आदेश हो जाता है 'घस्+स' इस अवस्था मे 'सः स्यार्धधातुके' से सकार को तकार होकर 'घत्स'→द्वित्व घ घत्स→अभ्यास के घ को ज तथा सन्यतः' से ज के अकार को इकार होकर 'जिघत्स' सन्नन्त धातु बनती है। उससे लट् लकार मे तिप्, शप् होकर 'जिघत्सति' रूप होता है।

एकाच—एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ७।२।१०।।

**७८२ । अज्झनगमां सनि ।६।४।१६॥**

अजन्तानां हन्तेरजादेशगमेश्च दीर्घो झलादौ सनि ।

**७८३ । इको झल् ।१।२।९॥**

इगन्ताज्झलादिः सन् कित् स्यात् । ऋत इद्धातोः । कर्तुमिच्छति चिकीर्षति ।

---

इस सूत्र के अनुसार 'घस् धातु से परे (सन् आदि) आर्धधातुक को इट् नहीं होता । कृ धातु से सन् प्रत्यय होने पर—

७८२. अज्झनेति—अच् (स्वर) है अन्त में जिसके ऐसी धातु, हन् धातु और अजादेश गम् धातु (अर्थात् इण् आदि धातु के स्थान में होने वाली गम् धातु)—इनको दीर्घ होता है झलादि सन् परे होने पर ।

**टिप्पणी**—(१) सूत्र में जो अच् है वह गम् का भी विशेषण माना जाता है अतः 'अजादेशगमेश्च' यह अर्थ किया गया है । इससे इण्, इङ् तथा इक् धातु के स्थान में जो गम् आदेश होता है उनका ग्रहण होता है तथा इण् और इक् से कर्म-वाच्य में जिगांस्यते और अधिजिगांस्यते–में 'अ' दीर्घ होता है[1] तथा इङ् के कर्तृ वाच्य रूप 'अधिजिगांसते' में भी (२) जब सन् प्रत्यय को इट् नहीं होता तब वह झलादि (झल् है आदि में जिसके) होता है । इट् होने पर तो उसके आदि में 'इ' (अच्) होता है, अतः वह झलादि नहीं रहता ।

७८२. इक इति—इगन्त के आगे झलादि सन् कित् हो जाता है । (सन् के कित् हो जाने से कृ को गुण नहीं होता) कृ+सन् यहाँ कृ को दीर्घ होकर कॄ+सन् इस दशा में—

**ऋत इति**—ऋत इद्धातोः ७।१।१००॥ इस सूत्र के द्वारा 'उरण्रपरः १।१।५१॥ के सहकार से ॠकार के स्थान में इर् होता है ।

**चिकीर्षति**—कर्तुमिच्छति (करना चाहता है), इस विग्रह में कृ धातु से सन् प्रत्यय होकर कृ+स इस दशा में इट् न होने पर[2] 'अज्झनगमां सनि' से कृ को दीर्घ होकर गुण के अभाव[3] में 'ऋत इद्धातोः' से ॠ को इर होकर किर्+स इस अवस्था में 'हलि च' से इकार को दीर्घ होकर कीर् स+ऐसी दशा में द्वित्व अभ्यासकार्य तथा सकार को षकार होकर 'चिकीर्ष' सन्नन्त धातु बनती है उससे 'चिकीर्षति' रूप बनता है ।

---

१. कर्तृवाच्य में तो इनसे परे सन् को इट् हो जाता है अतः झलादि सन् ही ही नहीं मिलता तथा जिगमिषति, अधिजिगमिषति—ये रूप होते हैं ।

२. एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ७।२।१०॥

३. 'इको झल्' से सन् कित् हो जाता है तथा 'क्ङिति च' सूत्र से गुण का निषेध हो जाता है ।

७८४ सनि ग्रहगुहोश्च ।७।२।१२॥

ग्रहेर्गुहेरुगन्ताच्च सन् इण् न स्यात् । बुभूषति ।

इति सन्नन्तप्रक्रिया

## अथ यङन्तप्रक्रिया

७८५ । धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे यङ् ।३।१।२२॥

---

७८४ सनीति—ग्रह्, गुह् और उगन्त (उक् अर्थात् उ और ऋ हैं अन्त में जिसके) धातु से परे सन् प्रत्यय को इट् नहीं होता।

बुभूषति—भवितुमिच्छति (होना चाहता है) इस विग्रह में भू धातु से सन् प्रत्यय होकर 'सनि ग्रहगुहोश्च' से इट् का निषेध होता है। 'इको झल्' से सन् कित् हो जाता है तथा गुण नहीं होता भू + स' इस अवस्था म द्वित्व, अभ्यासकार्य' तथा सकार को षकार होकर बुभूष सन्नन्त धातु बनती है उससे लट् प्रथम पुरुष एकवचन मे बुभूषति।

टिप्पणी—कुछ प्रसिद्ध धातुओं के सन्नन्त रूप इस प्रकार होते हैं—

आप्—ईप्सति। गम्—जिगमिषति। घ्रा—जिघ्रासति। चि—चिचीषति, चिकीषति। जि—जिगीषति। ज्ञा—जिज्ञासते। दा—दित्सति। दृश्—दिदृक्षते। धा—धित्सति। पा—पिपासति। बुध्—बुभुत्सते। ब्रू—विवक्षति ते। भुज्—बुभुक्षते। मृ—मुमूर्षति। यज्—यियक्षति-ते। लभ्—लिप्सते। वस्—विवत्सति। श्रु (सुनना)—शुश्रूषते। स्तु—तुष्टूषति। स्मृ—सुस्मूर्षते। स्वप्—सुषुप्सति। हन्—जिघांसति। हा (त्यागना)—जिहासति।

॥ इति सन्नन्तप्रक्रिया ॥

यङन्तेति—यङ् प्रत्यय है अन्त मे जिसके वह यङन्त धातु है। यङन्त की प्रक्रिया=यङन्तप्रक्रिया।

७८५ धातोरिति—क्रिया का बार-बार होना या अधिक होना (पौनःपुन्ये+भृशार्थे=क्रियासमभिहारे)' इस अर्थ को प्रकट करने के लिये ऐसी धातु से, जिसमें एक ही स्वर है तथा जिसके आदि मे व्यञ्जन है, यङ् प्रत्यय होता है। 'यङ्' प्रत्यय मे 'य' शेष रहता है, भू धातु जो एकाच् और हलादि है उससे क्रियासमभिहार में यङ् प्रत्यय होकर 'सन्यङो' ६।१।६॥ से द्वित्व हो जाता है और 'भू भू य' इस अवस्था मे।

---

१. 'भू' को द्वित्व होकर पूर्व भाग (अभ्यास) के ऊकार को उकार (ह्रस्व) तथा भकार को बकार (जश्त्व) हो जाता है।

२. पौनःपुन्यं भृशार्थश्च क्रियासमभिहारः। सिद्धान्तकौमुदी।

पौनःपुन्ये भृशार्थे च द्योत्ये धातोरेकाचो हलादेर्यङ् स्यात् ।

**७८६ । गुणो यङ्लुकोः ।७।४।८२।।**

अभ्यासस्य गुणो यङि यङ्लुकि च परतः । ङिदन्तत्वादात्मनेपदम् । पुनः पुनरतिशयेन वा भवति वोभूयते । वोभूयाञ्चक्रे । अवोभूयिष्ट ।

---

७८६. गुण इति—अभ्यास को गुण हो जाता है यङ् प्रत्यय परे होने पर तथा यङ् का लुक् हो जाने पर ।

[यहाँ अभ्यास को गुण होकर 'भोभूय' तथा अभ्यास के भ को व[1] होकर 'वोभूय' यह यङन्त धातु[2] वनती है ।]

ङिदन्तत्वादिति—यङ् प्रत्यय के ङित् (ङकार है इत्संज्ञक जिसमें) होने से यङन्त धातु से आत्मनेपद[3] होता है ।

वोभूयते—पुनः पुनः अतिशयेन वा भवति (वार-वार या अधिक होता है)—इस विग्रह में भू धातु से यङ् प्रत्यय होने पर द्वित्व होकर 'भू भू य' इस अवस्था में अभ्यास को गुण (ओकार) तथा भकार को वकार (जश्त्व) होकर 'वोभूय' यह रूप होता है । इसकी 'सनाद्यन्ताः धातवः' से धातु संज्ञा होकर तथा ङित् होने से आत्मनेपद होने के कारण लट् लकार में वोभूय + ते → शप् होकर वोभूय + अ + ते → य के अकार का शप् के अकार से पररूप होकर वोभूयते रूप वनता है ।

टिप्पणी—(१) क्रियासमभिहार में यङ् प्रत्यय विकल्प से होता है अतः पक्ष में वाक्य भी होता है जैसे—पुनः पुनः भवति अथवा अतिशयेन भवति (वोभूयते)। (२) यङन्त धातु के रूप सभी लकारों में होते हैं; जैसे—लट्—वोभूयते । (लिट्—वोभूयाञ्चक्रे । लुट्—वोभूयिता । लृट्—वोभूयिष्यते । लोट्—वोभूयताम् । लङ्—अवोभूयत । विधिलिङ्—वोभूयेत । आशिषि लिङ्—वोभूयिषीष्ट । लुङ्—अवोभूयिष्ट । लृङ्—अवोभूयिष्यत । इनमें से वोभूयाञ्चक्रे तथा अवोभूयिष्ट की सिद्धि का प्रकार नीचे दिखलाया जा रहा है—

वोभूयाञ्चक्रे–(भू + यङ् + लिट्)–वोभूय + लिट् इस अवस्था में प्रत्ययान्त होने से आम्[4] प्रत्यय होकर वोभूय + आम् + लिट्— यहाँ लिट् का लुक्[5] हो जाने पर तथा

---

१. अभ्यासे चर्च ८।४।५४।।

२. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२।।

३. अनुदात्तङित आत्मनेपदम् १।३।१२।।

४. कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि ३।१।३५।।

५. आमः २।४।८१।।

७८७। नित्यं कौटिल्ये गतौ ।३।१।२३॥

गत्यर्थात्कौटिल्य एव यङ् स्यान्न तु क्रियासमभिहारे।

७८८। दीर्घोऽकितः ।७।४।८३॥

अकितोऽभ्यासस्य दीर्घो यङ्यङ्लुकोः। कुटिलं व्रजति वाव्रज्यते।

७८९। यस्य हलः ।६।४।४९॥

---

कृञ् का अनुप्रयोग[1] होने पर कृ धातु का लिट् लकार में जो आत्मनेपद[2] का रूप होता है (चक्रे आदि) वह जोड़ा जाता है अतः बोभूयाम्+चक्रे→बोभूयाञ्चक्रे आदि रूप बनते हैं।

अबोभूयिष्ट—(भू+यङ्+लुङ्) बोभूय+लुङ्→अट् होकर अ+बोभूय→त→धातु तथा त के मध्य में च्लि होकर उसको सिच् हो जाता है—अ बोभूय+स्+त→सिच् को इट् (इ) आगम होकर अबोभूय+इ+स्+त यङ् के अकार का लोप[3] तथा स् को षत्व होने पर 'अबोभूयिष्ट' रूप बनता है।

७८७ नित्यमिति—गत्यर्थक धातु से कौटिल्य अर्थ में ही-यङ् प्रत्यय होता है बार-बार करने या अधिक अर्थ में नहीं।

७८८ दीर्घ इति—अकित् अभ्यास को दीर्घ होता है यङ् परे होने पर तथा यङ् का लुक् होने पर।

टिप्पणी—जिसका ककार इत्संज्ञक होता है वह कित् कहलाता है। जहाँ अभ्यास को नीक् (पत्-पनीपत्यते) तथा नुक् (गम्—जङ्गम्यते) आदि का आगम हो जाता है वहाँ नीक् तथा नुक् के कित् होने के कारण अभ्यास भी कित् कहलाता है। जो कित् नहीं है वह अकित् कहलाता है।

वाव्रज्यते—कुटिलं व्रजति (टेढ़ा चलता है)—इस विग्रह में गत्यर्थक व्रज् धातु से यङ् प्रत्यय होता है। व्रज्+यङ् द्वित्व होकर तथा अभ्यास में व शेष रह जाने पर 'व+व्रज्+य' इस अवस्था में अभ्यास के अकार को दीर्घ (आकार) होकर 'वाव्रज्य' यङन्त धातु बनती है। इससे लट् प्रथम पुरुष एकवचन में वाव्रज्यते रूप बनता है।

वाव्रज्य+लिट्→वाव्रज्य+आम्+चक्रे इस दशा में—

७८९ यस्येति—व्यञ्जन (हल्) से परे 'य' शब्द का लोप हो जाता है आर्धधातुक परे होने पर।

---

१ कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि ३।१।४०॥

२ आम्प्रत्ययवत् कृञोऽनुप्रयोगस्य १।३।६३॥

३ अतो लोपः ६।४।४८॥

यस्येति संघातग्रहणम् । हलः परस्य यशब्दस्य लोप आर्धधातुके । आदेः परस्य । अतो लोपः । बाभ्रजाञ्चक्रे । बाभ्रजिता ।

**७९० । रीगृदुपधस्य च ।७।४।९०॥**

ऋदुपधस्य धातोरभ्यासस्य रीगागमो यङ्यङ्लुकोः । वरीवृत्यते । वरीवृताञ्चक्रे । वरीवर्तिता ।

---

(सूत्र में) 'यस्य' यह यकार (य्) तथा अकार (य् + अ = य) के समुदाय का ग्रहण किया गया है।

आदेरिति—आदेः परस्य १।१।५८। के अनुसार 'य' समुदाय के आदि भाग (केवल यकार) का लोप होता है।

अत इति—अतो लोपः ६।४।४८। (अर्थात् आर्धधातुक के उपदेश काल में जो अदन्त अङ्ग उसके अकार का लोप होता है आर्धधातुक परे होने पर) से अकार का लोप हो जाता है।

बाभ्रजाञ्चक्रे—(व्रज् + यङ् + लिट्)—बाभ्रज्य + लिट्, लिट् परे होने पर आम् प्रत्यय होता है तथा लिट् का लोप होकर कृ धातु के लिट् लकार के रूप चक्रे का अनुप्रयोग होकर बाभ्रज्य + आम् + चक्रे—यहाँ पर 'आदेः परस्य' की सहायता से 'यस्य हलः' सूत्र के द्वारा यकार का लोप तथा 'अतो लोपः' से अकार का लोप होकर बाभ्रजाञ्चक्रे रूप बनता है।

बाभ्रजिता—(व्रज् + यङ् + लुट्)—बाभ्रज्य + तास् + डा[1] इस दशा में तास् को इट् का आगम होता है तथा उपर्युक्त रीति से यकार और अकार का लोप होकर बाभ्रज् + इ + तास् + आ यहाँ आस् (टिसंज्ञक) का लोप[2] हो जाने पर बाभ्रज + इ + त् + आ → बाभ्रजिता रूप बनता है।

७९०. रीगिति—ऋकार है उपधा में जिसके ऐसी धातु के अभ्यास को रीक् का आगम होता है यङ् परे होने पर तथा यङ् लुक् होने पर।

वरीवृत्यते—पुनः पुनः अतिशयेन वा वर्तते (बार-बार या अधिकता से होता है)—इस विग्रह में वृत् धातु से यङ् प्रत्यय होकर द्वित्व होने पर व + वृत् + य—इस अवस्था में अभ्यास को रीक् का आगम होता है (रीक् में री शेष रहता है)

---

१. 'लुटः प्रथमस्य डारौरसः' २।४।८५॥ सूत्र के अनुसार लुट् के प्रथम पुरुष एकवचन में तिप् के स्थान में 'डा' हो जाता है तथा 'स्यतासी लृलुटोः' ३।१।३३॥ से धातु और प्रत्यय के बीच 'तास्' आ जाता है।

२. 'डा' में आ शेष रहता है और इसके 'डित्' होने से तास् के आस् भाग (टि) का लोप हो जाता है।

**७९१। क्षुभ्नादिषु च ।८।४।३९॥**

णत्वं न। नरीनृत्यते। जरीगृह्यते।

**॥ इति यङन्तप्रक्रिया ॥**

---

तथा 'वरीवृत्य' यह यङन्त धातु बन जाता है। इससे लट् लकार में 'वरीवृत्यते' रूप बनता है।

वरीवृताञ्चक्रे—(वृत् + यङ् + लिट्) वरीवृत्य + आम् + चक्रे → यकार और अकार का (उपर्युक्त रीति से) लोप होकर वरीवृताञ्चक्रे।

वरीवृतिता—(वृत् + यङ् + लुट्) वरीवृत्य + तास् + डा → बाभजिता के समान वरीवृतिता रूप बन जाता है।

७९१ क्षुभ्नादिष्विति—क्षुभ्न आदि शब्दों में णत्व अर्थात् नकार को णकार नहीं होता।

टिप्पणी—'क्षुभ्न आदि शब्द गण पाठ में दिये गये हैं। उनमें जो किसी नियम के अनुसार नकार का णकार प्राप्त होता है उसका इस सूत्र से निषेध किया गया है।

नरीनृत्यते—पुनः पुनः अतिशयेन वा नृत्यति (बार बार या अधिक नाचता है)—इस विग्रह में नृत् धातु से यङ् प्रत्यय होता है। द्वित्व तथा अभ्यास को रीक् का आगम होकर 'वरीवृत्य' के समान ही 'नरीनृत्य' यङन्त धातु बनती है। यहाँ रेफ से आगे होने के कारण 'नृत्य' के नकार को णकार होना प्राप्त होता है[1] किन्तु क्षुभ्नादिषु च से उसका निषेध हो जाता है। नरीनृत्य से लट् लकार के प्रथम पुरुष एकवचन में नरीनृत्यते।

जरीगृह्यते—पुनः पुनः अतिशयेन वा गृह्णाति (बार बार या अधिक ग्रहण करता है) इस विग्रह में ग्रह् धातु से यङ् प्रत्यय होकर द्वित्व तथा अभ्यास-कार्य[2] होकर जरीगृह्य[3] यङन्त धातु बनती है उससे जरीगृह्यते।

टिप्पणी—कुछ अन्य प्रसिद्ध धातुओं के यङन्त रूप इस प्रकार होते हैं—अट्—अटाट्यते। कृ—चेक्रीयते। गम्—जङ्गम्यते। गा—जेगीयते। घ्रा—जेघ्रीयते। चि—चेचीयते। चर्—चञ्चूर्यते। जि—जेजीयते। जन्—जाजायते। दा—देदीयते। धा—देधीयते। पत्—पनीपत्यते। पठ्—पापठ्यते। प्रच्छ्—परीपृच्छ्यते। वस्—

---

१ अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि ८।४।२॥

२ अभ्यास में गकार को जकार (कुहोश्चुः ७।४।६२) भी हो जाता है।

३ यहाँ 'ग्रहिज्यावयिव्यधिवष्टिविचतिवृश्चतिपृच्छतिभृज्जतीनां ङिति च' ६।१।१६ इस सूत्र से रेफ के स्थान में ऋकार (सम्प्रसारण) हो जाता है।

# अथ यङ्लुक्प्रक्रिया

**७९२ । यङोऽचि च । २/४/७४॥**

यङोऽचि प्रत्यये लुक् स्यात् चकारात्तं विनापि क्वचित् । अनैमित्तिकोऽयम् अन्तरङ्गत्वादादौ भवति । ततः प्रत्ययलक्षणेन यङन्तत्वाद् द्वित्वम् । अभ्यासकार्यम् । धातुत्वाल्लडादयः । शेषात् कर्तरीति परस्मैपदम् । चर्करीतं चेत्यदादौ पाठाच्छपो लुक् ।

**७९३ । यङो वा । ७/३/९४ ॥**

---

वावस्यते । शी—शाशय्यते । स्मृ—सास्मर्यते । ह्व—जेह्लीयते । हा—जेहीयते । इत्यादि ।

॥ इति यङन्तप्रक्रिया ॥

**यङ् लुक् इति**—यङ् प्रत्यय का लुक् हो जाने पर भी प्रत्यय लक्षण से सनाद्यन्त मानकर जिसकी धातु संज्ञा होती है वही यङ्लुक् धातु है । यङ्लुक् की प्रक्रिया को यङ्लुक् प्रक्रिया कहा जाता है ।

**६२८ यङ इति**—अच् प्रत्यय परे होने पर यङ् का लोप हो जाता है ।

**चकारादिति**—सूत्र में च' ( =भी) कहने से उस (अच् प्रत्यय) के विना भी कहीं यङ् का लोप हो जाता है ।

**अनैमित्तिक इति**—यह यङ् का लुक् (लोप) विना किसी निमित्त के होता है अतएव यह अन्तरङ्ग है तथा अन्तरङ्ग होने से (किसी अन्य प्रत्यय आदि आने से) पहले ही हो जाता है ।

**तत इति**—तब (यङ् का लोप होने पर) प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम् (१/१/६२॥) (अर्थात् प्रत्यय का लोप हो जाने पर उस प्रत्यय पर आश्रित कार्य हो जाता है) इस सूत्र के अनुसार द्वित्व हो जाता है । फिर अभ्यास कार्य होता है तथा धातुसंज्ञा[1] होने पर लट् आदि होते हैं ।

**शेषादिति**—शेषात् कर्तरि परस्मैपदम् १/२/७८॥ इसके अनुसार यहाँ (यङ्लुक् में) परस्मैपद होता है ।

**चर्करीतमिति**—अदादि गण में 'चर्करीतं च' यह पढा गया है और 'चर्करीत' यङ् लुक् को कहते हैं, अतएव यङ् लुक् में शप्[2] का लोप (लुक्[3]) हो जाता है ।

**७९३. यङोवेति**—यङ्लुगन्त से आगे ऐसे सार्वधातुक[4] प्रत्यय को, जिसके आदि में हल् हो तथा जिसका पकार इत्संज्ञक हो विकल्प से इट् का आगम हो जाता है । ['तिप्' ऐसा ही सार्वधातुक है ।]

---

१. सनाद्यन्ताः धातवः ३/१/३२॥

२. कर्तरि शप् ३/१/६८॥

३. अदिप्रभृतिभ्यः शपः २/४/७२॥

४. तिङ्शित्सार्वधातुकम् ३/४/११३॥

यङ्लुगन्तात्परस्य हलादेः पितः सार्वधातुकस्येड् वा स्यात् । भूसुवोरिति गुणनिषेधो यङ्लुकि भाषाया न बोभूतुतेतिक्ते इति छन्दसि निपातनात् । बोभ-

---

भूसुवोरिति—भूसुवोस्तिङि ७/३/८८ (अर्थात् भू और सू धातु को सार्वधातुक तिङ् परे होने पर गुण नहीं होता) । इसके अनुसार यङ्लुक् म भाषा में गुण निषेध नहीं होता, क्योंकि 'बोभूतु तेतिक्ते इत्यादि' के द्वारा वेद म गुणनिषेध का निपातन किया गया है । [यदि 'भूसुवोस्तिङि' सूत्र से यङ्लुक में गुण-निषेध हो जाता तो इस निपातन की आवश्यकता नहीं थी । यह गुण निषेध वेद म ही दिखलाया गया है। अत इससे सूचित होता है कि भाषा म गुण हो ही जाता है] ।

बोभवीति बोभोति—पुन पुन अतिशयेन वा भवति (बार-बार या अधिक होता है) इस विग्रह म यङ् होकर उसका 'यङोऽचि च' से लुक् हो जाता है । तब लुप्त प्रत्यय के निमित्त स इसे यङन्त मानकर 'भू' शब्द का द्वित्व और अभ्यास कार्य होकर बोभू यह यङ्लुगन्त धातु बनती है । इससे परस्मैपद के लट् लकार म बोभू + ति यह अवस्था हो जाती है । यहाँ जो शप् होता है उसका लुक् हो जाता है तथा 'यङो वा' से विकल्प से ईट्, उत्तर भाग को गुण[1] (ऊ को ओ) और 'अव्' आदेश होकर 'बोभवीति' रूप बनता है ईट् न होने पर 'बोभोति' रूप होता है ।

बोभूत —बोभू+तस् (ईट् तथा गुण के अभाव मे) बोभूत ।

टिप्पणी—पित् सार्वधातुक[3] को ही ईट् का आगम होता है किन्तु तस् पित् नहीं है अत ईट् नहीं होता । पित् न होने से ही तस् ङित् के समान[4] हो जाता है । और उसके परे होन पर गुण नहीं होता ।

अदभ्यस्तादिति—अदभ्यस्तात् ७/१/४ अभ्यस्त से आगे झ् को अत् आदेश होता है ।

बोभुवति—यङ्लुगन्त 'बोभू' धातु से प्रथम पुरुष के बहुवचन म 'बभू + झि' इस अवस्था मे झ को अत् आदेश होकर 'बोभू + अति यह स्थिति, है । यहाँ बोभूत के समान ही ईट् तथा गुण नहीं होता और ऊकार को उवङ्[6] (उव्) होकर बोभुव् + अति बोभुवति रूप बनता है ।

---

१. दाधर्तिदर्धर्तिबोभूतुतेतिक्ते० ७/४/६५ ॥
२ अभ्यास को गुणो यङ्लुको ' ७/४/८२ से गुण हो जाता है,
३ सार्वधातुकार्धधातुकयो ७/३/८४॥
४. सार्वधातुकमपित् १/२/४॥
५ क्ङिति च १/१/५॥
६. अचिश्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ ६/४/७७॥

